होमियोपैथिक मतके अनुसार

# गृह चिकित्सा



लाहिड़ी एण्ड कम्पनी

मथुरा शाखा से प्रकाशित

# गृह चिकित्सा

## ( होमियोपैथिक मतके अनुसार )

---

स्वर्गीय

डाक्तर जगदीश चन्द्र लाहिड़ी की बनाई हुई

पञ्चम संस्करण

बङ्ग भाषा की गृहचिकित्सा से हिन्दी भाषा में
अनुवाद किया गया।

लाहिड़ी एन्ड कम्पनी मथुरा शाखा से
प्रकाशित

—

द्वितीयवार मुद्रित
( बहुत परिवर्धित )

मूल्य ॥।=] आना } *Muttra 1906* { *Price 14 As*

श्री देवकी नन्दन प्रेस में छापागया श्री वृन्दावन धाम।

# भूमिका

आज कल दिन दिन भारत वासियों की दरिद्रता के साथ साथ तरह तरह के रोग भी बहुत बढ़ रहे हैं परन्तु उन के साथ रोग दूर करने के उद्देश्य से पश्चिमीय चिकित्सा प्रणाली भी खूब बढ़रही है यहां तक कि आज कल ऐसा कोई विरला ही गांव निकलेगाजहां दो एक आदमी अंग्रेजी चिकित्सा के पूरेया अधूरे जानने वाले नमिलते इस अंग्रेजी चिकित्सा प्रणाली में एलोपैथिक और होमियो पैथिक दोही प्रकार की चिकित्सा प्रधान है इनमें से भारत में सब जगह एलो पैथिक सब जगह जैसा प्रचार है होमियोपैथिक वैसा नहिं है बड़े दुःख के साथ लिखना पड़ता है कि केवल बंग देश के सिवाय और देशों में अबतक होमियोपैथिक का जैसा प्रचार है उस नहीं की बराबर ही कहना चाहिये पर इस रोगी पीड़ित भारत वर्ष केलिये होमियोपैथिक चिकित्सा जैसी उपयोगी है औरचिकित्सा वैसी उपयोगी नहीं है यह एक सर्व प्रकार से सिद्ध बात है विशेषित एलोपैथिक मतकी चिकित्सा जैसी साध्य है वैसे ही इसकी औषधें विश क्रिया युक्त है जिनका व्यवहार समाचार पर विपत्ति से खाली नहीं होता परन्तु होमियोपैथिक चिकित्सा प्रणाली वैसी नहीं है इसकी कीमत कम औषधें साधारण और चिकित्सा प्रणाली सुगम है यहां तक कि मामूली लिखना पढ़ना जानने वाला आदमी भी पुस्तक की सहायता से सहज सहज रोगों की चिकित्सा करसका है और पड़ोसी कुटुम्बी गरीब दुखियाओं का कष्ट मोचन करके अपूर्व यशप्राप्ति लाभ करसका है इसका विशेष गुण यहभी है कि औषधि यदि लाभ न उपजावे तो कभी हानी भी न होगी।

---

आजकाल बंग देश में होमियोपैथिक चिकित्सा प्रणाली का विस्तार होनेके साथ बहुत से चिकित्सा ग्रंथ भीप्रकाशित हुये हैं सुप्रसिद्ध लाहिरी कंपनी के प्रतिष्ठाता स्वर्गीय जगदीश चन्द्र लाहिरी इसके पथ प्रदर्शकथे इन्होंनेही सबसे पहले कलकत्ता राजधानीमें एक सब से बड़ा औषधालय स्थापित करके बंग भाषमें अनेक प्रकार के चिकित्सा ग्रंथ रचेथे और उन्होंनेही बंग देशीय गृहस्थों के लिये गृह चिकित्सा नामक पुस्तक बनाई थी उस की सहायता से प्रत्येक गृहस्त सहज सहज सब रोगों में होमियों पैथिक औषध देकर लाभ उठा सकते है धीरे २ बिहार प्रदेश के पटना, और बांकीपुर शहरों में एव युक्त प्रदेश के श्री मथुरा धाम में उक्त कम्पनी के शाखा औषधालय स्थापित होने से उन देशों में इस चिकित्सा प्रणाली प्रचलित करने के लिये बंगला गृहचिकित्सा का हिन्दी अनुवाद बांकीपुर शाखा से प्रकाशित हुआ किन्तु वह अनुवाद प्रथम प्रकाशित गृहचिकित्सा का अनुवाद मात्र था इस के ऊपरान्त बंगला गृहचिकित्सा के चार संस्करण और प्रकाशित हुए जिन में क्रमश अनेक बातें बढ़ती गयी और साधारण पीड़ाओं की चिकित्सा का विषय विस्तृत रूप से सयोजित होने के कारण पुस्तक का आकार बहुतही बढ़गया पुरानी छपी हिन्दी गृहचिकित्सा भी प्राय १ वर्ष हुआ सब बिकचुकी इस समय पांचवी बार छपी हुई बंगला गृहचिकित्सा का यह हिन्दी अनुवाद दूसरीबार छापा जाता है पुरानी छपी पुस्तकों के साथ इस की तुलना करने से इसे एक नवीन पुस्तक कहना भी अत्युक्ति न होगी।

जो सब रोग कठिन और सांघातिक हैं वह सावधानी से छोड़दिये गये हैं क्योंकि जिन के लिये यह पुस्तक लिखी गयी है उन्हें ऐसे कठिन रोगों की चिकित्सा में प्रवृत्त होना उचित नहीं

है। सहज सहज रोगों की चिकित्सा करनाही इस रोगों का उद्देश्य है। जिन के लिये यह पुस्तक लिखी गयी है वह यदि इस के द्वारा उपकार प्राप्त कर सकेंगे तो हम भी अपने परिश्रम और व्यय को सफल समझेंगे यह गृहचिकित्सा स्वर्गवासी ग्रंथ कारकी बड़े आदर की वस्तु है।

बड़े आनन्द का विषय है कि प्रति दिन शिक्षावृद्धि के साथ साथ यहां वालों का यदि होमियोपैथिक चिकित्सा पर भी पड़ती जाती है और बड़े २ शहरो में होमियोपैथिक चिकित्सा कभी दीख पड़ते हैं। परन्तु अंगरेजी न जानने वाले चिकित्सकों के उपयोगी पुस्तक का बिलकुल अभाव था परन्तु हमने उस अभाव को दूर करने के लिये सब प्रकार का कष्ट और व्यय स्वीकार करने का संकल्प किया है विसुचिका चिकित्सा और चिकित्सा तत्व नामक दो बड़ी २ पुस्तकें जितना शीघ्र होसकेगा अनुवाद कर के हिन्दी मे प्रकाशित होगी।

सर्व साधारण लोग जिस से इस पुस्तक द्वारा लाभ उठा सकें इस के लिये इस भाषा जहा तक सम्भव है सरल रखी गयी है और जिस रीति से यह पुस्तक प्रत्येक घर मे पंचांग के समान रह सके उसी लिये इस पुस्तक का आकार पहले से थोड़ा और कागज छापा खूब बढ़िया होने पर भी कीमत पहले से कुछ अधिक रक्खी है॥

श्री उपेन्द्रनाथ गाङ्गुलि
मनेजर लाहिड़ी एण्डको
मथुरा शाखा

| अ | पृष्ठ |
|---|---|

## औ — पृष्ठ



## क



## पृष्ठ



## ख

# बूंद टपकाने की सुगम रीति



## बून्द टपकाने का एक प्रकार का यन्त्र है जो टेढ़ा होता है यह केवल कांच का है।

इस यन्त्र के बड़े हिस्से को शीशी के भीतर डालदो जिस में दवा है और छोटे हिस्से को बाहर रक्खो जैसा ऊपर आकार दिखाया है। कांच के बड़े भाग को शीशी में डालके हिलादे फिर जिस पात्र में दवा देनी हो एक एक बुन्द डालदेवें।

१ अभ्यास करने के लिये किसी शीशी में पानी भर के यन्त्र डाल के सीखे।

२- एक बार एक दवा में यन्त्र डालने के बाद खूब पानी से धो कर के दूसरी दवा की शीशी में डाले

३- भूलकर भी कभी सुराख द्वार नली से दवा न टपकाना चाहिये। कारण ऐसा करने से उसका भीतरी हिस्सा साफ नहीं होता है।

# बूंद टपकाने की सुगम रीति



## बून्द टपकाने का एक प्रकार का यन्त्र है जोटोढ होता है यह केवल कांच का है।

इस यन्त्र के बड़े हिस्से को शीशी के भीतर डालदो जिस में दवा है और छोटे हिस्से को बाहर रक्खे जैसा ऊपर आकार दिखाया हैं। कांच के बड़े भाग को शीशी में डालके हिलावे फिर जिस पात्र में दवा देनी हो एक एक बुन्द डालदेवे।

१ अभ्यास करने के लिये किसी शीशी में पानी भर के यन्त्र डाल के सीखे।

२- एक बार एक दवा में यन्त्र डालने के बाद खूब पानी से धो कर के दूसरी दवा की शीशी में डाले

३- भूलकर भी कभी सूराख वार नली से दवा न टपकाना चाहिये। कारण ऐसा करने से उसका भीतरी हिस्सा साफ नहीं होता है।

# तापमान यन्त्र ( थर्मामेटर )

यह यन्त्र कांच का होता है इस की नली में पारा रहता है जो गर्मी को पाकर चढ़ता है इस के ज़रिये से बुखार जाना जाता है इस के लगाने की यह विधि है। जिस जगह पर नाली में पारा जमा रहता है उसी हिस्से को बगल में पांच मिनट तक दबाये रखना चाहिये, ऐसा करने से पारा चढ़ेगा, कांच पर निशान रहते हैं उनमें जो बड़े बड़े दाग है उनको "डिगरी" कहते है। और छोटे छोटे दाग १ एक डिगरी के पांचवें भाग होते हैं।

शरीर का मामूली ताप ९८·४। या ९८ ॥ डिगरी होता है। ज्वर होने पर ताप चढ़ता है और वह यन्त्र से जाना जाता है। ९८ डिगरी से कम ताप होने से जीवन का भय है परन्तु किसी किसी का स्वाभाविक ताप ९७ डिगरी तक होता देखा गया है परन्तु विषूचिका में ताप ९१ तक होता देखा गया है। जिस प्रकार ताप न्यून होने से भय होता है वैसेही अधिक सेभी १०७ डिगरी वा इस से अधिक ताप भी भयानक है। ताप यन्त्र के लगाने के पूर्व ९८ डिगरी तक पारा कर देना चाहिये इसका उपाय यह है कि ऊपरी भाग को मुट्ठी से पकड़ कर झटका देने से उतरता है इसी प्रकार से ९८ पर करके लगाना चाहिये। सावधानी से व्यवहार करना चाहिये इस के टूटने का भय रहता है।

श्रीश्री राधावल्लभोजयति ॥

# होमियोपैथिक गृह चिकित्सा ॥

## प्रथम अध्याय

### १ । होमियोपैथि

ईश्वर की सब से बड़ी सृष्टि मनुष्य जीवन है और स्वास्थ्य ( तन्दुरुस्ती ) ही मनुष्य जीवन का सब से बड़ा सुख है। स्वास्थ्य के बिगड़ जाने से उसका बना देना और फिर ऐसी कोशिश करना कि जिससे जिन्दगीभर स्वास्थ्य ज्यों का त्यों बना रहे यही इस पुस्तक के बनाने का उद्देश्य है। शरीर के रोगिल होने से होमियो पैथिक के इलाज से जितनी जल्द और आसानी से तन्दुरुस्ती हासिल होती है, दूसरे और किसी मतके इलाज से वैसी आसानी से और जल्द तन्दुरुस्ती नहीं मिलती है पहले इस पुस्तक को पढ़कर होमियो पैथिक इलाज में चित्त देने के पाठकों को यह जान लेना उचित है कि होमियो पैथिक क्या है। इस लिये होमियो पैथिक के बाबत थोड़ी सी मोटी मोटी बात नीचे लिखी जाती हैं।

**इतिहास** - करीब सौ वर्षका अरसा हुआ सन् १७९० ई० में महात्मा हैनिमन के द्वारा इस होमियो पैथिक मत का प्रवर्तन जर्मन देश में हुआ है। यह बात ठीक है कि हैनिमन के जन्म लेने से बहुत पहले भी यूरूप और हिन्दुस्तान के आयुर्वेद वगैरह प्राचीन चिकित्सा शास्त्रों में इसके चिन्ह पाये जाते हैं। परन्तु हैनिमन

ने ही सब से पहले इसको ऊंची पदवी पर बैठाया है तब से प्रति दिन इसका प्रचार देश देशान्तर में फैलता गया और इस की यथार्थता सब मनुष्यों के हृदय में जमती जाती है। इस वक्त करीब चारसौ इंगलेन्ड में और दस हजार से ऊपर अमेरीका में कायदे के मुआफिक सीखे हुये होमियो पैथिक डाक्टर हैं। सिर्फ ६० वर्ष से होमियो पैथिक मत का इलाज हिन्दुस्तान में चला है। इनहीं साठ वर्ष में बहुत से अच्छे अच्छे चिकित्सकों ने पुरानी चिकित्सा प्रणालीको छोड़कर इस नये मत को ग्रहण किया है। बङ्गाले में होमियो पैथिक इलाज का आदर खूब है। और आदर के साथ ही साथ इसके चिकित्सकों की गिनती भी दिन प्रति दिन बढ़ रही है।

**होमिया पैथिक क्या है ?**—तन्दुरुस्ती की हालत में जिस दवाई के देने से जो लक्षण शरीर में उत्पन्न होते हैं। अगर वैसे ही सब लक्षण किसी रोगी की हालत में मालूम दें तो वही दवाई देना चाहिये। जो दवा बीमार को बीमारी के जिन लक्षणों को दूर कर सक्ती है। वोही दवा तन्दुरुस्ती की हालत में देने से वैसेही लक्षण पैदा करसक्ती है दवाई और रोग के साथ यह एक नित्य और स्वाभाविक सम्बन्ध है। इसका नाम होमियो पैथिक अथवा सदृश चिकित्सा विधान है। अच्छे शरीर में कुनेन देने से कम्पज्वर की हालत पैदा करसक्ती है। इसलिये कुनेन से कम्पज्वर आराम होता है तन्दुरुस्त को अगर आरसेनिक देने से हैजे की सी हालत मालूम देती है इसलिये आरसेनिक से हैजा आराम होता है होमियो पैथिक काल्पनिकमत नहीं है यह प्रत्यक्ष प्रमाण के ऊपर बनी है खूब यत्न से परीक्षा के जरिये जो प्रत्यक्ष प्रमाण मिला है उन्हीं सब अकाट्य और प्रत्यक्ष

प्रमाण और अभिज्ञमता पर यह होमियो पैथिक मत स्थापित हुआ है। हैनिमन ने जब इसको जारी किया था तब वर्षों तक छिपाये रक्खा था और जाहर नहीं किया था अन्त में परीक्षा प्रमाण और अभिज्ञता से इसकी यथार्थता को स्थिर और निश्चयमान कर जब उनको विश्वास हुआ तभी उन्होंनें इस को सर्व साधारण में जारी किया था। ऐसाही प्रत्यक्ष प्रमाण और अभिज्ञता की मजबूत भीत पर यह होमियो पैथिक मत कायम किया गया है। जब तक यह प्रमाण अभिज्ञता का फल भ्रम पूर्ण साबित नहीं होगा तब तक एक बड़े भारी किले के माफिक होमियो पैथिक इलाज की बात भी अचल और अटल रहैगी।

**अमिश्र औषध।**—जैसे यह होमियो पैथिक मत प्रत्यक्ष प्रमाण के ऊपर निर्भर है वैसे ही इस के इलाज की राह भी अत्यन्त सहज है। एक वक्त में सिर्फ एकही दवा रोगी को दी जाती है। इस लिये बिना मिली हुई एक एक दवा का अलग अलग असर खूब सहज ही में समझ सके हैं जब बहुत सी दवाइयां आपस में मिली होती हैं तो यह बात समझ ही में नहीं आसकी है कि दवा का क्या असर है हर एक दवा का खास असर होता है। बहुत सी दवाइयें एक जगह मिलजाने से आपस में एक दूसरे के असर को बाधा पहुचाती हैं। सिर्फ ये ही नहीं अगर इन मिली हुई दवाइयों से कुछ नतीजा निकला तो ये बात समझना कठिन है कि किस दवा के असर से यह नतीजा हुआ और अगर कोई नतीजा नहीं निकला तो दवा बदलने के वक्त यह भी समझना कठिन है कि उन मिली हुई दवाइयों में से किस को निकालना होगा इसलिये होमियो पैथिक इलाज में एक वक्त में सिर्फ एक ही दवा दी जाती है।

**अल्पमात्रा ( कम मौताज )**।—होमियो पैथिक कहने ही से अल्प मात्रा या ( कम मौताज ) नहीं समझना चाहिये। इस बावत में आम लोगों की बड़ी भूल देखी जाती है। रोगके साथ इस दवा का एक खास सम्बन्ध होमियो पैथिक का मतलब है। दवा की मौताज होमियो पैथिक का मतलब नहीं है। मात्रा या मौताज कुछ भी क्यों नहो किन्तु होमियो पैथिक के कहने से दवाई की सादृश्य व्यवहार प्रणाली ही समझी जाती है। रोग में दवा का इस्तैमाल करने के बारे में एक खास मत अथवा नियम ( कायदा ) खास ही होमियो पैथी है हैनिमन साहब ने जब होमियो पैथिक मत चलाया तो प्रचलित मात्रा या मौताज का इस्तैमाल करते थे आखीर में परीक्षा और अभिज्ञता द्वारा उन्होंने समझाकि कम मौताजमें दवा देना काफी है। खास कर जियादा मौताज में बारबार दवा देने से जो नतीजा होता है थोड़ी मौताज में उस से जियादातर नतीजा मिलता है हैनिमन साहब के पीछे सब होमियो पैथिक डाक्टरों ने भी इसी मत का समर्थन किया है मात्रा या मौताज के थोड़े होने से आश्चर्य व अविश्वास करने की कोई बात नहीं है। रोगी के शरीर में होमियो पैथिक कायदे के मुआफिक कम मौताजकी दवा देकर परीक्षा करो फिर जैसा नतीजा देखा जावे वैसा ही करना चाहिये। प्रत्यक्ष प्रमाण से बढ़कर और कोई प्रमाण नहीं है। रोग होने से शरीर का और शरीर के अन्दर रहने वाले बहुत यन्त्रोंका एसेजन गुण खूब बढ़ आता है इसलिये मात्रा कम होने से भी थाम मात्रा की दवाई से ठीक होता है। अच्छी अवस्था में अगर किसी बदन के हिस्से को दबाया जावे तो तकलीफ नहीं होती है। परन्तु फोड़ा अथवा चोट लग जाने के कारण बदन के किसी हिस्से को दबाया जावे जिसमें कि ने तो दर्द मालूम होता है।

**होमियो पैथिक की विशेषता**—होमियो पैथिक का इलाज लक्षण के मुताबिक होता है । और इस का इकट्ठा लक्षण ही रोग है इस के सिवाय और दूसरी बात नहीं है । होमियो पैथिक की किताब में लिखे हुए लक्षण के साथ रोगी के लक्षण मिलाये जाते हैं इस के बाद चिकित्सा की जाती है। जिस दवाई के लक्षण के साथ बिमारी का लक्षण जियादा मिलजावे उसी रोग की वही दवाई है और उसी के देने से सर्वथा फायदा होता है। जिस दवाई के लक्षण के साथ बिमारी का लक्षण जियादा मिलेगा वही दवाई जियादा फल दायक होगी सब लक्षण दूरहोने से बिमारी भी दूर होजाती है।

**होमियो पैथिक आश्चर्य नहीं है**—होमियो पैथिक आश्चर्य नहीं है और अभिज्ञता के विरुद्ध भी नहीं है जो बात कि पहले हमने देखी नहीं है इसलिये वह बात झूठी होगी इस का कोई सबब नहीं है। जैसे किसी मनुष्य से रेल अथवा तार के जारी होने का हाल कहा जावे कि भाफ पानी और धुआं के जोर से चलती है और तार बिजली के जोर से इधर से उधर खबरें पहुंचाते हैं तो कभी कोई विश्वास न करेगा परन्तु जब जो चीज आखों से देख रहे हैं उनको झूठी नहीं कह सके जिस बात को कि हमने कल हसकर उड़ा दिया था उसी को आज प्रत्यक्ष देखकर सत्य मानना पड़ता है यह हमेशा समझना चाहिये, कि अभिज्ञता और ज्ञान धीरे धीरे उन्नति की सीढ़ी पर चढ़ रहे हैं।

**विश्वास करना होमियो पैथिक नहीं है**—जिन लोगों का खयाल बंधा हुआ है कि होमियो पैथी का इलाज विश्वास अथवा कल्पना के ऊपर है उनको यह ख्याल करना गलत है। दवा का जो गुण है वह ठीक समय पर पहुंचने पर

जरूर अपना गुण करेंगी। जैसे गोदी का अज्ञान बालक और जो बिमार अपना बुरा भला नहीं जान सक्ता उस को होमियो पैथिक दवा से जरूर फायदा होता है। दूसरे गाय भैंस आदि बेजबान पशु जोकि बोल नहीं सके वहभी ठीक चिकित्सा करने से और होमियो पैथिक दवा देनेसे अच्छे होसके हैं और जो लोग होमियो पैथिक इलाज के ऊपर किञ्चित मात्र भी विश्वास नहीं रखते वहभी इस दवा से पूर्णरूप से आराम होजाते हैं परन्तु विश्वास होने से ही फायदा नहीं होता किन्तु दवा खाकर आराम होने से ही होमियो पैथिक पर विश्वास करने लगते हैं।

**पथ्यका विचार होमियो पैथिक नहीं है।**—जिन लोगों का ख्याल है कि होमियो पैथिक के पथ्य कड़े हैं इसी से आराम होता है। यह सर्वथा झूठ है। क्या पथ्य का विचार करने से हैजा, गठिया, पेचिस, खांसी, आदि आराम होता है कदापि नहीं। स्वस्थ का बिगड़ना ही रोग है और स्वस्थता ही स्वाभाविक अवस्था है। अपथ्य और अत्याचार करने से ही विषम रोग भोगना पड़ता है। इसलिये जितना बीमारी की हालत में मनुष्य अपनी स्वाभाविक अवस्था में रहेगा उतना ही जल्दी बीमारी से अच्छा होना सम्भव है। इसलिये बीमार को चाहिये कि देर से हज़म होने वाली चीज और सुगन्धित वस्तु मसलन् गुलाब आदि का व्यवहार न करे और चांदनी रात में वन विहार अथवा लेहसन कपूर, गरम मसाला इलायची आदि का खाना स्वभाव के विरुद्ध है।

**सुस्थ शरीर में होमियो पैथिक औषध** बहुत लोग उपहास अथवा हँसी करके यह कह देते हैं कि हम एक शीशी होमियो पैथिक दवा की खाजांय परन्तु हमारा कुछ नहीं होता किन्तु हमारा कहना इस के जवाब में यह है कि अगर कोई आदमी

स्वस्थ शरीर में तीन-छै-या दो सौ नम्बर की दवाई की एक शीशी खा जाय तो उन को उसी वक्त तेज लक्षण प्रकाश नहीं हो सका परन्तु यह जरूर ख्याल रहे कि कुछ न कुछ जरूर असर करेगी। पीड़ा के समय शरीर की उत्तेजना जरूर बढ़जाती है ऐसी हालत में थोड़ी मात्रा दवाई अपना असर जरूर दिखाती है और स्वस्थ शरीर में उत्तेजन शीलता गुण नहीं रहता है इसीलिये इतनी थोड़ी मात्रा औषध स्वस्थ शरीर के ऊपर अपना कोई असर नहीं दिखा सकी यह बात अच्छी तरह समझने के लिये दो चार उदाहरण नीचे लिखते हैं।

( १ ) मसलन् दिन के समय सूर्य का प्रकाश हम अच्छी तरह देख सके हैं। परन्तु जब कि आखों में पीड़ा हो अथवा दुखने आगई हों तो सूर्य के तेज को आंखे देख सकी हैं कदापि नहीं इसी तरह दवाई का फायदा भी वैसाही है अच्छी अवस्था में जो दवा सेवन कराने से कुछ फायदा नहीं दिखाई देता इसी तरह बीमारी की हालत में शरीर की उत्तेजन शीलता गुण बढ़जाने से वही दवाई बहुत जल्दी फायदा पहुंचातीहै।

( २ ) दूसरे बालू अथवा रेत के ऊपर या पत्थर के ऊपर बीज डालकर फलके लखने की इच्छा करना मूर्खता है इसी तरह स्वस्थ शरीर में थोड़ी मात्रा दवाई देकर फल मिलना असम्भव है परन्तु ख्याल करिये कि थोड़े से बीज को अच्छे खेत में डालने से फल मिलने की उम्मेद होती है। इसी तरह थोड़ी मात्रा दवाई से काम लेने के लिये उस दवाई का साफ २ लक्षण शरीर में मौजूद रहना उचित है।

( ३ ) जैसे चुम्बक पत्थर की आकर्षण शक्ति लोहे के साथ है। वैसे ही रोग के साथ औषध की आकर्षण शक्ति है। कदापि आप चांदी के ऊपर चुम्बक पत्थर लगा कर यह कहना चाहें

कि इस में आकरषण शक्ति नहीं है यह सर्वथा मिथ्या है। वैसेही स्वस्थ शरीर में ऐकोनाइट नम्बर३० डायल्यूशन देकर यह कहो कि फल नहीं हुआ यह कहना भी अनुचित है। क्यों कि लोहे में चुम्बक लगादें तो फौरन खैंचलेगा परन्तु चांदी को नहीं इसी तरह तेज नाडी आदि लक्षण देखकर ऐकोनाइट देओ तो फौरन उसको फायदा दिखाई देगा।

**होमियो पैथिक का सुभीता।**—होमियो पैथिक मत के अनुसार इलाज कराने में सुभीता भी बहुत है। इस से थोड़े दिन में ही आरोग्य होता है। और कष्ट तथा खर्च कम पड़ता है। ऐमरीका आदि स्थानों में जितने होमियो पैथिक और ऐलो-पैथिक अस्पताल हैं। वहां सब चिकित्सा का हाल देखकर यही निश्चय कर चुके हैं कि होमियो पैथिक इलाज से बहुत थोड़े दिनों में आराम हो जाता है। और एक बार आराम होजाने से वह बीमारी दुबारा जोर नहीं करती है। अथवा बीमारी फिर लौट-कर नहीं आती है। इस मतके इलाज में दस्त कराना अथवा कै कराना या खून गिराना आदि दुर्बल करने वाले उपाय बिलकुल नहीं है। रोगी को कष्ट दूसरे इलाज में जियादा होता है। एक तो रोगी वैसे ही अपनी पीड़ा के कारण दुखी होता ही है दूसरे वह जायके और कड़वी दवा पीनी पड़ती है ऐसे कष्टों से बचने के लिये होमियो पैथिक इलाज बहुत अच्छा है दूसरा सुभीता इस में बड़ा भारी यह है कि चाहे बच्चा हो या बूढ़ा हो बदजायका न होने के कारण सुगमता से पी लेता है। ती-सरा धनी हो या कङ्गाल दवा सस्ती होनेके कारण सब कोई ख-रीद कर अपना इलाज सुगमता के साथ करा सके हैं। होमियो पैथिक इलाज से जो बीमार अच्छा होजाता है उसका आराम स्थिर और निश्चित है। नये और पुराने दोनों रोगों के लिये

होमियो पैथिक इलाज बहुत अच्छा है। हैजा के समान तथा और जल्द मार डालने वाला दूसरा और रोग नहीं है। ऐसी भयानक बीमारी का इलाज सिवाय होमियो पैथिक के और दूसरा नहीं है।

**होमियो पैथिक भविष्य**—सत्य की हमेशा जय होती है जिस का मूल सत्य है उस को जय लाभ जरूर होती है। इसी तरह होमियो पैथिक चिकित्सा बहुत से विघ्न और विपत्ति उठाकर अपने सत्य से स्थिर है। और इस का प्रचार देश देशान्तर में प्रतिदिन फैलता जाता है। पहले जो लोग होमियो पैथिक को अपना दुश्मन जानते थे वही लोग अब इस को मित्रता से देखने लगे हैं। और इस होमियो पैथिक की प्रशंसा करने लगे हैं। होमियो पैथिक ने जैसी प्रशंसा इन थोड़े दिनों में प्राप्त की है इसी से उम्मेद की जाती है कि थोड़े दिनों में यह होमियो पैथिक अच्छी चिकित्सा की प्रणाली कह लाने लगेगी और स्थिर होगी।

**स्वास्थ सम्बधीय नियमावली**——बीमारी होने पर दवाई देकर निवारण के अपेक्षा बीमारी न हो ऐसा उपाय करना उचित है। पाप, अत्याचार करने और शारीरिक नियम पालन न करने स एवं नियम विधि न जानने से रोग का विप-रीत फल भोगना पड़ता है। सर्व साधारण को स्वास्थ्य रक्षा के नियम जानना और उन के अनुसार चलना उचित है। स्वास्थ्य रक्षा के नियम पालन करने से अक्सर रोग के भयानक कष्ट से बचजाते है, शरीर बलवान् होता है और अकाल मृत्यु भी कम होसकती है। इसी लिये स्वास्थ रक्षा के प्रधान नियम नीचे लिखते हैं।

हमारे देश में विलायती सभ्यता के साथ साथ रोगों की संख्या भी बढ़ रही है। मनुष्य की पहली और स्वाभाविक

अवस्थाओं में रोगों की दशा ऐसे विस्तार को नहीं पहुंची थी। हम लोग जितनेही सभ्यता के अभिमान में फूले फिरते हैं। उसी हिसाब से कठिन कठिन रोग आकर हमारे समाज में घुस कर हमारी सुख स्वच्छंदता को छीनते एवं उस के बदले में दुःखशोक और विषाद फैलाते हैं। हमारा जीवन ज्योंर सभ्यता की उन्नति के साथ क्रमश स्वाभाविक से अस्वाभाविक दशा में आता जाता है। त्योंही हमें भी वैसेही बनावटी उपायों का अवलम्बन करके शरीर की सुख स्वच्छंदता बनाये रखना चाहिये हम आज कल इनबनावटी उपायों के अवलंबनमें भी अभवा और आलस्य कर रहे हैं इसी से हमारे देश में स्वास्थ शरीर मनुष्य नहीं है ऐसा कहना भी अत्युक्ति नहीं है।

हम लोग बहुत से कार्य ऐसे ले बैठते हैं जिन में शरीर का चलाना बंद कर के केवल मस्तिष्कही चलाना पड़ता है। परन्तु यदि शरीर को स्वस्थ रखना हो तो हमें बनावटी कसरत करनी चाहिये। किन्तु कर्तव्य कर्म समझ कर भी हमारे देश में ऐसे कितने मनुष्य हैं जो नियमित रूप से कसरत करते हों!

## आहार या खाना।

आहार छोड़ कर जिन्दगी नहीं रहसकी जब लड़का पैदा होता है तो धरती पर गिरने के साथही माका दूध पीने लगता है। आहिस्ते आहिस्ते जब उसकी उमर बढ़ती है तो शरीर की पुष्टता के लिये बहुत तरह की चीजें खाकर सम्हलता है और पूरी उमर को पहुंचता है। और अन्त में खाने की ताकत घटजाती है उस वक्त जिन्दगी का चिराग बुझ जाता है। खाने की चीज जब पेट के भीतर जाती है तो उस के पचाव करने को दो तरह की तरकीबें करनी उचित हैं। पहिला तो पकाना दूसरा बचाना। खाने का उद्देश्य यह हैकि भोजन कीहुई चीज पचकर खून के साथ एक होकर शरीर के रोजाना खर्च को पूरा करे। जोखाना नहीं पचता है उसमे शरीर के खर्च की पूर्णता अच्छी

तरह नहीं होसकी और खाना शरीर से अलग रह कर कोई तरह की बिमारी को पैदा कर देता है। इससे भोजन की चीजें अच्छी तरह और होशयारी के साथ बनाई जायें इस का ध्यान रखना चाहिये ज्यादा अन्दाज से, घी, लहसन, प्याज, गरममसाला मिले हुये भोजन से पतले दस्त आने की बीमारी होजाती है और पचने की ताकत कमती होती है। खाने की चीजें बहुत हौले हौले चबा कर खाना चाहिये खाने की चीजें अच्छी तरह चबाई न जावें तो वह मुंह की लारके साथ अच्छी तरह पर मिल नहीं सकी इस लिये पचने में रुकावट करेगी आज कल प्राय जो अम्ल रोग होता है उस का कारण जल्दी भोजन करनाही है।

हम लोगों के खाने की असल चीज रोटी तथा चावल है इस लिये गेहूं व चावल खूब साफ अच्छा होना चाहिये दोनो वक्त चावल खाने के बदले एक वक्त रोटी खाना बुरा नहीं खास कर मैलेरिया फैली हुई जगह में बहुतों की राय है कि चावल की जगह रोटी खाना अच्छा है। भात से रोटी ज्यादा पुष्ट है बनिस्बत मैदा के आटे की रोटी अच्छी क्योंकि आटेमें चोकर अथवा भुसी मिले रहने से कोष्ठ को साफ रखती है रोगी को देरी देर से पचने वाली रोटी का आहार देना उचित नहीं।

दाल तरकारी सब्जी वगैरह भी हम लोगों के खाने की चीज है। बिमार को अरह की दाल नहीं देनी चाहिये मूग मसूर मूंट मटर की दाल उम्दा है दाल हम लोगों के लिये खास पुष्ट करने वाली खाने की चीज है। क्योंकि मांस में जैसा एक प्रकार का अधाखार से निकला हुआ पदार्थ रहता है वही दाल में भी मौजूद है। पेट की बिमारी में दाल नहीं खाना चाहिये।

दोयम मांस उत्तम खाना है अलावह इसके मच्छी अच्छा पुष्टाई का खाना है मच्छी का सोरवा [ रसा ] खून को बढ़ाता

है परन्तु रोगी के लिये छोटे छोटे [ फोई ] और [ मागूर ] मच्छी का सोरवा देना चाहिये बहुत बड़ा छिलकादार अथवा चोटीदार और बड़ी झींगा मछली रोगी के वास्ते नहीं देना चाहिये क्योंकि यह बहुत देर में हजम होती है, । *

तरकारियों में बहुत सी पुष्ट और खाने के काबिल हैं इङ्गलैंड वगैर देशों में हैं जहा कि केवल मांसाहार चला हुआ है व भी खाली मास की जगह सब्जी तरकारी अधिक खाने के लिये खूब प्रचलित होरही है। आलू परवल कच्चा केला अरगी कटहरकी बीज गूवर आदि तरकारियों में अच्छी हैं कभी कभी कड़वी चीजें भी खाना अच्छा हैं। पत्तीके साग के किस्म की चीजें बहुत खाना अच्छा नहीं है परन्तु उसमें क्षार रहने के सबब से कभी कभी हम लोगों को साग खाना चाहिये। रोगी के लिये साग पथ्य नहीं। फलों में अनेक खाने लायक उपकारी हैं। जैसे आम नारियल कटहर केला फालसा जामुन पपीता नारंगी अनार खरबूजा बेल वगैर' नारियल सूख जाने पर देर से पचता है ज्यादा कटहर खाने वाले को पेट की बीमारी होती है।

दूध बहुत उत्तम खाने की चीज है। संसार में दूध छोड़कर दूसरी कोई ऐसी चीज नहीं है कि जिसे खाकर आदमी हमेशा जिन्दा रह सके। दूध में हम लोगों की जरूरत के लायक सब चीजें बहुत उमदा तरह से मिली हुई हैं गौ का दूध हम लोगों के देश में प्रचलित है दूध इतना उपकारी और जरूरी चीज

---

* सर्व साधारण से प्रार्थना है कि जो बात ऊपर मछली और मांस के बारे में लिखी गई है वह उच्चजाति के इस्तेमाल करने के वास्ते नहीं है क्योंकि किताब के पढ़ने वालों में से जिनके वास्ते यह किताब बनाई गई है बहुत ऐसे हैं जो इन चीजों का इस्तेमाल करते हैं।

है कि इस लिये हम लोगों के देश में गौ पूजी जाती है पेचिश अथवा खासी की बीमारियों में बकरी का दूध फायदे मन्द है बच्चों के हक में मा का दूध जैसा उपकार करता और जल्दी से पचने वाला है वैसी दूसरी चीज नहीं है। जब मा के स्तन में दूध नहीं रहता तब गधी का दूध या गाय का दूध पानी मिलाकर देते हैं अक्सर दूध के द्वारा से संक्रामक बीमारी बहुत जगहों में फैलती दिखाई दी है। दूध से बहुत तरह की और पुष्ट करने वाली चीजें तैयार हुआ करती हैं उनमें से मासन घी वगैर उम्दा चीज हैं।

हम लोगों के देश में आज कल मास खाना दिन प्रति दिन बढती पर है। इसमें शक नहीं कि मास एक उम्दा चीज है क्यों कि जल्द पचकर थोडी खुराक में ज्यादा ताकत पैदा करता है मास इतनी उम्दा खाने की चीज होने पर भी दो कारणों से उस से जहर का फल पैदा होता है। पहले जैसा तैसा मांस का खाबेना यह सब जानते हैं। कि बाज दफे जो मास बजारों में बिकता है वह ऐसा खराब होता है कि खाने काबिल नहीं होता इङ्गलेण्ड में इस तरह का मास खाने के सबब से जो कठिन बीमारियां देखने में आती हैं, हिन्दुओं के यहा मास खाने के बद कई तरह के कायदे जारी रहने के सबब से यह सब बुराइयां देखने में नहीं आतीं। दूसरा ना पचने वाला मास तैयार करता हैं। हम लोगों का ऐसा यकीन है, यकीन काहेको भूल कहना चाहिये, मांस तैयार कराने के साथ घी, मसाला, प्याज वगैर चीजें भी बेअंदाज मिला देते हैं खयाल करना चाहिय कि ऐसी ऐसी चीज जरूर बुराई पैदा करेंगी?

दो दफे असल भोजन और दो मरतबा * जलपान कर लेना

* बगालियों में थोडा सा खाने को खाकर ऊपर से पानी पीने को जलपान कहते हैं

हर एक मनुष्य को बेहतर होता है जल पान के साथ मीठी चीजें अधिक न खाना चाहिये, जल पान के समय फल फल और समय अनुसार पूरी, कचौरी, दालमोठ, चिड़वा, अथवा चिरवा, लावा अथवा खील वगैर भी उत्तम है। आहार के समय ऐसी जगह बैठे कि जहा कोई दूसरा गैर न होवे। दूसरे हर रोज ठीक समय पर भोजन करना उचित है भोजन के वक्त में गड़बड़ न करने से अक्सर चन्द बीमारियों के हाथ से छुटकारा हो सका है।

खाने के बाद दांत और मुह को अच्छी तरह से साफ करना चाहिये। खाई हुई चीजों में से कोई चीज अगर दांतों में रह जावे तो मुह महकने लगता है और दांतों को बरबाद कर देता है दांतों के लिये उचित ख्याल नहीं रखने से आज कल थोड़ी ही उम्र में दांत गिरते हुए देखने में आते हैं। दातुन करना सबों के लिये उचित और ठीक है। खास कर जिन के दांतों की जड़ ढीली पड़ गई हो और खून बहुत गिरे उनके लिये दातुन करना बहुत जरूरी है।

**पानी अथवा जल**—ज्यादा मिकदार में साफ पानी बि[ना] ज़िन्दगी नहीं रह सकी है साफ पानी बिना आज कल खा[स] कर हैजा वगैर भारी भारी फैलने वाली बीमारियों की ज्य[ादती] होती दिखाई देती है। उम्दा साफ तालाब इस देश में ना[ही] है ऐसा ही कहना ठीक है। गुजरे हुए जमाने के पोखर और त[ा]लाब कुछ तो सूख गये और कितने ही मैले होकर बीमारि[यों] की खान बन गये हैं मगर नदियों का पानी पीना चाहे [वह] सोना और सुगन्ध है। यदि बरसात में नदी ... होजाय तो थोड़ी ही कोशिश में यह साफ ... सका है। उत्तर पश्चिम देश में ...

में लाते हैं जिस तालाब में बराबर लोग नहाते और कपड़ा धोते हैं उस के पानी को पीने के काम में लाना उचित नहीं है पीने के पानी के लिये एक तालाब अलग छोड़ देना चाहिये जिस जगह साफ पीने को पानी ज्यादा न मिले वहां कूआं या दूसरे किस्म का पानी गरम करके बालू रेत और कोयले के जरिये से साफ कर लेना चाहिये । इस तरह के नियम और सावधानी से रहने वालों को मेलेरिया और हैजे के बीच में रहते भी रोग से बचते देखा गया है ।

**हवा अथवा वायु**—जिन्दगी के कायम रखने के लिये पानी की तरह जरूरी हुई साफ हवा का सेवन करना एक असल उपाय है साफ हवा बहुत आसानी से हम लोग थोड़ा सा परिश्रम कर बिना खर्च अच्छी तरह से पा सके हैं । जीव जन्तु अथवा पेड़ पत्ता सड़ जाने से तथा स्वास के जरिये अक्सर हवा खराब हुआ करती हैं और बहुतसी साफ हवा के साथ मिल कर खराब हवा अक्सर शुद्ध होती है क्या अमीर क्या गरीब सबों को हर रोज साफ हवा लेनी चाहिये । दरिद्र लोग बराबर बाहर मैदान में काम काज करते रहते हैं इस लिये उन लोगों को साफ हवा मिलने में मुश्किल नहीं होती है हमारे देश में एक घर में और एक ही बिछावने पर कई आदमी सो रहते हैं और घर के भीतर साफ हवा की आमदरफ्त के लिये दरवाजा या खिड़की नहीं रखते यह कायदा ठीक नहीं है । हर मनुष्य स्वास के साथ हर घन्टे चौदह १४ घन फीट हवा लिया करता है इस लिये इस बात पर ख्याल रख कर एक ही घर में कई आदमियों को सोने देना चाहिये सरदी के डरसे भी इस देश में बहुतों के घर के दरवाजे और खिड़कियां और छोटे मोखे तक को बन्द करके बेटे पोते वगैरः को लेकर सोते देखा गया है । ऐसे घरों की हवा

थोड़ी देर में श्वास की आमद रफ्त से जहरीली होजाती है ऐसी हालत में घरकी दीवारों में कम से कम दो खिड़की जरूर होनी चाहिये।

रहने का घर सूखा और साफ रखना चाहिये सोने का मकान तर और भीगा इसमे से वात और खासी वगैर की सख्त बिमारी पैदा होती है।

कसरत——कसरत से बदन जोरावर होताहै और रोग पास नहीं आने पाता और मन में फुरती होती है। जिन्दगी बढने के लिये कसरत बहुत जरूरी है। मिहनत बिना बदन के हिस्से सुस्त होजाते हैं और दौरान खून यानी चलना फिरना खून का कम होजाता है खासकर खून का आना जाना धीरे से होता है सुस्ती हकीकत में रोग की जड़ है इसी सबब से इस देश के अमीर उमरा या रईस अनेक रोगो के अस्पताल बन बैठे हैं। कसरत से बदन के पट्ठे मजबूत और बलवान होते हैं दौरान खून यानी खून का चलना फिरना और श्वास की आमदरफ्त बढकर देह की कुल खराबी पसीने की राह दूर होकर पाचन शक्ति को बढाकर भूख को बढाती है।

जिनसे जिस कदर मिहनत और कसरत होसके उसी तरह की कसरत करना उचित है। टहलना सब से बढी कसरत है क्योंकि सबों की तबियत के माफिक और सहज है। सब हालत और सब उम्र वाले आदमी वाजिब अन्दाज से टहल फिरकर बदन के माफिक कसरत कर सके हैं। इसके अलावह घोड़े की सवारी, दौड़ना, मुग्दर हिलाना, और कुस्ती वगैर भी उम्दा कसरत हैं।

गुस्सा और रोग की दशा में कसरत करना उचित नहीं है रोगियों को होशयारी से कसरत करना चाहिये बीमार आदमियों

के लिये तकलीफ देने वाला कोई भी मसलन टहलना, फिरना, और तेज हवा में आना सख्त बुरा है इस देश के आदमी जरासी उम्र बढ़ने से कसरत करने को शरम की बात समझते हैं पर यह बिलकुल भूल है क्योंकि उम्र बढ़ने के साथ हम लोगों के शरीर की कलों की चाल जितनी मद होती हैं और बाहर की मिहनत देने वाले काम कम होने पर घर में काम करने से मन की चिन्ता बढ़ती है उतनी ही कसरत करके शरीर को तेज और मन को खुश रखना चाहिये।

**पोशाक** - तरह तरह की पोशाक पहनना सभ्यता के अनुकूल हैं सरदी और गरमी में आराम देना यही पोशाक का मतलब है, ऋतु बदलने के अनुसार होशयारी से कपड़ा बदलना अच्छा है इस देश में गरमी मुख्य है हम लोगों के देश में बराबर गरम कपड़े से ढके रहने की जरूरत नहीं है बराबर गरम कपड़ा जैसे फलालैन और मोजा वगैरह से बदन ढके रहने से बदन में शीत सहने की ताकत कम होजाती है इसी लिये बहुत मामूली सबब से भी सरदी, खासी और गले के दर्द वगैरह की बीमारी होजाती हैं।

जोरावर और मिहनती लोगों के बनिस्बत रोगी और दुबले, जवान आदमियों के बनिस्बत बूढ़े और लड़के लोगों की हिफाजत के लिये गरम कपड़े की जरूरत है फिर भी सरदी के डरसे ज्यादा होशयारी जरूर है या इस लिये बराबर फलालैन का इस्तेमाल और घर का दरवाजा भी बंद रखना बुरा है गरमी में सूती कपड़ा जाड़े में हस्ब हैसियत गरम कपड़ा व्यवहार करना उचित है।

इस देश की एक कुरीति का हाल लिखना पड़ा किसी किस्म का कपड़ा क्यों नहो बराबर उसको साफ रखना चाहिये सभ्यता

थोड़ा देर में श्वास की आमद रफत से जहरीली होजाती है ऐसी हालत में घरकी दीवारों में कम से कम दो खिड़की जरूर होनी चाहिये।

रहने का घर सूखा और साफ रखना चाहिये सोने का मकान तर और भीगा रखने से बात और खांसी वगैर की सख्त बिमारी पैदा होती है।

कसरत—कसरत से बदन जोरावर होता है और रोग पास नहीं आने पाता और मन में फुरती होती है। जिन्दगी बढ़ने के लिये कसरत बहुत जरूरी है। मिहनत बिना बदन के हिस्से सुस्त होजाते हैं और दौरान खून यानी चलना फिरना खून का कम होजाता है खासकर खून का आना जाना धीरे से होता है सुस्ती हकीकत में रोग की जड़ है इसी सबब से इस देश के अमीर उमरा या रईस अनेक रोगों के अस्पताल बन बैठे हैं। कसरत से बदन के पट्टे मजबूत और बलवान होते है दौरान खून यानी खून का चलना फिरना और श्वास की आमदरफ्त बढ़कर देह की कुल खराबी पसीने की राह दूर होकर पाचन शक्ति को बढ़ाकर भूख को बढ़ाती है।

जिससे जिस कदर मिहनत और कसरत होसके उसी तरह की कसरत करना उचित है। टहलना सब से बड़ी कसरत है क्योंकि सब की तबियत के माफिक और सहज है। सब हालत और सब उम्र वाले आदमी वाजिब अन्दाज से टहल फिरकर बदन के माफिक कसरत कर सके हैं। इसके अलावह घोड़े की सवारी, दौड़ना, मुग्दर हिलाना, और कुश्ती वगैर भी उम्दा कसरत हैं।

गुस्सा और रोग की दशा में कसरत करना उचित नहीं है रोगियों को होशयारी से कसरत करना चाहिये बीमार आदमियों

घ, स्नान के करने के बाद ठहर कर भोजन करना चाहिये। स्नान इस देश में खास कर हिन्दुओं के लिये रोजाना काम है पहले धर्म के नाम से बहुत से बदन के आराम के लिये बातें मानी जाती थी पर अफसोस की जगह है कि विद्या के लोप से आज कल धर्म का बन्धन ढीला हो पड़ा है और शरीर की नियमावली की आवश्यकता और उत्तमता आज तक साधारण लोग नहीं समझ सके हैं। बस इस वक्त स्नान, आहार, वस्त्र सम्बन्धीय शरीरिक नियम के नहीं मानने का बुरा फल देखा जाता है।

## होमियो पैथिक दवाइयों के विषय में नियमावली।

——होमियो पैथिक की दवायें विश्वासी और रसायन जानने वाले दवा फरोश के पास से खरीदनी चाहिये। इन औषधों में अन पढ़े दवा बेचने वाले हम लोगों से छिपा कर तरह तरह के फरेब कर लिया करते हैं और एक दवा के बदले दूसरी दवा दे दिया करते हैं। इस फरेब के सबब से होमियो पैथिक दवा के फल में बहुत नुकसान होता है और चन्द एक चिकित्सकों की भी शिकायत होती है और रोगी प्राया जो बैठता है ऐसे धोखे बाजों से सब सावधान रहें।

होमियो पैथिक दवा खाने के लिये तीन तरह की होती है। पहले टिंचर या अर्क दूसरा ग्लोबिउल पील्यूल्स यानी छोटी बड़ी गोली और तीसरा ट्राईटूरेशन यानी चूर्ण।

**( १ ) टिंचर या अर्क !** दरख्तों की जड़, पत्ते, छाल, और फल वगैर को ( अलकोहल ) शराब में भिगोकर के भिजावट का अर्क या मदर टिंचर तैयार होता है मदर टिंचर की १ बूंद लेकर उस में ६ बूंद अल्कोहल मिलाने से फस्ट डेसीमल, ड्राईल्यूशन ( एक दश मलब ) क्रम बनता है और ६६ बूंद अलकोहल

के बस होकर हम लोगों को जब घर से बाहर आना पडता है तो उस वक्त बदन ढाक कर बाहर निकलते हैं गरमी में पसीने से कपड़ा जो बदबू दार मैला हो जाता है वह किसी से छिपा नहीं है आम तरह से गरीबी हालत के सबब से कम स कम सातवें दिन धोबी को धोने के लिये देना असभव होता है बदबूदार कपडे बहुत दिनों तक पहने रहने से जो बदन में बीमारी पैदा हो जावे तो इस में आश्चर्य भी क्या है !

इस हालत में पहनने के कपडों को साफ पानी में खूब धोकर धूप में सुखा कर काम में लाना चाहिये। मैलेपन का विचार इस देश में दिन दिन तरक्की पर है।

## स्नान।

**स्नान यानी नहाने के फायदे।**—स्नान करना उचित है यह बात यहां बालकों को सिखलाना न पडेगा नहाने से शरीर ठंढा स्वस्थ और साफ रहता है। चमडे के सुराख खुलजाते हैं बदन की बदबू रफे होती है और सरदी सहने की ताकत बढती है नदी, तलाब, वगैर बहुत जल में बदन डुबा कर नहाना अच्छा है। जिस तरह हर रोज भोजन करने का समय मुकर्रर रहता है। उसी तरह से नहाने के लिये भी वक्त बांध देना चाहिये। नहाने के पहले खा लेना उचित नहीं बुधवे और रोगी को ठंडे पानी से नहाना मने है। उन लोगों को पानी थोडा गरम करके नहाना चाहिये। निरोग बदन के लिये हर रोज ठीक समय पर ठंडे जल से स्नान करना चाहिये।

नहाने के वक्त पहले शिर पर पानी देना बहुत जरूरी है, बाजे लोग पहले कमर पर पानी देकर नहाते हैं सो बहुत बुरा है अगर बदन में पसीना होवे तो उस हालत में स्नान करना बुरा

चाहे तो दवाई अच्छी और असली होनी चाहिये। आज कल के दिनों में देखा गया है कि अकसर दवाई खानों में बुरी दवाई मिलती है यह काममें लाई जाती है परन्तु यह दवाई अच्छी नहीं होती जिन लोगों का काम इलाज करना नहीं है और दवाई बनाना नहीं जान ते उन से दवाई लेना मुनासिब नहीं है। होमियो पैथिक दवाई बनाने के लिये रसायन शास्त्र और चिकित्सा शास्त्र में ज्ञान धर्म भीति सज्जन होना चाहिये ऐसे आदमी से होमियो पैथिक को बन- वाना चाहिये होमियो पैथिक दवाई देख कर यह कोई नहीं कह सका कि यह दवा असली है या नकली है। इस लिये धूर्त और चालाक लोग एक दवाई के बदले में दूसरी दवाई देते हैं। अथवा एक डायल्यूशन के बदले में दूसरा डायल्यूशन देते हैं। ऐसे लोगों के यहा सब दवा मौजूद न रहने से ऐसा करते हैं। इस लिये सब को चाहिये कि बहुत होशियारी से और वि- श्वास के लायक दवा बेचने वाले से दवा खरीद करैं होमियो पैथिक इलाज की निन्दा का कारण खराब और असलीदवा न पहुंचने से ही आजकल होता है।

**मात्रा**——पहले तो कौन डायल्यूशन काम में लाना चाहिये इस बात को ठीक करलेना उचित है। यह करने के लिये बहुत अभिज्ञता और बहुदर्शिता की जरूरत है हर तरह की बीमारी में नीचे या बीच का डायल्यूशन जैसे १, २, ३, ६, और १२, और पुरानी बीमारी में ३०, और १०० या २०० से भी जियादा डायल्यू शन काम में आता है। पूरी उम्र के रोगी के लिये १ बूंद अर्क किसी डायल्यूशन का क्यों न हो १ तोला साफ पानी में मिलाकर एक दफे देना चाहिये - उम्र की कमी के हिसाब से एक बूंद को दो या चार हिस्से में कर देते हैं।

छोटी गोली ४ और बड़ी गोली १ या २ ट्रइटुरेशन या सफ्-

हल मिलाने से पहला सेंटसीमल डाईल्यूशन ( पहला शततमिक ) क्रम तैयार होता है। यह पहला दशमिक या शततमिक तरीके का १ बूंद लेकर उस में ९ बूंद या ९९ बूंद अलकोहल मिलाने से दूसरा दशमिक या शततमिक क्रम तैयार होता है। इसी तरह से तीसरा चौथा १००, २००, आदि बहुत से क्रम बनते हैं। अर्क साफ बरतन में या साफ पानी में मिला कर बीमार को पीने को देते हैं।

**( २ ) ग्लोव्युल यानी छोटी गोली और पील्यूल यानी बड़ी गोली।** ग्लोव्यूल देखने में सरसों की बराबर और पिल्यूल मटर की बराबर होते हैं दुग्ध शर्करा या साफ चीजों के जरिये से सब गोलियां पहले बनती हैं बाद जो दवा देनी जरूर हो उस के अर्क में अच्छी तरह से भिगो लेते हैं घर के इलाज करने अथवा जहां साफ पानी नहीं मिल सका वहां इन गोलियों से बड़ा काम निकलता है सफर घूमने के वक्त गोली साथ रखने और इस्तेमाल करने से खूब सुभीता होता है अच्छी तरह से अगर गोली रक्खी जावें तो बहुत दिनो तक रह सक्ती हैं।

**ट्राईट्युरेशन या चूर्ण।**—चूर्ण जो दवा बहुत कड़ी और अल्द अलकोहल में घुल नहीं सक्ती जैसे सोना, लोहा, तांबा बगैरः धातु और दूसरी चीजें दुग्ध शर्करा यक ( अथवा दूध से निकाली हुई शक्कर ) के साथ चूर्ण करके अच्छी तरह से मिला लेते हैं यह ट्राईट्यूरेशन तैय्यार करने में बहुत मिहनत और होशियारी चाहिये।

**अकृत्रिम औषध।**—अगर दवाई से रोग आराम करना

मे से छोटा पत्थर का कटोरा या चमचे से रोगी को देना चाहिये। यह चमचा दूसरे पात्र में डुबाना न चाहिये। दवाई पीने के बाद यह चमचा धोकर रखना चाहिये होमियो पैथिक दवाइ व्यवहार करने के लिये साफ और सुथरा बर्तन होना चाहिये।

**समय** अगर दिन में दो दफे दवा पीने की जरूरत होवे तो एक सुबह और शाम के वक्त पीनी चाहिये पुरानी बीमारी में सुबह शामही दवा पीना बहुत है अगर दिन में ३ दफे दवा पीने की जरूरत हो तो भोजन के दो तीन घंटा बाद दवाई दी जा सकती है। हैजा आदि नये और जल्दी मारने वाले रोगों में रोग की हालत के अनुसार १ घंटा आध घंटे या १५ मिनिट पर भी दवाई दी जा सकती है।

होमियो पैथिक मत के अनुसार दो दवा एक साथ मिलाकर नहीं दी जाती जब एक दवा से सब लक्षण न दिखाई दे तो उस हालत में एक के बाद दूसरी दवा देनी चाहिये जहा तक हो सके एक ही दवा से काम लेना चाहिये। होमियो पैथिक दवायें बहुत साफ और गन्ध रहित और जहां धूप न लगे ऐसी जगह में रखते हैं। कपूर सब दवाइयों को बिगाड़ने वाला है इस लिये जिस घर में दवा रक्खी हो उस घर में कपूर न रखना चाहिये दवा खाने के समय साफ पानी और साफ शीशी, मिट्टी या पत्थर के बरतन में दवा तैय्यार करना चाहिये और उस वक्त में किसी तेज तरह का मसाला या गन्ध की चीज, खटाई, कपूर काम में न लायेंगे। दवा खाने के १ घन्टे बाद और १ घन्टा पहले कुछ खाना या तमाखू पीना मना है।

बाहर इस्तेमाल के करने के लिये ये मिला हुआ अर्क काम में आता है। यह अर्क अर्क मे से कभी ग्लोशल, कभी ग्लिमी मेंट कभी मदरम तैयार होता है। ६ हिस्सा साफ पानी जैतून-

फ १ ग्रेन से जियादा मिकदार ( या मात्रा ) में न खाना चाहिये लड़कों के लिये आधी और चौथाई खुराक देनी चाहिये।

मात्रा का पूर्ण प्रयोग - जरूरत के माफिक और बीमारी की हालत देखकर कभी हर १५ मिनट पर कभी दिन में २, या ३ दफे और कभी ७ वें दिन में एक दफे दवा देनी चाहिये हैजा वगैरह सख्त बीमारी में आधा घंटा या १५ मिनट पर दवा दी जाती है। पुरानी बीमारी में दवाई जितना कम दिया जाय उतना ही अच्छा है दवाई से फायदा दीख तो जैसे दस दफे दिया जाता था तो घटाकर होले होले कम करके बंद कर देना चाहिये।

**औषधि पूर्ण बकस** - हर एक गृहस्थ को चाहिये कि एक बकस दवाई से पूर्ण और उसके साथ १ किताब जरूर रखना चाहिये। और बकस के अन्दर सिवाय दवाई के और कोई चीज नहीं रखनी चाहिये। दवाई के बक्स को बन्द करके रखना चाहिये और दवाई को हमेशा धूप और रोशनी तेज खुशबू से बचाना चाहिये। जिस शीशी से दवाई ली जावे उसका काक फौरन बन्द करदेना चाहिये - अथवा एक शीशी की दवा या कार्क दूसरी शीशी में न लगाना चाहिये एसी हिफाजत न रखने से दवाका तेज गुण नष्ट हो जाता है।

**दवाई व्यवहार करने के नियम** —दवा की गोली जल में घोलकर भी खासके हैं अथवा जबान पर रखने से घुल जाती है। अर्क साफ पानी में मिलाकर इस्तेमाल करना चाहिये दवाई की बूद किस तरह से गिराई जाती हैं उसका चित्र पहले पन्ना में दिया गया है। जिस पात्र या बरतन में दवा बनाई जावे वह साफ और खुशबू से रहित होना चाहिय। दवाई कांच या चीनी पत्थर या माटी के बरतन में बनानी चाहिये। दवाई बन जाने के बाद पत्थर या कागज से ढाक देना चाहिये उस पात्र

| दवाई क्रम यानी डाइल्यूशन | | |
|---|---|---|
| ३५ पलसेटिला | ६ | |
| ३६ पडो फाइलम | ६ | |
| ३७ फस्फरस | ३ | |
| ३८ बेलाडोना | ३ | |
| ३९ ब्रायोनिया | ६ | ३० |
| ४० भेराट्रिम एलबम | ६ | ३० |
| ४१ भेराट्रिम भिरिडि | ६ | ३० |
| ४२ मार्क्यूरियसकर | ६ | |
| ४३ मारफ्यूरियमसल् | ६ | |
| ४४ मारफ्यूरिएस आयुड | ६ | |
| ४५ मसफास | ६ | |
| ४६ रमटक्स | ३ | |
| ४७ लकेसिस | ६ | |
| ४८ लाइको पोडियम | ६ | |
| ४९ साइलेसिया | ६ | ३ |
| ५० सलफर | ६ | ३० |
| ५१ सिपिया | ६ | |
| ५२ सिना | ३ | २०० |
| ५३ सिकेलि | ६ | |
| ५४ सिमिस फ्युगा | ३ | |
| ५५ स्पाबाइना | ३ | |
| ५६ स्पजिया | ३ | |
| ५७ स्ट्रामोनियम | ६ | |
| ५८ स्टाफिसेग्रिया | ६ | |
| ५९ हेपारमल | ६ | |
| ६० हामामिलिस | ३ | |
| ६१ हाइड्रासटिस | ६ | |
| ६२ हाईयोसायमस | ६ | |

# वहुत जरूरी २४ दवाई

## दवाइयों के नाम

| | |
|---|---|
| १ आर्सेनिक | ६ |
| २ आर्नीका | ६ |
| ३ इपीका | ३ |
| ४ एकोनाईट | ६ |
| ५ केमोमीला | १२ |
| ६ काफिया | ३ |
| ७ किल्केरीया कार्ब | ६ |
| ८ कार्बोवेजिटेबिलिस | ६ |
| ९ चाईना | ६ |
| १० जबसीमोनिम | ३ |
| ११ ड्रासरा | ६ |
| १२ नक्समोमिका | ६ |
| १३ पलसेटिला | ६ |
| १४ फोसफरस | ३ |
| १५ बेलेडोना | ३ |
| १६ ब्रायोनिया | ६ |
| १७ भेराट्रम | ६ |
| १८ मरक्यूरियस सल | ६ |
| १९ रसटक्स | ३ |
| २० सलफर | ६ |
| २१ साइलिसिया | ६ |
| २२ स्पाजिया | ३ |
| २३ सिना | ३ |
| २५ हिपारसल् | ३ |

( *Olveoil* ) या गरी का तेल या मक्खन मे एक हिस्सा वे मिला अर्क मिलाने से जैसा हो वोशन वेनीमेन्ट या मरहम तैयार होता है ।

जो दवाई हमेशा काम में आती हैं उन का सुचीपत्र नीचे दिया जाता है । और उस में जो जो डायल्यूशन दिये गये हैं वह हमेशा इस्तेमाल किये जाते हैं। खास खास बीमारी में जो खास खास डायल्यूशन इस्तेमाल होते हैं उन के हाल उस बीमारी की जगह में लिखे जायंगे।

## जो दवाई हर वक्त काम में आती हैं उनकी

## सूची

| दवाइ | नाम | डायल्यूशन | दवाइ | नाम | डायल्यूशन |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | औरम | ६ | १८ | कालिवाई क्रोमि कम | ६ |
| २ | आरसेनिक | ६, ३० | १६ | कोलचिकम | ६ |
| ३ | आर्निका | ६ | २० | कालौ हाइड्रो | ६ |
| ४ | आईरिस | ६ | २१ | कोफिया | ६ |
| ५ | आरटिका | ६ | २२ | कैल केरिया कार्ब | ६ |
| ६ | इपिका | ३ | २३ | कारबो भेजिटेबिलिस | ६ ३० |
| ७ | यूफ्रेसिया | ३ | २४ | कलोसिंथ | ६ |
| ८ | इगनेसिया | ३ | २५ | कौलिन् सौनिया | ६ |
| ९ | एकोनाइट | ६ | २६ | कैंथारिस | ३ |
| १० | एन्टिमनियमटार्ट | ६ | २७ | कयाम्थारिस | ६ |
| ११ | एन्टिमनियम क्रूड | ६ | २८ | कोकुलस | ३ |
| १२ | एसिड फस्फरिक | ६ | २९ | चाईना | ६ |
| १३ | एसिड नाईट्रिक | ६ | ३० | अलसी मीनम | ३ |
| १४ | एपिस | ६ | ३१ | डिजिटेलिस | ३ |
| १५ | ओपियम | ३, ६ | ३२ | ड्रसेरा | ३ |
| १६ | क्यामनिला | १२ | ३३ | डलकामारा | ६ |
| १७ | कालि बाइयट | ३ | ३४ | नक्स भोमिका | ६, ३० |

ने के समय से पहले सोवे और रात के ३ बजे तक अच्छी तरह सोकर ४ बजे तक जागता रहे और पश्चात् पांच बजे के फिर सोवे और फिर निद्रा की तृप्ति न हो या मन न भरे।

पलसेटिला—ज्यादा रात्रि जाने पर जियादा भोजन करना बदहज़मी के सबब से निद्रा का न आना किसी तरह निद्रा न आने और न सोने की इच्छा करे।

सहकारी उपाय—शाम के वक्त नहाना, या ठंडे पानी से बदन पोंछना, सोने की जगह में हवा की आमदरफ्त होने देना, जियादा रात में जियादा खाने से बचे रहना, सोने से चन्द घंटे पहलेही से मन स्थिर और शान्त रखना, सवेरे उठना, कड़ी चारपाई पर सोना उचित मेहनत और कसरत करना बहुत जरूरी है। जिन लोगों को रात में नींद नहीं आती उन लोगों को ऊंचे तकिये पर सोना नहीं चाहिये। अगर नींद न पड़े तो एक अच्छी बात पर खूब ध्यान देने से तुरत नींद आयेगी।

## ( २ अजनी यानी गुहेरी )

लक्षण। आखों के पलक की कोरपर पलक के बीच में फुन्सी की तरह होती है और दर्द तथा तकलीफ ज्यादा होती है पीव निकल जाने से आराम होजाता है।

इलाज। पलसेटिला श्रेष्ठ औषध है। अगर गुहेरी नीचे के पलक में होतो पलसेटिला ज्यादा फायदेमन्द है। गुहेरी होनेपर पलसेटिला शुरू हालत में देने से भोपचती है और न तकलीफ होती है बिना किसी तकलीफ के आराम हो जाता है अगर प्रदाह रहे तो पलसेटिला देने के पहले दो एक खुराक एकन-नाइट देना चाहिये।

स्टाफिसेग्रिया। अगर दोनों पलकों में गुहेरी हो अथवा ऊपर के पलक में हो और पके नहीं परन्तु सख्त हो जावे सर्माहारन

रमिनीका रिकरिट केम्फर अर्क कपूर

## बाहर लगाने की दवाई

१ आरनीका
२ कैंथारिस
३ हेमामेलिस
४ केलेनड्युला
५ रसटक्स
६ लिडम

## द्वितीयोऽध्याय.।

### नम्बर १ अनिद्रा ।

अकसर यह किसी न किसी रोग का साथी है। बहुत दिनोंसे नींद न आती हो तो दिमाग दुबला होकर घातक फल पैदा करता है

**चिकित्सा**—बेलोडोना–सोने की अच्छी तरह इच्छा रहने पर भी न सोना, अथवा शाम के वक्त नींद मालूम होती हो और निद्रा न आती हो, मानसिक चिन्ता, बेचैनी, और झूठा डर देने वाला हृदय, अथवा बुरे स्वप्न के कारण निद्राका न आना।

कौफिया—मन में चिन्ता या उत्तेजना रहने पर या बहुत दिन तक रोगी की सेवा में रहने से और जागने से, साफ कारण न रहने पर बच्चों को निद्रा न आना।

जेलसिमिनम—छोटी नसों की उत्तेजना से नींद का न आना।

इगनेशिया—कौफिया के बाद कभी कभी व्यवहार होता है उत्तेजना के बाद अवसाद होने पर अथवा नींद की हालत में बेचैनी रहने पर रज, और फिकर और दुखी होने के कारण से नींद का न आना।

नक्सवोमिका—बहुत ध्यान से चिन्ता करना अथवा रात्रि जाग कर पाठ करना या बदहजमी में ताकत कम होनेपर रात्रिको सो·

जी मिचलाना, कड़वा, खट्टा, या बदबू लिये हुये डकार का आना, छाती जलना, जिह्वा में मैलापन, मुँह का स्वाद बिगड़ जाना, शिर में दर्द होना, पेट फूलना, भोजन में अरुचि होना, भोजन करने के बाद तकलीफ होना, कभी कब्जियत, कभी जियादा दस्त होना।

कारण—अपरिमित भोजन यानी ज्यादा भोजन करना अथवा भारी चीज खाना, शराब पीना, बे चबाये हुये और जल्दी जल्दी खाना, मन और शरीर की ज्यादा मेहनत, कसरत बन्द कर देना, रात का जागना, सरदी का लगना अपने परिवार और गृहस्थ काम की बहुत चिन्ता करना आदि, कारण से यह रोग पैदा होता है। इस बीमारी के इलाज के वक्त ऊपर लिखी सब बातों पर ध्यान रख कर इलाज करना होता है। रोग का सबब बिना दूर किये हुये हजार तरह की दवा देने से भी कोई फायदा दिखाई नहीं दे सकता।

इलाज—शुरू हालत में नक्सवोमिका पलसेटिला [भारी चीज या घी, और तेल की बनी हुई चीज खाने से] आइरिस [कै, शिर में और पेट में दर्द] आरसेनिक कार्बोसिम्य [फल, खट्टा चीज खाने से] हाइड्रासटिस [पाचन शक्ति कम होजाना] पुरानी हालत में नक्स वोमिका, पलसेटिला, हीपरसलफर, ऐन्टीमोनियम क्रूडम, कार्बो वेजिटेबिलिस, कैलकेरिया, सलफर, मरक्यूरियस।

बच्चों के लिये—कलकेरिया, इपिका, मरक्यूरियस नक्सवोमिका, पलसेटिला। बुड्ढों के लिये—कार्बोवेज, नक्स-मसचेटा, वैरेटा। लाइकोपोडियम गर्भवती स्त्री के वास्ते। आर-सिनिक, फैरम, इपीका, एन्टिमक्रुड, क्रियाजोट, फास फरस

ग स्टाफिसेग्रिया बहुत फायदे मद है और सलफर देने से भी बार बार गुहेरी का होना बद होजाता है।

ग्राफाइटिस। बार बार गुहेरी होना, और पलक के किनारे म घाव होना।

**सेवन विधि**—शुरू हालत में एक एक बूंद सवा तोले पानी मे तीन तीन घंटा बाद एक एक खुराक देना चाहिये पुरानी बीमारी होने से सुबह शाम दिन में दो खुराक देना चाहिये।

**सहकारी उपाय**—गर्म पानी से सेकना और थोड़ा बड़ा होने पर पुलटिस बांधते हैं। अगर पक कर अपने आप फूट न जावे तो सुई से थोड़ा सा छेदकर पीब निकाल देना चाहिये। आंख को बांध देना चाहिये जिस से काम से बचे और आराम पावे और रोशनी से बचे।

### ३ बदहजमी।

जीवन अग्नि की शिखा तुल्य है। जैसे बिना लकड़ी के आग नहीं जलती उसी तरह बिना भोजन के जीवन की अग्नि बुझ जाती है। जैसे आग से ताप निकलती है उसी प्रकार देह से भी ताप निकलती है। ताप जो खाने से निकलती है वह केवल देह की रक्षा के लिये है। देह में जो ताप रहता है और देह परिश्रम करने से क्षय होजाती है उस को पूर्ण करने के लिये भोजन का प्रयोजन है। जो स्वाभाविक क्रिया से हम लोगों के खाने की चीज लोहू में परिणत होकर शरीर को वह पुष्ट करती है वह परिपाक क्रिया के बिगड़ने से जो बीमारी पैदा होती है उस बीमारी का नाम बदहजमी है।

**लक्षण**——अवस्था के अनुसार हाल बदलने से बदहजमी के कई प्रकार के लक्षण दिखाई देते हैं। उन में से नीचे लिखे लक्षण अकसर देखे जाते हैं—भूख का कम होजाना, पेटफूलना,

ज बिगड़ा जावे खाने पर सेने में दर्द सब चीज कड़वी मालुम पड़-ती हो, दर्द शिर में बहुत हो कब्ज, पाखाना सूखा और सख्त हो।

लाईकोपोडीयम्—। कमजोर बीमार को बद हजमी और देरी से हजम होगा, खाने के बाद नींद की ऐंडाई आना पेट फूलना, दस्त साफ न होना। पेट फूलने और कब्जरहने से लाइकोपोडियम और पेट फूलना और पेट की बीमारी, में कार्बो भेजिटेबिलिस उपकारी है।

आरसिनिक —फल और खट्टी चीज खानेसे बदहजमी होना, खाने के बाद जी मिचलाना, या कै होना, पेट में जलन मालुम होना ज्यादा पानी पीने की इच्छा होना बार बार में थोड़ा थोड़ा पानी पीना बेचैनी, पेट में भारीपन यानी पत्थर के सम तुल्य भारीपना मालुम देना

कपालेकेरिया कार्ब—कमर में धोती या पाजामा कड़ा बांध कर नहीं रख सके हैं मुह का खट्टा स्वाद रहना और खटाई सी कैफा होना, शिर में दर्द, दस्त का ज्यादा होना, थोड़ी मेहनत से थकन मालुम देना।

## खासी और कमजोरी।

सलफर- यह दवाई पुरानी हालत में विशेष कर बवासीर रहने से नक्स भोमिका के साथ बदल बदलकर काम में लाई जाती है। और दवाई देने के समय में यह सलफर कभी कभी एक एक खुराक देने से ज्यादा फायदा करती है।

सेवन विधि - दिन में दो दफे,।

सहकारी उपाय- इस बीमारी में नीचे लिखे हुये नियम के ऊपर निगाह रखकर दवाई इस्तैमाल करना चाहिये।

पलसेटिला ॥ मन की हालत के कारण से नक्सवोमिका [ कामकी फिक ] इगनेसिया, [ रजके सबब ] वेकोनाइट, चायना, अथवा, नक्सवामिका [ रात के जागने का सबब ] शरीर क्षयकारि नि स्त्राव, जैसे पेट की बीमारी खून का आना, पीब आदि के आने से बदन की ताकत जाती रहना चायना, एसिड फस्फरिक, फौसफरस, कारबोभेजी, कैलकेरिया । ठंढा लगने से-वेकोनाइट, आरसिनिक, मरक्यूरियस, पलसेटिला । नियम विरुद्ध भोजन करने से-एन्टिमक्रुड, नक्स, इपिका, पलसेटिला ।

शराब पीने से—कारबोभेजिटेबिलिस लकेसिस, नक्स सलफर, चाइपरोगेने-फेरम, अथवा शूआ । तमाखू पीनेसे कोकूलस इपिका,नक्स,पलसेटिला,भूखकी,भूख कम लगनेसे कलकेरिया,चार्‍ ना,ज्यादा और बे वक्त भूंख लगना चाहना, सीना । जी मिचलाना, इपिका एन्टिम, क्रुडकी, नक्समोमिका, जलसीमीमिम आरसिनिक, मुहँ में पानीआना, आइमोनिया, लाइकोपोडियम, नक्समोमिका, सुबह के वक्त मुह में खट्टा या कड़वा स्वाद, पेट में दर्द और भारीपन, मुंह से पानी आना खास कर शराबियों को, दस्त कड़ा दस्त आने की हाजत बराबर बनी रहे और पाखाना साफ न होवे । जो शराब पीते हैं, अपरिमित भोजन करते हैं और ज्यादा बैठे बैठे काम करते हैं उनके लिये खासकर फायदा देती है ।

पलसाटिला—चरबी और तेल की चीज खाने से बद्‌हजमी, जीभ सफेद, या पीला रंग मैली, सुबह के वक्त जबान का जायका बिगड़ा हुआ खाने पर डकार और मुह से पानी आना पेट में दर्द । रात्रिमें पतला दस्त आना मुलायम मिजाजकी औरतों को यह दवा उम्दा है ।

ब्राइओनीया । बहुत श्रम करने के बाद ठंढा पानी पीने से खाने की रुचि न होवे—यहां तक जिस के गन्ध से मिजा-

## ३५ - नाक से खून गिरना ।

अकसर ये सामान्य बीमारी है। मामूली हालत में इलाज कराने की जरूरत नहीं है, बहुत जिकदार में खून गिरना, अथवा बहुत देर ठहरने वाली अथवा बार बार खून गिरने से और इसके साथ शरीर की कमजोरी होने से इलाज करना चाहिये। यद्यपि ये बीमारी सामान्य है तथापि किस वक्त खून गिरना बंद करना चाहिये और किस वक्त न चाहिये इसका निश्चय करना बहुत विचार और होशयारी का काम है।

### १ - माथे में खून ज्यादा जमा होने से

चिकित्सा - ऐकोनाइट—बहुत गरमी चढ़ने से, अधिक खून वाली धातु, बुखार, नाड़ी पूर्ण, और जल्द। खून गिरने के वक्त पंद्रह बीस मिनट बाद दवाई देनी चाहिये।

बिलेडोना - मुंह का लाल रंग, माथे में ज्यादा खून जमना, कभी कभी ऐकोनाइट और बिलेडोना बारी से दिया जाता है।

सहकारी उपाय - मुंह को ठंडे पानी में डुबाये रखना नाक में ठंडे पानी की पिचकारी देना, माथा गला और पीठ पर बरफ लगाना, सिर ऊंचा रखना, बमनर खून गिरने से माथे में खून जमे हुए को आराम होता है। हुशयारी से इलाज करना चाहिये। ( सिर घूमना और सिर में ज्यादा खून आने का बयान देखो ) ।

### २ - चोट लगने से ।

चिकित्सा आरनिका - ज्यादा शरीर की महनत करने से अथवा चोट लगने से, देना चाहिये।

रसटक्स - शरीर की महनत से, आरनिकाके बाद अथव कोई भारी चीज उठाने से होवे तो यह दिया जाता है। सि मीधा करने से और रात में बढ़जाना।

**सहकारी उपाय** - माथे में खून जियादा आने पर खून क ध्यान देखो। इसके अलावा ३० या ४० बूंद आरनिका पावभ पानी म मिलाकर यह पानी नाक में देना चाहिये।

## ३।—मासिक वद होजाने से

मासिक बद होजाने से औरतों को कभी कभी नाक से खू गिरन लगता है।

**चिकित्सा** - इस बीमारी में पलसटिला, सीपीया और योमिया उमदा दवाई हैं। मासिक बद होजाना देखो।

## ४ - कमजोरी से

खून कम होजाने पर कभी कभी नाक से खून गिरता है। इसी लिये पुरानी तिल्ली वाले रोगी का अखीर अवस्था में नाक से खून गिरने लगता है। खून की बदली अवस्था को सुधार देना ही इलाज का मतलब है।

**चिकित्सा** - चायना—इससे बहुत फायदा होता है। बार बार बहुत देर तक खून गिरना, कान के भीतर भों भों की आवाज सुनाई देना, मुंह की हालत खून न रहने वाली दिखाई देना, । " सीकेली " चायना से फायदा न होने के बाद इसे देते हैं।

कारबोवेजीटेबिलिस - बार बार खून गिरना, हमेशा दो पहर के पहले अथवा दस्त के लिये जोर दंग पर खून गिरता हो।

हेमेतविस - बच्चों के खून गिरना। खास कर बूंद बूंद काले रंग का।

फेरम - बदन में खून कम होने पर नाक से खून गिरना।

सहकारी उपाय - ताकत पैदा करने वाला खाना खाना चाहिये और तेज करने वाला खाना छोड़ देना चाहिये। मसलन [ शराब गरम मसाला चरस आदि ] हमेशा साफ हवा बदलना अच्छा है।

## ५ - कीड़े के सबब से खून गिरना।

चिकित्सा - सीना अथवा मरक्यूरियस सोल, देना चाहिये।

( कीड़े का बयान देखो )

## ६ - बार बार खून गिरना।

चिकित्सा - फेसकेरियाकार्ब, और सलफर से फायदा पहुंचता है सप्ताह में दो तीन दफे देना चाहिये।

सहकारी उपाय—जिन की नाक से हमेशा खून गिरता हो उन को नियम से भोजन और मिहनत करना चाहिये। और हर एक तरह की उत्तेजक चीज छोड़ देना और रोज ठंडे पानी से नहाना चाहिये शराब आदि तेज करने वाली खाने पीने की चीज और ज्यादा मिहनत करना छोड़ देना चाहिये।

## ३६।—पक्षाघात ( लकवा )

लक्षण—मस्तिष्क अथवा मेरु दण्ड की बीमारी अथवा चोट वगैरः से मालूम करने की ताकत और चलने

फिरने की ताकत जाने रहने को पक्षाघात कहते हैं । इस बीमारी में कभी आधा शरीर रहना अथवा जाना, कभी शरीर के ऊपर का हिस्सा कभी नीचे का हिस्सा ( कमर से पैर तक ) कभी मुह का एक हिस्सा रह जाना देखा जाता है इस बीमारी में जो स्थान रह जाता है उस स्थान को मांस पेशी, ढीला, सूखा, सुकड़ जाना अथवा कोई चीज के चुभाने से या चुटके लेने से मालूम न देना और ताकत जाती रहती हो

चिकित्सा एकोनाइट—ठंड लगकर अथवा खून ज्यादा होने पर हाथ पैर अथवा और कोई खास जगह सुन्न होजाने की उमदा है दवाई शरीर के एक तरफ के रह जाने से दिया जाता है ।

फोसफरस मेरु दंड अथवा मस्तिष्क की कमजोरी से रह जाना बहुत स्त्री से संग करना अथवा क्षय करने वाली बीमारी से उत्पन्न बीमारी की यह अच्छी दवा है

नक्सवोमिका—बहुत नशे की चीज इस्तेमाल करने से स्त्री से संगत करने से अथवा बहुत मन की चिन्ता के कारण से बीमारी, उस के साथ भूख का कम लगना के करने की इच्छा कब्जियत रहने से यह उमदा दवाई है मुह का और हाथ पैर का एक हिस्सा रहना ।

रसटक्स—गठिया मे अंग का रह जाना, दाहिने तरफ का रह जाना और मूत्र द्वार व मलद्वार का रह जाना,

ओपीयम—आंख के पलक जीभ, हाथ पैर का रह जाना कब्जियत, पेशाब बन्द बेहोसी, निद्रा आखें अध खुली ।

अल्युमिनियम—बच्चों के शरीर रह जाना बच्चा न चल फिर सका हो, आंखों के पलक रह जाना,

इगनेसिया—ज्यादा मन की चिन्ता बीमार के पास रात्री में जगने से बीमारी, बीमार का मन बहुत दुखी

मुह के रह जाने में बरेटाकार्ब, कौसटिकम, बिलडोना, सारे बदन के रह जाने में। रसटक्स, फोसफरस, बरेटाकार्ब (बुड्ढे को) कैकूलस, अलासिमीनियम।

जीभ का रह जाना—कौसटीकम, कौकूलस, ल्लकेसिस, अैलसीमिनियम

शरीर के ऊपर का हिस्सा रह जाने में—नक्सवोमिका मारमिका (बांया अंग) सलफर, कौसटीकम, रसटक्स।

नीचे के शरीर का रह जाना,—कौकूलस, नक्सवोमिका, फौसफरस, प्लबम

मूत्राधार रह जाना—बिलडोना, लकेसिस, लाइकोपोडियम, ओपियम अलासिमीनियम,

सहकारी उपाय—(१) बिजली का तेज देना इस विषय में अच्छे डाक्टर की मदद और सलाह लेना अच्छा है

(२) हर रोज ठंडे पानी से नाहना, पीठ, माथा, और रेढ़ दंड में ठंडे पानी की धार देने से बहुत फायदा होता है।

(३) नहाने के बाद सारा बदन विशेष कर जो हिस्सा रह गया हो वह ज़ोर से रगड़ना चाहिये।

(४) रोज नियम से कसरत और हाथ पैर का चलाना बहुत ही जरूरी है।

## ३७। खसरा (Chiken pox)

लक्षण यह छूत की बीमारी है परन्तु मारने वाली

नहीं है इस में भी माता के समान दाने निकलते हैं । परन्तु गिन्ती में उस से बहुत कम होते हैं। और थोड़े दिन में आराम हो जाता है पहले दस्त का बुखार होकर उस के २४ घंटे के बाद गोल दानां निकल आता है चार या पांच दिन में मिट जाता है घड़े माता के समान इस के दाने के भीतर गड्ढा अथवा बद्दू नहीं होती है जैसे बड़ी माता बनघोर से निकलती है वैसी ही छीदी होती है। परन्तु छोटी वैसी नहीं होती

छोटी माता का दाना मच्छड़ के काटने के समान लाल रंग का होता है उस में धीरे धीरे पानी पड़ आता है और आखिर को छाला सा होजाता है इस का दाना पहले पीठ पर निकलता है।

चिकित्सा रस्टकस—उमदा दवाई है

ऐकोनाइट-बुखार तेज रहने से।

बिलोडै़ना—गले में दर्द, चकना सिर में दर्द रहने पर इस दवा का इस्तेमाल करना चाहिये।

मरक्यूरियस-बहुत खुजली और खुजली पकने से।

पलसटिला-अथवा रोसटिमटार्ट अगर दानानिकल ने में देरी हो अथवा पित की शिकायत पेट की बीमारी रहे तो देना चाहिये पेशाब मे तकलीफ रहे तो कैनथरिस-या मरक्यूरिस देना चाहिये।

सहकारी उपाय—जब तक बुखार है तब तक रोगी को जन शून्य और हवादार ठंडी कोठरी मे रहना चाहिये थोड़े गरम पानी में कपड़ा भिगो कर बदन पोंछ दिया जा सकता है। पथ्य पहले हलका और पीछे ताकत वाली चीज देना

चाहिये। शरीर में तेल लगाने से थोड़ी बहुत सुजावट जाती रहती है। बच्चा ज्यादा न सुजावे इस की हुश्यारी रखनी चाहिये।

## ३८—पांडुरोग

( पीलिया का बयान देखो )

## ३६।—पेट का दर्द

( बच्चों का रोना देखो )

## ४०।—पेट फूलना ।

**लक्षण**—बदहज़मी का यह एक विकार है पेट फूलना कहने से पेट में भारीपन, बदहज़मी की डकार और हवा निकलना, जी मिचलाना, और भूख का न लगना, पेट फूलना कहने से इतनी शिकायत समझी जाती हैं।

**चिकित्सा**—कारबोवेजीटेबिलिस बहुत कम मिकदार में खाने से भी पेट फूल आता है। और पेट में आवाज़ होती है खट्टी और बदबूदार डकार आती है बदबूदार वायु उतरता है। पेट फूलने के साथ उदरामय होने से यह दवाई अच्छी है।

**चायना**-बहुत पेट फूलना, कच्चा अथवा न पचने वाला गाढ़ा खाने से पेट फूलना, भोजन के बाद कड़वी डकार, खाने पर भी आराम न मालूम हो और पेट में दर्द।

लाइकोपोडियम—पेट फूलना परन्तु उदरामय का न रहना,

पेट में हमेशा आवाज होना वायु रुकजाने से पेट में हर एक प्रकार का दर्द होना।

**नकसवोमिका** - पेट में बहुत हवा, खाने के बाद पेट आना, कबजियत, बारबार हाजत होती हो परन्तु दस्त न होता हो।

पलसाटिल्ला - उमदा दवाई है विशेष कर न पचने वाली चीज और घी अथवा तेल का पका हुआ सामान खाने से। पेट के फूलने से और रात्री के वक्त दर्द होना।

इगनेसिया—कबजीयत के साथ पेट फूलना।

**सहकारी उपाय**—बदहजमी के बयान में देखो।

## ४१ - प्रमेह ( सुजाक )

इस बीमारी का प्रधान लक्षण स्त्री अथवा पुरुष के इन्द्री में प्रदाह और उससे पीप निकलना यह बीमारी छूत की है और हमेशा खराब सगत से होती है। पहले मूत्र नली में भीतर खुजा घट इसके बाद जलन और प्रदाह और इसके साथ बुखार भी रहता है। पहले जलके समान पीछे सफेद अथवा पीला पीप निकलता है।

प्रमेह के होने के बाद जो जो शिकायत पैदा होती हैं यह बहुत तकलीफ देने वाली हैं और बहुत मुशकिल से आराम होता हैं अचानक बन्द होजाने से दोनों अण्डकोष फूल आते हैं उसमें प्रदाह और फोड़े होजाते हैं। पुराने प्रमेह में कभी कभी मूत्र नली बंद होजाती है इससे रोगी पेशाब नहीं करसका है प्रमेह के बाद आंख में प्रदाह, गठिया, आदि रोग भी होजाते हैं। प्रमेह होने के बा कभी कभी इन्द्री और इन्द्री का चमड़ा फूलकर सुद

के ऊपर चक्कर सा बन आता है उससे ज्यादा तकलीफ होती है कभी इन्द्री कड़ी होकर टेढ़ी पड़जाती है रात को सोते वक्त यह शिकायत अकसर होती है।

**चिकित्सा** - ऐफोनाइट - पहली हालत पर जब प्रदाह के लक्षण रहें और पेशाब करने में जलन और तकलीफ होती हो तो देते हैं।

कैनाबिससटाइवा—मूत्र नली में दर्द, खाजरश, फूलना, पीप का निकलना और पेशाब करने में तकलीफ।

कैन्थारिस—स्त्री संग की इच्छा होती है और इन्द्री सख्त हो जाती है, बार बार पेशाब करने की इच्छा, पेशाब में जलन, पीले रंग की पीप और खून गिरता हो।

मरक्यूरियस सल-पीप पतला जल के समान याद गाढ़ा, पीला रंग अथवा खून मिला हुआ। इन्द्री का चमड़ा फूल आकर मुंह पर चक्करसा हो आने पर यह दवा बहुत फायदे मन्द है।

हीपर सल्फर—मरक्यूरियस के बाद दिया जाता है, सादे रंग की पीप और जलन कम हो जाने पर यह दिया जाता है।

पलसेटिला—मूत्र की नली बन्द हो जाने से, पतली धार से पेशाब आना पीप निकलना बन्द हो जाने से, और अंड-कोष प्रदाह शुरू हो जाने से यह फायदा करती है।

कैपसीकम—गाढी पीले रंग की पीप निकलना, पेशाब निकलने के मुंह पर बहुत जलन और गरमी मालूम देना।

**सहकारी उपाय** - सेवा करने वाले मसलन शराब वगैर

पेट में हमेशा आवाज होना वायु रुकजाने से पेट में हर एक प्रकार का दर्द होना।

**नक्सवोमिका** - पेट में बहुत दर्द; खाने के बाद बढ़ जाना, कब्जियत, बारबार हाजत होती हो परन्तु दस्त न होता हो।

पलसाटिल्ला - उमदा दवाई है विशेष कर न पचने वाली चीज और घी अथवा तेल का पका हुआ सामान खाने से। पेट के फूलने से और रात्री के वक्त दर्द होना।

हगनेसिया—कब्जीयत के साथ पेट फूलना।

**सहकारी उपाय**—बदहजमी के बयान में देखो।

## ४१ - प्रमेह ( सुजाक )

इस बीमारी का प्रमाण लक्षण स्त्री अथवा पुरुष के इन्द्री में प्रदाह और उससे पीप निकलना यह बीमारी छूत की है और हमेशां खराब सगत से होती है। पहले मूत्र नली में भीतर खुजा घट इसके बाद जलन और प्रदाह और इसके साथ बुखार भी रहता है। पहले दूधके समान पीछे सफेद अथवा पीला पीप निकलता है।

प्रमेह के होने के बाद जो जो शिकायत पैदा होती हैं वह बहुत तकलीफ देने वाली हैं और बहुत मुश्किल से आराम होता हैं अचानक बंद होजाने से दोनों अंडकोष फूल जाते हैं उसमें प्रदाह और फोड़े होजाते हैं। पुराने प्रमेह में कभी कभी मूत्र नली बद होजाती है इससे रोगी पेशाब नहीं करसकता है प्रमेह के बाद आंख में प्रदाह, गठिया आदि रोग भी होजाते हैं। प्रमेह होने के बा कभी कभी इन्द्री और इन्द्री का चमड़ा फूलकर मुद

के ऊपर चक्कर सा बन जाता है उससे ज्यादा तकलीफ होती है कभी इन्द्री कड़ी होकर टेढ़ी पड़जाती है रात को सोते वक्त यह शिकायत अकसर होती है।

**चिकित्सा** - एकोनाइट - पहली हालत पर जब प्रदाह के बदला रहे और पेशाब करने में जलन और तकलीफ होती हो तो देते हैं।

कैनाबिससटाइवा—मूत्र नली में दर्द, लालरंग, फूलना, पीप का निकलना और पेशाब करने में तकलीफ।

कैन्थारिस—स्त्री संग की इच्छा होती है और इन्द्री सख्त हो जाती है, बार बार पेशाब करने की इच्छा, पेशाब में जलन, पीले रंग की पीप और खून गिरता हो।

मरक्यूरियस सल—पीप पतला जल के समान बाद गाढ़ा, पीला रंग अथवा खून मिली हुआ। इन्द्री का चमड़ा फूल जाकर मुंह पर चक्करसा हो जाने पर यह दवा बहुत फायदे मन्द है।

हीपर सलफर—मरक्यूरियस के बाद दिया जाता है, सादे रंग की पीप और जलन कम हो जाने पर यह दिया जाता है।

पलसेटिला—मूत्र की नली बन्द हो जाने से, पतली धार से पेशाब आना पीप निकलना बन्द हो जाने से, और अंड-कोष प्रदाह शुरू हो जाने से यह फायदा करती है।

कैपसीकम—गाढ़ी पीले रंग की पीप निकलना, पेशाब निकलने के मुंह पर बहुत जलन और गरमी मालूम देगा।

**सहकारी उपाय** - तेज करने वाले मसाला शराब और

की मुग़ालियत है। बीमारी की बढ़ती हालत में ज्यादा मेहनत और घूमना नुकसान देता है।

चलने की जरूरत हो तो लगोंटा अथवा जांगिया बांध लेना जरूरी है। बीमारी की जगह हमेशा साबुन से धोकर साफ रखनी चाहिये। रोज सुबह को स्नान और मिश्री का सरबत पीना और शरीर सदा ठंडा रखना चाहिये।

## प्रमेह पीडा के पीछे की शिकायत।

### १ - पुराने प्रमेह में।

यह रोग अकसर विशेष कर अच्छा इलाज न होने पर पु होजाता है। पुराना प्रमेह अकसर असाध्य होजाता है। नीचे कुछ दवाई लिखी जाती है।

**चिकित्सा** ।—सीपिया, नेट्रम म्यूरीयेटिकम, नाइट्रिक-एसिड सलफर, थूजा उमदा दवाई हैं।

### २ - इन्द्री का सख्त होना और टेढा होजाना।

प्रमेह के बाद कभी कभी इन्द्री नीचे की तरफ अथवा आस पास में टेढा होजाती और इस वक्त में बहुत कड़ी और फूल जाती है, भीतर बहुत दर्द मालूम देता है।

चिकित्सा - इन्द्री के ऊपर टिंचरआयोडीन थोड़ा पानी में मिलाकर लगाने से अकसर फायदा होता है।

पीप गाढा पीले रंग का निकलता हो और इन्द्रिय टेढी होजाने में कैपसीकम, इस अवस्था के साथ पेशाब में तकलीफ अथवा खून के साथ पेशाब आने में कैन्थरिस। मोह दस्तायम पद होजाने से पलसटिला फायदे मन्द है।

## ३ खून का पेशाब।

चिकित्सा - मर्कोसाइट—तेज प्रदाह ज्वर, प्यास, इन्द्री का सख्त होना और बहुत गरम मालूम देने से।

आरसेंटमनाइट्रिकम - उमदा दवाई है। पेशाब में तकलीफ, खून का पेशाब, पीप निकलना, अथवा खून के साथ पेशाब होने से कैनथारिस उपकारी है। अण्डकोष प्रदाह रहने से पलसटिला।

## ४—इन्द्री के मुंह पर खाल का चक्कर पड़जाने से

लक्षण - इन्द्री के अगले हिस्से का चमड़ा जिसे घूंगट भी कहते हैं बहुत ही फूल जाता है और उसमें प्रदाह होकर इन्द्री का मुंह बंद होजाता है इस लिये उससे पीप नहीं निकलने पाती और घूंगट भी खुलता मुड़ता नहीं है।

चिकित्सा——अगले हिस्स के चमड़े में बहुत सूजन और उसमें जखम, और काटने वाला दर्द, लाल रंग और फटने से, मरक्यूरियस। चमड़ा और इन्द्री के माथे में बहुत सूजन रहने स रसटाक्स अथवा एपिस। सलफर इस बीमारी की अच्छी दवाई हैं।

पहले दवाई देकर देखना चाहिये इससे फायदा न होवे तो अस्त्र चिकित्सा अर्थात् औजार से काम लेना चाहिये।

## ५ - अण्डकोष का फूल जाना।

चिकित्सा - पलसटिला, मरक्यूरियस, औरम, हैमिटिस आदि उमदा दवाई हैं। इस हालत में लंगोटा बांधना अच्छा है।

## ६ - गठिया।

प्रमेह होने के कारण गठिया होने से फसीमेटिस, पलसेटिला सारसा, थ्यूजा, सलफर देना चाहिये।

## ४२।—प्रसव

जिन की जिन्दगी जिस कदर स्वाभाविक होती है उ की जिसमी कारखाई उतनी ही सहज होती है और स्वाभा विक तरह से पूरी हुआ करती है। जैसे जगली और अ सभ्य लोग प्रसव यानी लड़का जनने को एक मामूली बात समझते हैं, उन लोगों की स्त्रियों के राह में पहाड़ पर अथ वा गली कूचों में बच्चा जन पडता है। विपरीत इस के र ईस और सुखिया लोगों के नजदीक लड़का जनना एक बड़ा भारी काम है। क्योंकि स्त्रियों की कभी कभी जान जाने की नौबत पहुंच जाती है। जब तक खास तकलीफ देने वाली हालत पैदा न हो जावे उस वक्त तक दवाई देना मुनासिब नहीं है।

**चिकित्सा**—जलसिमीनियम—जरायु अथवा बच्चे दानी, का कड़ा मुंह रहने से इस दवाई से नरम होती है।

दर्द कभी तरफ पीठ के तरफ अथवा छाती का तरफ जाता हो।

कैमोमिला—ये बरदास्त दर्द खास कर जो लोग निहायत नाजुक हों। रोगी का चिल्लाना दोनों पैर में दर्द बच्चे दानी का मुंह कड़ा।

पलसटिला-दर्द ठहर ठहर कर होता हो और प्रसव देरी से हो, दर्द कभी ज्यादा कभी कम, दर्द धीरे धीरे कम होता जाता हो और कमर में ज्यादा दर्द। जरायू की ताकत कम होने से यह दवाई ज्यादा फायदा करती है।

सिफेली—कमजोर स्त्री, दर्द कम मालूम देता हो कि थोड़ी देर में रुक जावेगा।

विरेट्रोम—दर्द ज्यादा, स्वाभाविक परन्तु जरायू का मुंह कड़ा, किसी तरह से खुलता न हो, मुंह का लाल रंग, सिर में दर्द, और हाथ में थायठा, दर्द अचानक होता हो, और अचानक चला जाता हो। प्रकाश और आवाज का न सहना,।

सहकारी उपाय—नावाकिफ दाई के हाथ में प्रसव यानी जनाने का काम न देना चाहिये। अकसर मूर्ख दाई के दोष से जच्चा को बहुत तकलीफ होती है। जिस घर में जापा हो उस घर को बहुत साफ और सूखा रखना चाहिये। किसी तरह का शोर जच्चा के पास न होना चाहिये। रोगी और रोगी के घर वालों को धीरज धरना चाहिये। पेट के ऊपर तेल और पानी मिलाकर मालिस करने से फायदा होता है। बच्चा होने के रास्ते के आस पास की जगह गिरी के तेल से गीला रखना बहुत जरूरी है। प्रसव के बाद दो एक खुराक आरानिका देने से चदम का दर्द और पेट का दर्द (जो कि बच्चा होने के कारण होता है) इस से बन्द हो जाता है। प्रसव हम लोगों के देश में जैसा खराब है वैसा दुनिया के भीतर कोई सभ्य देश में नहीं है। एक तो जापे का घर अंधेरा, छोटा, जमीन सीलदार और खराब होता है, इस के ऊपर जापे का घर बहुतसी औरतों में भर जाने से उस की हवा जहर के समान हो जाती है। इसी लिये तुरन्त पैदा हुआ बच्चा इस यमपुरी के समान घर में रह कर बीमार पड़ जाता है और इसी लिये हम लोगों के देश में बच्चा की मृत्यु संख्या जापे के घर में इतनी ज्यादा देखी जाती है।

## ११—प्रसव होने के पीछे का दर्द

यह दर्द बहुत तरह से स्वाभाविक है। गर्भ अवस्था में जरायु बहुत बढ जाती है। प्रसव के बाद वह जरायू फेर छोटी होने लगती है, उसी सबब से पेट में दर्द होता है। जिन स्त्रियों के अधिक सन्तान हुई है उन के यह दर्द ज्यादा होता है।

चिकित्सा—आरनिका—सारे शरीर में खिंचावट का दर्द, मूत्राधार के ऊपर भारीपन और पेशाब का रुकना मालूम होता है। प्रसव होने के वक्त और प्रसव होने के बाद एक एक खुराक देना चाहिये, इस से प्रसव की तकलीफ दूर हो जाती है।

सिकेलीना -अचानक दर्द होता हो और अचानक बंद होजाता हो।। ऐसा मालूम होता हो कि जरायू आदि प्रसव द्वार से निकल जावेगी, गरम मैल निकलना और पेट में खिंचावट का दर्द होता हो।

कौलोफाइलम - पेट के नीचे के हिस्सा में ठहर ठहर के दर्द, ज्यादा ठहरने वाले प्रसव के दर्द में तकलीफ पाने के बाद यह दवा उपकारी है।

कैमोमिला - वे बरदास्त दर्द और बीमार साफ हवा चाहती हो और बहने वाली चीज गाढी और काले रंग की और बहुत बेचैनी रहती हो।

अवसीमीसम - बहुत तकलीफ, बहुत ठहरने वाला दर्द और नींद न आती हो।

नक्सवोमीका—पेट में डंक मारने को सा दर्द, जरायू का

जोर से सिमटने का दर्द और उसके साथ दस्त की सी हाजत मालूम होना।

सिकेली — जरायू का बहुत जोर से सिमटना, दुबली और पतली स्त्री, अथवा जिन स्त्रियों के ज्यादा सन्तान हो चुकी हो उन स्त्रियों को फायदा मन्द है।

## २।—प्रसव के बाद खूंन गिरना।

स्वाभाविक प्रसव में जियादा खूंन नहीं गिरता है। बच्चा पैदा होने के थोड़ी ही देर बाद खूंन गिरता है।

चिकित्सा।—बिलेडोना—गरम, ज्यादा, साफ लाल रंग का खून गिरना, मालूम देता हो कि पेशाब के साथ जरायु आदि निकल पड़ेगा, प्रसव के बाद दर्द के साथ बीच बीच में ज्यादा खूंन गिरना। उत्तेजन के लक्षण जैसे मुंह और आंख का लाल रंग, धमनी आदि नस के जोर से फड़कना, नाड़ी जल्द और पूर्ण, जरायु के ऊपर दबाने से जी मिचलाना, पीठ में दर्द, बदबूदार खूंन का गिरना।

कैमामिला—काले रंग का गाढ़ा गाढ़ा खून, ठहर ठहर के एक एक दफे लाल रंग का खून गिरना, उस के साथ दोनों पैर में चीरने का सा दर्द और जरायु के भीतर प्रसव के समान दर्द, जी मिचलाना बहोस होजाना, बीमार ठंडी हवा चाहती हो। अनुभव शक्ती का ज्यादा बढ़ जाना,

फैरम—ज्यादा खूंन गिरना, खूंन कुछ पतला और काला और जमा हुआ, कमजोर शरीर, सिर में दर्द, और सिर का घूमना, कब्जियत।

प्लाटीना—ज्यादा काला और गाढ़ा ( परन्तु जमा हुआ

नहीं) खून गिरना। मालूम देता हो जिससे शरीर चारों तरफ से बढ़ जाता है।

सबाइना—ज्यादा खून गिरना, खास कर खून, का साफ, लाल रंग, कभी कभी थोड़ा काला रंग, थोड़ हिलने से खून का ज्यादा गिरना, प्रसव के बाद ही बिना दर्द के खून गिरना। मोटी स्त्री और जिन के मासिक के वक्त बहुत खून गिरता हो उनके लिये बहुत उपकारी है।

इपीकाक—प्रसव के बाद, नार गिरने के पीछे बच्चा गिरने के बाद खून गिरना, और नाभी के पास चीरने दर्द-सांस लेने के वक्त हांपती हो। जी मिचलाना, कै, कै के बाद ज्यादा खून गिरना (ज्यादा खून गिर बयान देखो)।

## ३।—नार का न गिरना

कभी कभी बच्चा पैदा होने के बाद नार गिरने में देरी होती है। नार को कभी जोर से खींचना नहीं चाहिये। इस से ज्यादा खून गिरने के सबब से स्त्री मरभी जा सकी है।

चिकित्सा—बिलडोना—मुंह का लाल रंग और दोनों आंख खून से भरी हुई, गरम ज्यादा खून गिरना, जरायु के मुंह का सुकड़ना।

इपीकाक-सदा जी मिचलाना, नाभि के चारों तरफ चीरने का सा दर्द, खून का गिरना और नार का न गिरना।

पलसेटिला-जरायु के सुकड़ने की ताकत न रहना, मथना बायठे के समान सुकड़ने के कारण नार का अटक रहना, ठहर ठहर के खून गिरना, और बेचैनी।

सैपाइना–नार गटक रहने पर भी बहुत दर्द उस के साथ पतला और जमा हुआ खून गिरना।

४।–प्रसव के समय अथवा प्रसव के बाद आक्षेप।
यह बीमारी बड़ी सांघातिक है। प्रसव के समय यह बीमारी होने से जच्चा और बच्चा दोनों के प्राण नष्ट होने की सम्भावना रहती है। प्रसव के बाद आक्षेप होना भी बड़ा भयानक है।

चिकित्सा–बिलेडौना–थोड़ा लाल रंग का मुंह, हाथ पांव में बायठा, जीभ की दांई तरफ का मारा जाना (पक्षाघात,) बोलने की ताकत और निगलने की ताकत जाती रहना। हर एक दर्द के वक्त बायटे आजाना, बायटे बाद सा जाना और बेहोश हो जाना।

कुपम–बायटे क साथ कै, हर एक बायटे के समय पीठ का धनुष आकार हो जाना, मुंह फाड़ के रहना,।

हायोसीयमस–प्रसव क बाद बायठा, चिल्लाना, छाती में तकलीफ मालूम होना, बेहोशी हो जाना, मुंह का नीला रंग हो जाना, शरीर क सब पट्ठों का धड़कना, बकना, हर एक बायटे के समय हाथ पैर का टेढ़ा हो जाना, सारे शरीर का बिछौने से ऊंचा होकर उठना।

ओपीयम—डर लगने क सबब स बीमारी का होना। नींद का आना, गले स जड़ घड़ क साथ श्वांस का चलना, शरीर के ऊपर पसीना हो जाना, मुंह का लाल रंग, गरम और सूजन आदि रहना।

स्ट्रैमोनियम—बेहोशी, शरीर का सुन्न हो जाना, डर मालूम होना, हंसना, गाना, भागने की कोशिश करना, बगाह

धार चीज देखने से घायटा जाना, तोतला होना अथवा बोलने की ताकत जाती रहना।

## ५।—लोकिया यानी प्रसव के बाद मैलका गिरना॥

प्रसव के बाद थोड़े दिन तक एक प्रकार का मैल गिरता है। पहले उस का लाल रंग होता है, फिर धीरे धीरे स-फेद होकर बंद हो जाता है। अचानक इस का गिरना बंद हो जाने से—नाना प्रकार की बीमारी हो जाती है।

चिकित्सा—एकोनाइट-घर के भीतर इधर उधर चलने फिरने से मैल का गिरना, लाल रंग का बहुत मैल गिरना। कम उमर की स्त्री और रक्त प्रधान स्त्रियों के लिये यह उपयोगी है।

पलसटिला— साधारण बीमारी में, विशेष कर कम स्राव होने से, और छाती का दूध अचानक बन्द होजाने से उप-कारी है। अचानक स्राव बन्द होजाने के कारण विना प्यास का बुखार।

कैलकेरिया— दूध के समान सादा लोकिया, बहुत दिन ठहर ने वाली। रक्तहीन ढीले शरीर की स्त्रियों के लिये यह उपयोगी है।

सिकेली—काले रक्त की बदबूदार स्राव निकलना। पतली और दुबली स्त्रियों के लिये यह उपकारी है।

कैमोमिला—लोकिया बन्द होजाना और उसके बाद बदरा-मन, पेट में और दांतो में दर्द।

माईपोमिया— ओकिया बन्द होने के साथ सिर में दर्द होजाना, और गर्म खाव रक्त का थोड़ा थोड़ा स्राव निकलने से उपकारी है। इसके साथ वेकोमाईट, अथवा विरेडोना पारी से दिया जाता है।

६। — प्रसव के बाद पेशाब का बन्द होजाना।

प्रसव के बाद कभी २ पेशाब बन्द होजाता है। इससे जच्चा को बहुत तकलीफ होती है।

*चिकित्सा - बिलेडोना - बारबार पेशाब की हाजत होना बूंद* बूंद करके पेशाब आना, लेकिन पेशाब करते वक्त तकलीफ न होना और मूत्र धार में चपका मारने वाला दर्द।

आरनिका - तकलीफ होकर प्रसव के बाद अथवा प्रसव के समय जोर अथवा चोट लगकर पेशाब बंद होजाना। कमर में चोट लगने वाला दर्द। मालूम होना।

केनथरिस - पेशाब की बहुत हाजत, पेशाब के रास्ते में जलन के साथ काटने वाला दर्द, पेशाब का बंद होजाना अथवा बूंद बूंद करके गिरना।

हायोसायमस - मूत्रधार के पक्षाघात में।

नक्सवमेमिका - जलन और चीरने वाला दर्द, पेशाब की हाजत होने पर भी पेशाब न होना, पेशाब बंद होजाना, और इसके साथ बारबार पाखाने की हाजत होना।

ओपियम - पेशाब और दस्त बिलकुल बंद, किसी की हाजत न होना।

## ७—प्रसव के बाद कबजियत।

प्रसव के बाद कब्ज होना, कुछ गैर वाजिब नहीं है। तीन चार दिन बराबर दस्त साफ न होने पर पेट में दर्द और

सिर भारी आदि हालतें जाहिर होती हैं तो आर्सेनिया देना चाहिये। इसके बाद जरूरत होवे तो नक्सवोमिका; और सलफर बारी से दिया जाता है।

## ८ - उदरामय।

प्रसव के बाद यह बीमारी बहुत आमिक होजाती है, इस लिये यह बिमारी ज्ञान के साथ इसका इलाज ध्यान देकर करना चाहिये।

**चिकित्सा**—पलसेटिला -रात को बुरा होता हो अथवा तेल की चीज खाने से उदरामय होने पर यह उपकारी है।

चायना—बहुत कमजोरी रहने से।

**सहकारी उपाय**—प्रसव के बाद सोवर म रहने के समय खाने पीने की बद परहेजी से यह बीमारी होजाती है। अधिक घी मसाला आदि न पचने वाली चीज खाने को देने की पुरानी रिवाज जब तक बंद न होगी तब तक यह बिमारी बंद होना मुशकिल है, मछली खाने वाली औरतों के लिये मछली का शोरवा, भात, जरूरत के माफिक साबूदाना, और दूध उमदा खाने की चीज है ( ज्यादा देखने की जरूरत होतो उदरामय का बयान देखो )।

## ९ - दूधका बुखार

प्रसव होने के बाद स्तन में दर्द, स्तन कड़ा होजाता है, और उपरांत ज्वर होना है। बुखार के बाद स्तन में दूध आजाता है। इसीलिये इसको दूध का बुखार कहते हैं।

**चिकित्सा** - आइयोनिया-उमदा दवाई है। नाडी जल्द और पूर्ण, सिर में दर्द और प्यास रहने से वेकोनाइट,दिया जाता

है। मकमर पैकोनाइट के साथ विथेडोना केन से भी उपकार होता है।

## १० - छाती में दूध का सूख जाना।

दूध कम होने से, दूध होने में देरी होने से, अथवा दूध सूख जाने से नीचे लिखी हुई दवाई देनी चाहिये।

**चिकित्सा** - पलसेटिला - दूध पैदा होने में देर होने से अथवा अचानक दूध सूख जाने से यह उमदा दवाई है।

कैलकेरिया — स्तन की पूर्णता और वृद्धि होने पर भी दूध कम होता हो। पलसटिला के बाद यह दवाई दीजाती है।

कैमोमिला - स्तन कड़ा, और दबाने से दर्द, मालूम होता हो, गुस्सा के सबब से दूध का सूख जाना॥

इगनेसिया - ( रज के सबब ), धक्का मारा — (ठठाकर)

## ११। — स्तन में बहुत दूध होना —

स्तन में बहुत दूध होने से तकलीफ होती है॥ यह तकलीफ रफै करने के लिये कोशिश करनी चाहिये।

**चिकित्सा** — ब्रायोनिया - स्तन में इतना दूध जम जावे कि जिससे स्तन फूल जावे और चपका भारी दर्द होता हो।

कैलकरिया - बहुत ज्यादा दूध का पैदा होना और बराबर बहता रहना।

चाइना - ज्यादा दूध निकल आने के सबब से कम जोरी हो जाना।

## १२ - बच्चा की होशयारी रखना।

प्रसव के बाद बच्चा की होशयारी करना जरूरी है। प्रसव पं

दर्द के समय सबका ध्यान जच्चा के ऊपर रहता है। और प्रसव के बाद बच्चा के ऊपर ध्यान रहता है। प्रसव होने के बाद बच्चा का नाल तीन चार अंगुल लम्बा रखकर इसके दोनों तरफ गांठ लगाकर बीच में बड़ी होशयारी से नाल काट दिया जावे। इसके लिये तेज कैंची होनी जरूरी है।

नाल काटने के बाद बच्चे के नारियल का तेल लगाकर थोड़े गरम पानी से स्नान कराने के बाद साफ बिछौना पर सुला देना चाहियेबच्चे का कपड़ा साफ होना चाहिये। साफ धुला हुआ कपड़ा गरीब के घर में भी मिल सकता है। साफ धुला हुआ कपड़ा नारियल के तेल में भिगो कर नाभी के चारों तरफ लपेट देना चाहिये अगर बच्चा सोता हो तो जगाकर किसी को दिखाना नहीं चाहिये।

जब तक वह अपनी खुशी से नरोवे या न जागे तब तक उसको अच्छी तरह से सोने देना चाहिये अगर बच्चा बहुत देर तक सोता रहे तो यह ख्याल करके न जगाना चाहिये कि इसको सोये हुए देर हुई है। बनिस्बत खाने के बच्चे को सोना बहुत जरूरी है। जागने पर जब तक मा के स्तन में दूध न हो तो गायका ताजी दूध गरम करके पिलाना चाहिये।

बच्चा के इस्तेमाल किये हुए मैले कपड़ा प्रति दिन साबुन से धोकर अथवा और कोई उपाय से साफ करके सुखा लेना चाहिये खाना, बिछौना, हवा, मकान, आदि हर एक तरह से साफ सुथरा होना बच्चे के जीवन का मूल है इसमें किसी बात का फरक आने से बच्चा जल्दी बीमार पड़ सकता है।

प्रति दिन कम से कम एकबार नाभि का कपड़ा बदल देना चाहिये। दीपक के ऊपर उंगली गरम करके बच्चे की नाभी को सेक देना हम लोगों के देश में खराब रिवाज है। क्योंकि सेकने से कुछ फायदा हो या न हो लेकिन दिये का काजल लगने से

एक तरह का मैल इकट्ठा होजाता है। ऐसा करने से नाभि पक कर बच्चे को बड़ा दुःख देती है। प्रथम तो यह जानना चाहिये कि नाभि में सेकने की कोई जरूरत ही नहीं है।

तेल में कपड़ा भिगोकर नाभि पर रखने से वह अपने आप ही सूखकर गिरपड़ता है। गिर पड़ने के बाद सिवाय नारियलका तेल लगाने के सेकने की कोई जरूरत नहीं है।

दूसरे - अगर सेक देने की ही जरूरत होतो ऐसी तरह से सेकें कि नाभि के ऊपर स्याही और मैल न पड़े।

बच्चे के आहार का परिमाण और समय ठीक रहना चाहिये जब बच्चा रोवे तो भूख के लिये रोता है ऐसा ख्याल करना गलत है अर्थात रोने से ही बच्चे को दूध पान कराना नहीं चाहिये। दूध पिलाना हो अथवा स्तन पान कराना हो तो ठीक समय पर होना चाहिये। खाने के दोष से बच्चों को उदरामय अथवा दूध उखड देने की बीमारी होजाया करती है खाने के ऊपर ही दृष्टी रखना बदहजमी की खास दवाई है।

हम लोगों के देश में आपे के घर में बच्चे का प्रधान रोग ऊपरी हवा का लगजाना ( यानी भूत प्रेत लगजाना ) ऊपरी हवा का रोग और कुछ नहीं है बच्चों को धनुष्टकार रोग है।

मैले घर में रहना खराब हवा का लेना, खाने का दोष नामी में पीप पड जाना आदि यही रोग के कारण हैं। हम लोगों के देश में जचा के घर में यह सब दोष देखने में आते हैं। इसी लिय हम लोगों के देश में ऊपरली हवा की बीमारी इतनी सुनी जाती हैं।

विलायत आदि सभ्य देश में यह बीमारी बहुत कम देखने में आती हैं। और बच्चों की अकाल मृत्यु भी बहुत कम होती है एसा ख्याल कर कि ऊपरली हवा लग

गई है स्याने को बुलाकर इलाज कराते हैं यह बिल्कुल भूल है। जापे का घर और उस के साथ भूत प्रेत आदि का जो खयाल हम लोगो में हैं यह भी बिल्कुल गलत है। यह सब गलत बातें हमारे देस की औरतों के जी में से जितनी जल्दी निकल जाय उतना ही अच्छा है। ऊपरली हवा के के रोग के शुरू होने से पहल ही बच्चा रोने लगता है इस के बाद जावड़ा बन्द हो जाना ही खास लक्षण है। बच्चा मुंह फाड़ कर रो नहीं सका और नाका स्तन पान अथवा दूध पान नहीं कर सका है। धीरे धीरे बांयटा आ जाता है। और थोड़ी थोड़ी देर में ऐसा होता है बच्चा हाथ पांव सख्त करलेता है और मुंह जोर से बन्द करके एक प्रकार शब्द करने लगता है। तमाम शरीर कड़ा हो जाता है। मुंह से झाग निकलने लगते हैं। इसी प्रकार का बायठा थोड़ी देर रह कर बंद हो जाता है। बंद हो जाने के बाद बच्चा थोड़ी देर आराम से रहता है। इसी तरह बहुत देरी से कभी कभी तीन चार दिन के बाद इसी तरह रोग के साथ ल-ड़ाई करते करते बच्चे का प्राण निकलजाता है। यह बीमारी जैसी कष्ट साध्य है देखने में भी वैसी ही बुरी मालूम होती है। यह बीमारी पूरी तरह से जाहिर होने के बाद आराम होना मुश्किल है। जब कि बीमारी शुरू हो वैसेही समझली जावे और अच्छी तरह से दवाई कीजावे तो आराम होना समव है। बिलाडाना, सिक्यूटा, नक्सवोमिका, ओपियम हाइयोसामस, आदि दवाई लक्षणों के अनुसार देना चाहिये।

## ४४ ।—तापतिल्ली

तापतिल्ली कहने स ही यह मतलब समझा आता है कि

तापतिल्ली बढ़ गई है तापतिल्ली हो गई है इसका मतलब यह नहीं है कि पहले तापतिल्ली नहीं थी॥ और गिल्टियों की तरह शरीर में यह भी एक स्वाभाविक गिल्टी है पुराने ज्वर मैलेरिया ज्वर इत्यादि ज्वरों में तापतिल्ली बड़ा भयानक रूप धारण करती है, यहां तक कि करीब करीब पेट के सब स्थानों पर अधिकार कर लेती है। तापतिल्ली के बढ़ने के साथ ही और बहुत तरह की शिकायतें उपस्थित हो जाती हैं, सबब इस का यह है कि तापतिल्ली बढ़ने से खून दूषित हो जाता है॥ अक्सर ज्वर होने की वजह से तापतिल्ली बढ़ती है, इसी सबब से अक्सर तापतिल्ली के साथ ज्वर बना रहता है॥ नीचे लिखी हुई दवाइयों में जिस दवाई के लक्षण के साथ बुखारके लक्षण मिलते हों उस दवाई का ३० क्रम देना चाहिये। दवाई सुबह और शाम एक एक मात्रा सात दिन तक देकर पांच सात दिन बद कर देना चाहिये। इसी तरह से बीच बीच में बन्द करके दवाइयां इस्तेमाल करनी चाहियें।

चिकित्सा—तापतिल्ली बढ़ने पर आरसेनिक—कार्बोवेजिटेबिलिस—सीआनोथस, मायोरिकस सेरुग मिडरे, सलफर—और मर्क्युरियस आयोड—बहुत फायदे मन्द है।

तापतिल्ली के दर्द में—सीयानोथस—चायना—एलुसेटिका उपयोगी है।

तापतिल्ली और पुराने उदरामय में—चायना—इगनेसिया एपलसटिका—रसटक्स—और सलफर उपयोगी है। यदि ज्वर न रहे और तापतिल्ली बढ़ जाय और कड़ी होजाय तो सि

किसी बीमारी में प्लेग का सन्देह होने से योग्य चिकित्सक से इलाज कराना चाहिये।

प्लेग से बचने के उपाय - चारों तरफ प्लेग होने से नीचे लिखे नियम पालन करना चाहिये।

( १ ) हमेशा साफ कपड़े पहनने चाहियें, घर में अथवा घर के पास कोई तरह का मैला इकट्ठा न होने देना चाहिये, रहने के घर में हवा की आमदरफ्त का पूरा पूरा प्रबंध होना चाहिये, और एक घर में बहुत से आदमियों को कभी न रहना चाहिये, प्लेग के रोगी अथवा उसके कपड़े या उसके बिछोने इत्यादि का स्पर्श बिलकुल वर्जित है, नीचे के घर की अपेक्षा ऊपर के घर में रहना अच्छा है सुबह व शाम तमाम घर में राल गंधक इत्यादि सुगंधित वस्तुओं की धूनी देना अच्छा है।

( २ ) अनियमित और अपरामित भोजन करना, रात्रि जागरन मद्य पान इत्यादि वर्जित हैं।

( ३ ) हर तरह की खट्टी चीज का इस्तेमाल करना फायदे मंद है, इस लिये हर रोज जियादा नीबू का रस डालकर शरबत पीना चाहिये।

( ४ ) जो लोग तेल का कारबार करते हैं उन लोगों में यह रोग कम देखा गया है, इस लिये बहुत से डाक्टरों की राय है कि तमाम शरीर में विशेष कर मुंह और हाथ पैरों में प्रति दिन नियमानुसार अच्छी तरह तेल मलने से यह रोग बिलकुल नहीं होता है।

( ५ ) सन् १८३८ ई० रूसके कोन्स्टेंटीनोपिल शहर में जब प्लेग

भयानक रूप से फैली थी उस समय डाक्टर हैमिंग बर्जरने सब से पहले यह देखा था कि उस शहर के रहने वालोंमें से जिन्होंने इगनेशिया बिन खाया था उसमें से किसी को प्लेग नहीं हुआ, इस के उपरान्त उन्होंने प्लेग रोग में इगनेशिया की परीक्षा करके बहुत सफलता प्राप्त की। इसी समय से डाक्टर महेन्द्रलाल सरकार ने यह निश्चय किया है कि इगनेशिया बिन हाथ में बांध ने से प्लेग को विशेष कर रोकता है। डाक्टर सरकार के मत से प्लेग रोग के आरम्भ में इगनेशिया ३० क्रम देने से बहुत फायदा होता है।

( ६ ) प्लेग रोग रोकने वाली एक और दवाई ब्यूबानीनम असदा दवाई है। १२ व ३० क्रम की रोज मात्रा सेवन करने से अक्सर प्लेग को रोकता है।

( ७ ) घर में अगर किसी को प्लेग होतो रोगी को घर के एक तरफ एक निर्जन कमरे में रखना चाहिये, और हवा की आमद का पूरा पूरा बन्दोबस्त करना चाहिये, रोगी के मलमूत्र इत्यादि को किसी बर्तन में लेकर अलग दूर फेंकना चाहिये। और रोगी के कपड़े बिछोना भी अलग जला देना चाहिये।

( ८ ) रोगी के व्यवहार किये हुए घर को अच्छी तरह से साफ और शुद्ध करके काम में लाना चाहिये। घर में कारबोलिक एसिड छिड़कना चाहिये, गंधक आदि की धूनी देकर कुछ दिन तक उस घर के सब दरवाजे, खिड़की खोलकर साफ हवाको आने जाने दें।

## ४६ बहरापन।

**लक्षण** - बहरापन कई तरह से उत्पन्न होजाता है, जैसे कान का दर्द, बहुत ठंड लगना, झिल्ली का बढ़जाना, अथवा कान का पुराना दर्द इत्यादि, अचानक कोई जोर का शब्द सुनने से

कान की झिल्ली का बन्द होजाना। कभी २ कान में मैल होने से भी बहरापन होजाता है।

**चिकित्सा** - दुर्बलता अथवा कोई स्नायविक पीड़ा होने से फॉसफरस देना चाहिये। यह बुड्ढे आदमियों के लिये बहुत फायदे मन्द है।

ठंड लगकर बहरापन होने से एकोनाइट, बैलोडोना, मरक्यूरियस, कैलकेरिया, पलसाटिला देना चाहिये।

बुखार के पीछे बहरापन होने से, पलसाटिला [ चेचक के पीछे ], फास फरस [ विकार के पीछे ], साईलेशिया [ माथे के दर्द के पीछे ], माथे में चोट लगने से आर्निका ॥

कैलकेरिया - बहरापन, कानके भीतर गुन गुनिया सा अथवा गाने बाजा शब्द तरह २ सुनाई देना। कान से पीब का निकलना, कुनेन खाकर ज्वर बन्द करने से रोग की उत्पत्ति होतो। देना चाहिये।

ग्राफाइटिस् - कानके भीतर खुश्की लिये हुए बहरापन होना, अपनी बात या अपने पैर की आवाज की गूंज कान में आती हो, गाड़ी में बैठने से बहरापन कम मालूम होता हो, कान के पीछे घाव होतो यह दवा देनी चाहिये।

पैट्रोलियम - बुड्ढे आदमियों के बहरेपन में यह दवा देनी चाहिये।

फासफोरस - बहरेपन की एक खास औषधि है। कान में किसी जोर के शब्द स सन्नाहट होगया होतो मरक्यूरियस या पलसेटिला देना चाहिये।

मूलेन ऑयल - बहरेपन की एक नई दवा है। हरगोज सुबह और शाम एक २ बूंद कान म डालने से जल्दी आराम होता है।

कोमायाम - कान में मैल होने की वजह से बहरापन होने के लिये यह दवा फायदे मन्द है। जलसीमीनम - थोडी देर के लिये अचानक कम सुनाई देना होजाने पर यह दवाई दनी चाहिये।

**सहकारी उपाय** — स्नान के पीछे कान में पानी रहना अच्छा नहीं है। सूखे कपडे से पानी पोंछ डालना चाहिये। पत्र कपडा अथवा तिनका कान में डालना बहुत बुरा अभ्यास है। बालकों के कान के ऊपर थप्पड या घूंसा कभी न मारना चाहिये। बचपन में भयकर शब्द सुनने से अक्सर बालक बहरे होजाते हैं।

## ४७ - उल्टी होना

**कारण**——अजीर्ण, न पचने वाली चीजों का खाना, मस्तिष्क विकार पाकस्थली में घाव होना, कोष्ट बद्ध, पेट में कीडों का होना, गर्भावस्था तथा गाडी या नाव में बैठने इत्यादि के कारण से उलटी होने लगती है।

मस्तिष्क विकार में उपकार और उलटी का होना बुरा है। गर्भावस्था और मृगी रोग में उलटी असाध्य नहीं होती है। यदि उलटी होने से आराम मालूम होता है, तो यह अशुभ लक्षण नहीं है, लेकिन जो रोग कमती होकर बढजाय तो कठिन जानना चाहिये।

**चिकित्सा** काफी उलटी होनेसे -आर्सेनिक— चायना — इपीका – गाडी अथवा नाव में बैठने से उलटी होतो काकुलस हायो सायेमस और सलफर देना चाहिये।

गर्भवतीयों को वमन होतो--इपीका–नक्स–क्रियोजोट। कीडों की वजह से उलटी होतो— सीना देना चाहिये। पित्तकी उल्टी अथवा हरी और कफ्वी होतो केमोमिला नक्स देना चाहिये।

नमकीन उलटी होतो पलसटिला देना चाहिये। खट्टी उलटी होतो पलसटिला और सलफर देना चाहिये।

इपीका— साधारण उलटी में, विशेष कर एक दफे में जियादा उलटी होने से और उसके साथ बराबर उबकाई होने से फायदेमन्द है। खाई हुई चीज का उलटी करना, कडवापित्त अथवा गोंद के समान उल्टी होने से और पाकाशय में भारी दर्द होने से।

एटीमोनियम—उबकाई और जियादा भयन्कर उलटी होने से, जीभ मोटी और सफेद रङ्ग की होने से, डकार आने से और भूख न लगने से यह दवाई देनी चाहिये।

आर्सेनिक—पाकस्थली और गले में जलन मालूम होती हो, दस्त आते हों, हाथ पैर ठंडे हों काली २ उलटी हो; पीने, वा खाने के पीछे अक्सर पानी पीने के पीछे उलटी बढती हो, तो यह दवाई देनी चाहिये।

नक्सवोमीका—उल्टी होती हो, मुंह सूखा हुआ, नींद न आना, कब्ज, शराब पीना, जियादा और अनियम से भोजन करना इत्यादि दोषों से उल्टी हो तो यह दवाई देना चाहिये। सूखी के और हिचकियों में भी यह दवा दी जाती है, बच्चों की खाई हुई चीज की उल्टी करदेने से कैमोमिला देते हैं। गाडी वा नाव में बैठने से उल्टी होतो कौकूलस देते हैं।

**सहकारी उपाय** - बार २ उल्टी होना वा जी मिचलाने से बरफ मुंह में रखना चाहिये, ऐसे समय साबूदाना या हलका भोजन इत्यादि खाना उचित है॥ कभी २ उल्टी बंद करने के लिये सोडा वाटर और आहार के लिये दूध में सोडा वाटर मिलाकर देने से लाभ दायक होता है।

# ४८ - वसंत ( माता या चेचक )

यह छूत की बीमारी है। पहले सर्दी या कपकपी वगैरह बुखार ाता है और बदन का उत्ताप १०४ से लेकर १०६ डिगरी तक जाता है। इसके साथ सब शरीर खासकर पीठ और कमर में होता है। सिर दुखता है, मुह लाल रंग का होजाता है, उबकाई र उल्टी आने लगती हैं, पेट मे दर्द इत्यादि बातें उपस्थित जाती हैं, और शरीर थकना और बेचैनी वगैरह इत्यादि स्नाय क अवस्था भी दीख पड़ते हैं। तीसरे या चौथे रोज छोटे २ दाने रीर में निकलते हैं। यह पहले मुह पर विशेष करके माथे निकलते हैं और दो एक दिन में ही सब शरीर में निकल ते हैं। इस वक्त में बुखार कमती होकर शरीर का उत्ताप करीब ोब स्वाभाविक होजाता है। यह दाने पहले बहुत स्वच्छ लाल के दिखाई देते हैं और तीसरे या चौथे दिन क्रमशः बड़े हो- ते हैं। दानों को दबाने से छर्रे के समान कड़ा पदार्थसा मालूम ा है, फिर इनमें धीरे २ पीब उत्पन्न होती है आठवें, दिन दाने कर फूट जाते हैं, और पीब निकल जाता है, और जो दाने नहीं ते हैं तो योंही सूख जाते हैं। जिसवक्त पीब पड़ती है तो बुखार हुआ दीखता है, पहले ठंड या कपकपी लगती है, पीछे नाड़ी होती है, प्यास बहुत लगती है, जीभ और मुह सूखा सूखा ता है इत्यादि इस बुखार के लक्षण दीखते हैं और उत्ताप ब १०५ डिगरी तक बढ़ जाता है। इस रोग में बहुत बुखार , सख्त कमजोरी, कफ से श्वास आना, खून की दूषित अवस्था, साव, इत्यादि उपस्थित होने से मृत्यु होती है। इसके सिवाय डा, वायु नली, फेंफड़ा को ढकने वाली झिल्ली और आंत : में प्रदाह अतिसार, तरह २ के स्थायी प्रदाह और घाव

बगैर पेशाव की जगह से और मुह से खून गिरना और नाक में घाव इत्यादि शिकायतें इसके साथ २ होती हैं। साथ रहने वाली शिकायतों के कमती जियादा होने से रोग सामान्य अथवा सांघातिक आकार प्राप्त करता है। दाने सूखजाने पर ११वें या १४वें दिन खुरंट उचलजाते हैं और उसके नीचे का दाग ७ या ८ सप्ताह तक रहता है जो खाक उड़जावे तो उनके नीचे दाने के स्थान में छोटा गढ्ढे कासा दाग रहजाता है। यह रोग एकवार होने से और दूसरे बार नहीं दिखाई देता है।

**चिकित्सा** - पीड़ा के आरम्भ में ज्वर होने के समय - एकोनाइट, बेलेडोना, यैपटीशिया, भैरट्राम - विरिड ॥

दाने फूटने की अवस्था में - येन्टीमनीटार्ट, थुजा, सलफर।

पीव पड़ने की अवस्था में - एन्टीमनीटार्ट, मरक्यूरियससोल, एपीस, हिपेकेसिस ॥ दाग बैठने पर - केम्फर, सलफर, ।

फेंफड़े के प्रदाह इत्यादि शिकायतों की हालत में - फासफरस, एन्टीमनीटार्ट। फेंफड़े में खून जियादा होने पर-एकोनाइट, ब्रायोनिया।

वायुनाली में प्रदाह होने पर - ब्रायोनिया, कार्बोयाई क्रम।

पीठ में ज्यादा दर्द होने पर - रसटक्स।

गिल्टियों में सूजन होने पर -मारक्यूरियस ॥ शोथ, मांसमिल जाने पर और गले के भीतर सूजन होने पर—एपिस। बकने पर बिलेडोना, हायोसायमस, स्टेमोनियम, भैरट्राम विरिड,

एकोनाइट—रोग के आरम्भ में प्रदाह के समय बहुत उत्तम दवा है। सिर में दर्द, बकना इत्यादि रहने पर बेलेडोना के साथ बारी से दिया जाता है।

इन्टीमोनियम टार्ट—यह चेचक की बहुत अच्छी दवा है। दाने अगर देर से निकलें और दबजाई, उल्टी और अनिद्रा या दाने बैठ जाय तो यह दवाई दी जाती है। साम के रस्ते में गले के भीतर और पाकाशय आदि स्थानों में दाने निकलें तो दिया जाता है।

बेलेडोना—एकोनाइट के लक्षण देखिये।

स्ट्रेमोनियम—इन्टीमोनियम के बाद अथवा इस के साथ शरीर से दाने निकलने की हालत म दिया जाता है।

मरक्यूरियस—गले का घाव, लारगिरना, आमाशय अथवा उदरामय, और जीभ फूलने की हालत में दिया जाता है। रोग की अखीरी हालत में जब दाग पड़ने लगते हैं, उस समय यह दवा आवश्यक है। दानेपकने पर और उनकी वजह से बुखार आने पर काम में लानी चाहिये।

*वेरीयोलीनम*—यह दवाई चेचक को रोकती भी है और आराम भी करती है यह हर हालत में दी जा सकी है।

आर्सेनिक—बहुत कमजोरी, नाड़ी कमजोर, बहुत प्यास शरीर में जलन, और बेचैनी की हालत में यह दवाइ दी जाती है। यह बहुत कठिन और सांघातिक रोग है, इस लिये इस के रोगी के इलाज को अच्छे चिकित्सक के हाथ में देना चाहिये।

सहकारी उपाय—*जिस मकान में रोगी रहे, उस को ठंडा* साफ हवादार और अंधेरा कर के रखना चाहिये। घर की बास मिटाने के लिये कारबोलिक एसिड को (१ औंस कारबोलिक एसिड में ४० औंस पानी मिलाने म कारबोलिक लोशन तयार होता है) घर में छिड़क कर अथवा धूनी दे-

कर दुर्गंध रहित रखना चाहिये घर के भीतर ऐसा बन्दो-बस्त रखना चाहिये कि बीच बीच में साफ हवा आ सके रोगी के शरीर पर बहुत कपडे पहनने की जरूरत नहीं है।

ओढने का कपडा सदा बदल देना चाहिये, प्यास मिटाने के लिये, ठण्डा पानी, निम्बू के रसके साथ मिसरी का शर्बत पीने को दिया जाता है। ज्वर की पहली अवस्था में हलका पथ्य जैसा कि साबूदाना, बारली, अन्त में मास अथवा मछली का शोरवा, नारंगा, बेदाना, आदि पका हुआ अम्ल मधुर फल खाने के लिये दिया जासका है। शीतला के दाग मिटाने के लिये गिलीसिरीन अथवा स्टार्च देकर ढकदेना चाहिये।

**रोकने का उपाय**—टीका लगाना ही इस का प्रधान उपाय है बच्चे के डाढ दांत निकलने से पहल ही टीका लगा देना उचित है। बीमार होने पर टीका लगाना उचित नहीं है बहुत से आलस्य के कारण टीका देने में देरी कर देते हैं, यह बडा अन्याय है। चेचक पूरे तौर स जब फैलजाय तो वैक्सीनिन या वेरीयोलिम ३० क्रम सप्ताह में १ या दो बार देने से इस के आक्रमण से रक्षा मिलती है।

## ४६ बद

**लक्षण**—सुजाक या उपदंश (गर्मी) के दोष से रान की गांठ फूल आती हैं, इसी को बद कहते हैं, गिल्टी फूली हुई लाल रंगत की अकस और वेदना युक्त होकर फटी पड जाती है। क्रमशः इस में राध पड कर यह पक उठती है। इसी स-घय रोज ठंड लगकर बुखार होता है अक्सर करके बद पकती ही है।

**चिकित्सा**—बेलेडोना–पहली अवस्था में जब बहुत तकलीफ और धपका हो और गाठ लाल रगत की हो, और उस में मवाद होता हो दिया जाता है। मरक्यूरियस आयोड–जब यह बहुत कड़ी हो तब देना चाहिये। हीपरसलफर यह पक उठने पर और पारे का दोष रहने पर। आरसेनिक आयोड जब गाठ कड़ी, बहुत सूजन, और पकने पर आजाता है तब देना चाहिये इस दवाई से यह बैठ भी जाती है हीपर और साइलेशिया घाव होने पर भी दिये जाते हैं सर पड़ जाने के उपक्रम होने पर साइलेशिया १२ क्रम बहुत लाभ पहुंचाता है।

कारबएनीमेलिस—गाठ कड़ी रहने से यह देनी चाहिये।

**सहकारी उपाय**—यह होने पर शुरू से ही एकान्त स्थान और विश्राम बहुत आवश्यक है, ऐसी अवस्था में थोड़ा घूमना भी बड़ा नुकसान करता है। यह जब बढ़ने लगे तब बराबर गर्म पुलटिस लगाते रहना चाहिये। यह अक्सर ही पकती हैं बैठती नहीं पक उठने पर नश्तर से मवाद निकलवा देना बहुत आवश्यक है। जब तक घाव पूरे तौर से न सूख जाय तब तक चारपाई से न उठना चाहिये। थोड़ासा घाव रहने पर पैदल चलने से ही नाली हो जाती है ( सर पड़ जाती है )। नाली होने से रोग बहुत कुछ दुःसाध्य हो जाते हैं।

## ५० वात ( गठिया )

लक्षण—गांठए में दर्द, पीड़ित स्थान बहुत कड़ा और छूने में बहुत दर्द पैदा हो इस के साथ ठंड या कपकपी के साथ बुखार आता हो, शरीर का उत्ताप बहुत ज्यादा हो

जाता है, तकलीफ की जगह में काटने और सुई चुभाने का सा दर्द मालूम होता है, परिपाक यंत्र की खराबी, शरीर के पसीने में खटाई की सी बास, बहुत प्यास, थोड़ा पेशाब इत्यादि बात के लक्षण हैं। मेंह में बहुत भीगने से तथा गीले कपड़े इत्यादि ज्यादा देर तक पहनने से अक्सर ही यह रोग उत्पन्न हो जाता है। बात रोग होने पर हृतपिण्ड की यानी दिल की पीड़ा उत्पन्न हो सकी है, ऐसा होने से रोग सांघातिक हो जाता है, इसलिये बीमारी की हालत में हमेशा दिल ( Heart ) की परीक्षा करना उचित है।

## ( १ ) नई गठिया

**चिकित्सा**—एकोनाइट—बीमारी की शुरू की अवस्था में दी जाती है, बहुत बुखार चबका मारने की तकलीफ रात में दर्द जियादा होना, जोड़ों पर सूजन, और लाल रंग हो जाना, तकलीफ से रोगी चिल्लावे, रोवे, और बेचैन हो, बहुत प्यास लगे, बहुत डर और मन की चिन्ता होने की हालत में दी जाती है।

बेलेडोना—मस्तिष्क में खून का ज्यादा होना, मुंह और आंखें लाल रंग, तकलीफ की जगह बहुत सूजी हुई और लाल रंग की, नींद का न आना, इत्यादि हालत में दिया जाता है। ब्राइयोनिया—छुरी से काटने या सुई चुभाने का सा दर्द पट्ठों में होना, सूजा हुआ श्याम चमकदार हो, जरा झुकाने से तकलीफ का बहुत बढ़ आना, खफिम दर्द रहने पर भी शरीर बेचैनी के सबब झुकाना पड़ता है। शाम को दर्द का बढ़ना और पेट में गड़बड़ इत्यादि हालत में दिया जाता है।

मरक्युरियससल - जब किसी बड़े जोड़ में दर्द हो बहुत पसीना आने पर, पसीना आने से कुछ आराम न मालुम हो, और रातमें ज़ियादा तकलीफ बढ़ने की हालत में यह दवाई दीजाती है

पलसेटिला - अगर एक जगह से दूसरी जगह तकलीफ जाती हुई मालूम हो, स्त्रियों के लिये यह बहुत उपकारी है यदि मासिक धर्म की कोई गड़बड़ होतो यह दवा दीजाती है। और तकलीफ रात में बढ़ती हो और शरीर उघारने और ठंडा जल पीने से तकलीफ कम होती होतो यह दवाइ दीजाती है।

रसटक्स - अगर तकलीफ की जगह कड़ी होजाय, विश्राम की हालत में आबहवा बदलन में और पहल झुकाने में तकलीफ बढ़े और धीरे धीरे झुकने और सेकने से तकलीफ कम होतो यह दवा देनी चाहिये।

जोड़ में गठिया और सूजन होने से - बेलडोना ब्रायोनिया, कोलचीकम, और लाईका पोडियम देना चाहिये। तकलीफ की जगह टेढ़ी और कड़ी होजाये तो कौस्टीकम, लैकेसिस, सलफ़र, रसटक्स, और सीपिया देना चाहिये। गठिया के साथ पक्षाघातमें चायना, रसटक्स, कौकूलस। गर्मी में कम होने पर - रसटक्स, कौस्टीकम, लाईकोपोडियम, मरक्यूरियस, सलफर देना चाहिये। ठंडी चीज लगाने से आराम होता होतो पलसटिला देना चाहिये।

छाती पीठ इत्यादि जगहों में गठिया होने से आर्निका, मरक्यूरियस, नक्स, और रसटक्स देना चाहिये। अगल बगल के दर्द में रेनाकूलस, तथा, पहुंचे और अंगुलीयों के जोड़ों के दर्द में कौलोफाइलम देना चाहिये। बड़ी हड्डियों के ऊपर लाल मास इत्यादि में दर्द होतो मेजेरियम, और दाहिनी बगल में दर्द होतो लैकेसिस।

शाम के वक्त दर्द बढ़े तो पलसटिला, रसटक्स और आधी-रात के पहले दर्द बढ़े तो आईयोनिया देना चाहिये।

आधीरात के पीछे दर्द बढ़े तो आर्सेनिक, मरक्यूरियस, सलफर, और थूजा दिया जाता है। सबेरे के करीब दर्द बढ़ जावे तो कार्बोकार्य, नक्स, रसटक्स और थूजा दिया जाता है। सर्दी लगने से दर्द बढ़े तो आर्गोनिया, पलसटीला और थूजा दिया जाता है। आतशक, पारे तथा सुजाक के दोष से जो गठिया हो तो वह कुछ दुस्साध्य होती है। क्योंकि शरीर में मिले हुये उस दोष को अलग न किया जाय तब तक गठिया आराम नहीं होती। पारे के दोष से गठिया होतो कारबोवेजीटेबिलिस, चायना, लाइकोपोडियम, सलफर, हीपर, और सेकिस दिया जाता है।

सुजाक के दोष से गठिया होतो क्लेमेटिस, थूजा, लाईकोपोडियम और मरक्यूरियस दिया जाता है।

सहकारी उपाय—बहुत उत्ताप और सूजन और तकलीफ रहे तो गर्म पानी से या गर्म पानी में आर्निका मिलाकर सेंकने से फायदा होता है। पांसूटेल की पोटली से सेकना भी अच्छा है। रसटक्स या आर्निका लीनीमेन्ट की मालिश करने से फायदा देखा गया है। बारली, साबूदाना, अरारोट इत्यादि हलका पथ्य देना चाहिये। इसके बाद धीरे २ पुष्टि कारक पथ्य दिया जाता है। रोगी को थोड़ा आराम होने पर ही टहलना चाहिये। गर्द गठिया के सब लक्षण चलेजांय और बीमारी पुरानी पड़कर सख्त होजाय तो उस जगह को गुनगुने नमक के पानी से धोकर रसटक्स लीनीमेन्ट की मालिश करना उचित है।

## ( २ ) पुरानी गठिया

सोथ कड़े पड़ जांय, और फूल जांय, अक्सर घुटनों में दर्द हो, और जोड़ बन्द होजाय और अजनसके और पैर अक्सर सूज जाय।

**चिकित्सा**—रसटक्स—पीड़ित स्थान कड़े और सुपंख हो जाय, और कुछ देर स्थिर रखने में तकलीफ बढ़े, खिंचावट और चीरने का सा दर्द हो तो देना चाहिये। सल्फर—पुरानी गठिया और शरीर में खुजली चले और तकलीफ में किसी से आराम न हो तो दी जाती है। यदि मा बाप के गठिया हुई हो और उस के कारण सन्तान रोग ग्रस्त हो तो भी यह दवा देनी चाहिये।

कौलोफाइलम—[illegible] हाथों में पीड़ा हो, दर्द घूमता फिरता रहे, छोटे२ जोड़ों में दर्द, उंगली में दर्द, और हाथ की मुट्ठी न लगती हो तो देना चाहिये।

कौस्टिकम—जोड़ न मुड़ता हो, चलने से आराम मिलता, हो ठंडी हवा से दर्द बढ़ता हो और आराम को जी न चाहता हो तथा शाम को दर्द बढ़ता हो हाथ माथे तक नहीं उठाया जाय, नीचे के भाग बहुत दुर्बल और बेबस मालूम हों तो देना चाहिये।

कौल्चिकम—यह बहुत जरूरी दवा है रसटक्स और सल्फर के पीछे दी जाती है हड्डियों के ऊपर के मांस खाल और जोड़ों के भीतर की झिल्ली के ऊपर इस का बहुत असर पड़ता है।

ब्रायोनिया-मरक्यूरियसोल, एलमटिका बहुत जरूरी दवा है
(नई गठिया देखो)

कैल्केरिया—जल में खड़ा रहने से जो गठिया हो।
जोड़ों के भीतर टक्कर की आवाज आती हो दोनों पैरों में बहुत पसीना आता हो और ठंडे रहते हों। (कंठमाला इसे कठमाला भी कहते हैं गले में फुन्सी सी हो जाती है) क

दोष से जो गठिया हो और अमावस्या व पूर्णिमा में दर्द बढ़ता हो तो यह दवाई देनी चाहिये।

कैफोसिस— नीचे के अङ्गों में गठिया, नींद आतेही दर्द शुरू हो, तकलीफ की जगह टेढ़ी होजाय और झुक मुड़ न सके खुश्की हवा और बर्सांती हवा में नींद के पीछे और शाम के वक्त दर्द बढ़े तो यह दवा देनी चाहिये।

पुरानी गठिया में इसके साथ बारी २ से डीपर दिया जाय तो बहुत फायदा करता है।

सहकारी उपाय - गर्म और सूखे मकान में रहना चाहिये सर्दी और ठंडी हवा से बचने के लिये जाड़े और बरसात में फलालेन या और कोई गर्म कपड़ा पहनना चाहिये। आर्निका, व रसटक्स लीनीमेन्ट मालिश करने से तकलीफ कम होती है। असल सरसों का तेल मालिश करने से भी फायदा देखा गया है। भोजन हलका और ताकतवर देना जरूरी है।

## ५१ - छाती में जलन।

**लक्षण**—छाती में जलन, अजीर्ण का एक प्रधान लक्षण है। *इससे पेट में लगाकर गले तक जलन होती है और कभी २ उल्टी* भी होजाती है।

**चिकित्सा**—कैलकेरिया, कार्ब, पुराने अम्ल रोग में इसका देना बहुत अच्छा है। भोजन अच्छी तरह परिपाक न होने से कलेजा भारी और खट्टी २ डकार आना इत्यादि को अम्ल रोग कहते हैं। दिन में २ दफे दवाई खाने से अम्ल रोग ठीक होता है।

नक्सवोमीका - सब तरह की मामूली शिकायतों में दीजाती है। यह सलफर - के साथ बारी बारी से भी व्यवहार में आती है

सलफर; बहुत दिनों की पुरानी पीड़ा होने से नक्समोमिका के साथ बारी २ से दीजाती है।

पल्सेटिला-मद् (दही के भीतर एक तरह का सफेद पदार्थ रहता है) और तेल का पदार्थ खाने से अजीर्ण और छाती में जलन होने पर दीजाती है। मुह में कड़वापन और सड़ा और दुर्गंध रहने पर भी देते हैं। ब्रायोनिया, खाने के बाद, ऐसा मालूम हो कि पेट में पत्थर रक्खा है, कब्जियत, सिर में दर्द, जी मिचलाना और पित्त के दर्द में दीजाती।

सहायकारी—कैलकेरिया - फास - कैमोमिला—चायना आई कोपोडियम और नक्सवामिका दिया जाता है।

अजीर्ण के कारण खाई हुई चीज जो गले तक निकल आती है उसमें ब्रायोनिया, इगनेशिया- सलफर- और कैप्सिकम देते हैं।

सहकारी उपाय- अजीर्ण देखो।

## ५२ - व्रण

लक्षण--बड़ा होने से फोड़ा और छोटा होने से व्रण कहा जाता है। पहले जलन, लाल रंग, और दर्द के पीछे पीब पैदा होकर मुंह होजाता है, कभी अपने आप फट जाता है, कभी नश्तर से चीरना पड़ता है, खून खराब होने से बच्चों के मुंह और माथे पर अक्सर देखा जाता है।

चिकित्सा - बेलेडोना - फुंसी जब पहले लालरंग की, दर्द के साथ फूल उठे यानी राध पड़ने के पहले से ही यह दवाई नीचे क्रम में दिन में कई दफे देने से निश्चय फायदा होता है।

आर्निका - होट आंख के पलक इत्यादि कोमल स्थानों में फुंसी होजावे और उनमें तेज दर्द रहे तो यह दवाई फायदेमंद

है। हीपर-सलफर—पीब पड़ने के उपरान्त यह दवा देनी चाहिये

मरक्यूरियस - इसको पहले देने से फुन्सी को पकने नहीं देता और पीछे देने से मवाद को निकाल देता है। बगल, गला, रान इत्यादि की गाठों के पकने को यह अत्यन्त लाभ दायक है साईलशिया इसको पुरानी हालत में देना चाहिये।

ज्यादातर, मर पड़जाने पर, हमेशा फोड़ा होते होंतो सल फर देने से खून साफ होजाता है। जो बहुत धीरे २ पकें तो हीपर और जलन, दर्द के साथ फोड़ा हो तो बेलेडोना अथवा मरक्युरि- यस देना चाहिये।

जवानी की उमर में मुह पर फुन्सी होकर मुह अकसर बहुत ही कुरूप होजाता है। कोई २ फुन्सी पकी होजाती है। और उस में दर्द होने से बड़ी तकलीफ होती है। मुह के ऊपर की फुन्सियों को आराम करने के लिये कारबोवेजीटेबिलिस, हीपर, कैलकेरिया, और सलफर अच्छी दवाई है। जवानी की उमर में स्त्री के मत्था भार स फोड़ा फुसी होना कैलकेरिया अच्छी दवाई है।

**सहकारी उपाय**—पहले फुंसी में जलन हो और दर्द होतो ठंडे पानी की पट्टी बांधनी चाहिये। पकने की हालत होने पर तीसी ( यानी अलसी की पुलटिस, बांधनी चाहिये जो अपने आपन फूटे तो नश्तर से चीर देनी चाहिये। जो हमेशा फोड़ा फुन्सी निकलते होंतो साधारण स्वास्थ्य संबंधी नियमों का अच्छी तरह प्रति पालन करना चाहिये।

## ५३ - दिमाग में खून अधिक होना

लक्षण-मुह की रंगत लाल मुह और गलेकी नस और रगें खून से भरी हुई मालूम होती हों सब शरीरकी रगें फड़कती होंगी द विशेष,

मालूम होती हो शिरमें दर्द, जागने से अथवा सिरनीचा करने से सिर में दर्द की जियादती मालूम होती हो, कान में सन सन की आवाज मालूम होना इत्यादि इस रोग के लक्षण हैं जो बहुत पुष्टिकारक भोजन करते हैं और कभी मिहनत नहीं करते उनको अक्सर यह रोग होता है।

चिकित्सा—एकोनाइट— सिर के दर्द को देखो।

बेलेडोना—सिर के दर्द को देखो। अगर जरा पैर रखने से या थोड़ा चलने से, थोड़ा शब्द सुनने से, अथवा रोशनी देखने से, अथवा सिर नीचा करने से पीड़ा बढ़े तो यह दवा देनी चाहिये।

नक्सवोमीका—अजीर्ण अथवा कब्ज रहने में दी जाती है जो लोग हमेशा घर में बैठ कर काम करते हैं उनके लिये भी उपयोगी है, बाहर की हवा से सवेरे अथवा भोजन करने बाद पीड़ा बढ़े तो यह औषधि देनी चाहिये। ओपीयम, अचानक खून का चढ़ आना सिर का भारीपन कान में सन २ होना शिर के भीतर लपका मालूम होना प्यास, मुंह का सूखापन, अज्ञानता इत्यादि को फायदा करती है। मल बन्द होने के कारण रोग की उत्पत्ति होने से यह दवा बहुत उपयोगी है।

ग्लोनाइन—माथे में खून का आना शिर में दर्द और माथे के भीतर धपकन को फायदा करती है। शराब पीने वाले लोगों के लिये नक्सवोमीका, बलसेडिला, ओपीयम और कलकेरिया बहुत उपयोगी है। जवानी के शुरू में लड़कियोंके लिये एकोनाइट, बलोडोना, पलसेटिला फायदा करता है। दांत निकलने के वक्त बच्चों के लिये एकोनाइट, कैमोमिला, कौफिया, और जलसिमीनम देना चाहिय।

बहुत भारी खुश्की होने के कारण माथे में खून की जियादती के लिये कौफिया, और ओपीयम देना चाहिये भय के कारण माथे में खून की जियादती होने के लिये ओपीयम देना चाहिये अथवा क्रोध से रोग उत्पन्न हो तो कैमोमिला उपयोगी है।

गिरने और चोट लगने से हो तो आर्निका और मरक्यूरियस देना चाहिये।

**सहकारी उपाय**—प्रात काल उठ कर साफ हवा में मामूली कसरत, और ठंडे पानी से स्नान, और ठंडा जल पीना जरूरी है। सब तरह की गर्म चीज खाना मना है

हर रोज सध्या के समय ठंडे पानी में पैर धुयाकर पीछे खूब जोर से मल देना चाहिये।

## ५४।—सिर का घूमना

इस रोग में ऐसा मालूम होता है कि चारों तरफ सब चीजे घूमती है अथवा रोगी स्वय घूमता है।

पाकाशय का दोष, इन्द्रियों का अत्याचार, नशीली चीजों का सेवन, रात में जागना, दिमाग में बहुत खून भरना, अथवा कम होना, और मस्तक में चोट लगने इत्यादि कारण से यह रोग उत्पन्न होता है। इस रोग की उत्पत्ति कई कारणों से होती हैं इस लिये पहले इस का कारण निश्चय कर पीछे उस के अनुसार चिकित्सा करने से बहुत जल्द फायदा होता है

### (१) दिमाग में जियादा खून की वजह से

लक्षण—दिमाग में जियादा खून इकट्ठा हो जाने का य थान देखो।

चिकित्सा—एकोनाइट, और जिलसीमिना शरीर से दिया जाता है। विशेष करके चारपाई से उठने में अथवा सिर को नीचे से ऊपर उठाने में सिर घूमने लगे और मुंह लाल रंग का हो जाय।

जेल्सीमिना—एकोनाइट देखो ॥ यदि अज्ञानता शराबी की तरह पैरों का रखना दिमाग में खून का भरजाना और बहुत बोझ मालुम पड़ना।

नक्सवोमीका—अगर खाने के समय अथवा खाने के बाद बाहर हवा में घूमने के वक्त मूर्छा सी मालूम हो, और सिर में सन सनाहट होकर एसा मालुम हो कि नींद आयेगी तब यह दवा दी जाती है अगर चक्कर खाकर बीमार गिर पड़े तो बेले-डोना, पल्सेटिला और रस्टक्स देना चाहिये।

## (२) अजीर्ण के कारण

लक्षण—सिर घूमना, नींद सी आना, विशेष कर भो-जन के बाद ही सिर का भारी होना सिर में दर्द जीभ मैली पेट फूला हुआ, खाने की अरुचि और उल्टी होना।

चिकित्सा—नक्सवोमिका—इस से पहले देखो।

बहुत खानेअथवा नशीली चीजों के सेवन से रोग हो तो दी जाती है। पल्सेटिला बहुत घी का पकमान खाने से रोग हुआ हो तो देना चाहिये।

बाहर हवा में फायदा मालुम होता हो और सायर जी

मिचलाता हो अथवा नशा सा माफिक मालुम होता हो तो यह दवाई देनी चाहिये।

**सहकारी उपाय**—पेट में गड़बड़ रहे तो उपवास करना चाहिये पीछे हलका पथ्य लेना चाहिये पीने को ठंडा पानी देना चाहिये।

## (३) दुर्वलता के सबब

**चिकित्सा**—चायना अच्छी दवा है। सुबह के वक्त सिर घूमने से कैलकेरिया, नक्सवामीका, रसटक्स, फासफरस देना चाहिये। शाम के वक्त सिर घूमता हो तो थेलेडोना पलसेटिला, सीपिया, लेकेसिस फायदा करती है।

सोने के वक्त अगर सिर घूमता हो तो पलसाटिला, आरसेनिक दिया जाता है।

उठने के वक्त होतो नक्सवामिका, रसटक्स, लैकेसिस उपयोगी हैं।

घूमने के वक्त होतो पलसेटिला, आइकोपोडियम फासफरस, और कैलकेरिया देना चाहिय। सिर झुकने से कैलकेरिया आइयोनिया और सीपिया फायदा करता है।

खाली पेट रहने से दर्द हो तो फासफारस, कैलकेरिया और चायना दिया जाता है।

भोजन करने के बाद होतो कैलकेरिया, नक्स, और फासफरस।

नींद से जगने पर होतो फासफरस, सीपिया और नक्स।

चलने से आराम मालूम होतो रसटक्स और पलसटीला।

विश्राम करने से आराम मालूम होतो नक्स और थिलाडोना।

सिर घुमने से नक्स, इपीका, आरसेनिक, पलसटीला ।

सिर घूम कर आगे गिर पड़े तो नैपाद्रिम, सिक्यूटा, स्पाइजीलिया ।

पीछे गिरे तो रसटक्स, नक्स और ब्रायोनिया ।

बगल में हो तो साइलीसिया, सलफर और इपीका देना चाहिये ।

**सहकारी उपाय**—और कोई रोग न होतो पुष्टि कारक यानी ताकत वर चीजें देनी चाहिये ।

## ५५ सिर में दर्द Headache

**लक्षण**—सिर में दर्द होने में चाहे कुल सिर में हो अथवा किसी हिस्से में हो उस को सिरका दर्द कहते हैं । यह सर्दी, सिर में खून की विशेषता, अजीर्ण, स्नायु विधान की गड़बड़ से, मानसिक चिन्ता, कब्ज, अजीर्ण थकावट इत्यादि कारणों से होता है । यह अकसर शरीर में प्रवेश किये हुए किसी रोग का उपसर्ग मात्र है ।

### १—सर्दी के कारण ।

**लक्षण**—सिर में तेज दर्द—अकसर सवेरे के वक्त कम, सन्ध्या के समय ज्यादा, आंखों में पानी भरआना, छींक, नाक में

कैमोमिला - ठंडी हवा लगकर अथवा पसीना दबने के कारण सिर में दर्द होने से देना चाहिये।

मरक्यूरियस सोल—हमेशा छींक आना, नाक से पानी गिरना, ठंड लगना, रात में पसीना आना, हाथ पैरों में दर्द इत्यादि हालतों में दिया जाता है॥

नक्सवोमिका - माथे में भारीपन, और नाक बंद मालूम होने से देना चाहिये। सवेरे पतला कफ निकलना शाम और रात में सूखा कफ निकलना, मुह सूखा हुआ और ज्यादा प्यास इत्यादि हालत में रहे तो उपकारी है।

**सहकारी उपाय** - सर्दी का बुखार देखो।

## २ सिर में अधिक खून होने से

लक्षण -माथे में खून भरा हुआ और भारी मालूम होना, सिर घूमना, विशेष कर नीचा करने से। सिर के भीतर लपकन मालूम होना, माथे का उत्ताप, गले की सब -रगों- का -फड़कना, सिर हिलाने या झुकाने से या लेटने से दर्द का बढ़ आना।

**चिकित्सा**- ऐकोनाइट - मुह की रंगत लाल और सूजा हुआ मालूम होना दर्द इतना ज्यादा होकि बेहोश कर देता हो।

बेलेडोना - दर्द सख्त मालूम हो तो ऐकोनाइट के साथ पारी पारी से दिया जाता है। सिर में लपकन, सिर में खून अधिक, माथे के भीतर सामान्य शब्द मालूम होना, हिलने झुकने में और रोशनी में कष्ट मालूम होना।

ग्लोनोयिन सिर हिलाने स ऐसा दर्द हो कि सिर फटा जाता हो, मज़बूत लपकन, पैदल चलने से, विशेष कर माथ खोलने से, और हिलने झुलने से दर्द कु ।

जैलसीमियम - सिर में भारीपन, विशेष कर गरदन और सिरके पीछे की तरफ, - दर्द कधे तक फैला हुआ, ऊचे तकिये का सहारा लेने से दर्द कम होना। आंखों से धुंधला दीखना, सिर घूमना, भारी अशक्तता, और सब शरीर की दुर्बलता और तन्दुरुस्ती खराब मालूम होने पर यह देने से खूब फायदा करताहै।

नक्सवोमिका-सिरमें दर्द - सिरमें बोझसा मालूम हो कि सिर फटजायेगा-अथवा आंखों के ऊपर भयानक दर्द सिर हिलने से और खांसने में ज्यादा दर्द मालूम होना-पित्त, और खट्टी उल्टी का होना। बहुत नशीली चीजोंका इस्तेमाल, घर में बैठकर बहुत काम करना मानसिक परिश्रम के सबब होने से देना चाहिये- दर्द सुबह के वक्त और खुली हुई जगह में बढ़ता होतो यह दवा फायदा करते हैं। ओपियम—अशक्तता मालूम होने से देनी चाहिये

सहकारी उपाय—सब तरह की उत्तेजना बन्द करना चाहिये भोजन इत्यादि बातों में विशेष ध्यान रखना चाहिये-मांस और शराब बिलकुल छोड़ देना चाहिये।

## २ कब्ज अथवा अजीर्ण के कारण।

लक्षण—जीभ मैली, मुह का बुरा स्वाद, भूख न लगना, जी मिचलाना, के होना, वद के साथ २ उल्टी जियादा होना।

चिकित्सा ब्रायोनिया— यदि मल कड़ा पड़ गया हो और निकलने में बहुत तकलीफ देता होतो बहुत उपकारी है।

इपीकाक— बहुत जी मिचलाने से या के होने में बहुत उपकारी है।

नक्सवोमिका–बहुत कब्ज। पाखाने जाने में दस्त। का नहोना अथवा बहुत सिर मे दर्द होना। (Coffee) (कहवा) तमाखू

अथवा नशीली चीजों के सेवन करने से होतो बहुत फायदा करता है।

नौक्सवोमिका— अगर बहुत दिन से दस्त बन्द होगया हो और दस्त की बिलकुल हाजत नहो और उसके साथ साथ सिर में भारापन हो तो देना चाहिये।

पलसटिला - अजीर्ण होने के साथ यदि सिर के दर्द का कोई संबंध रहे और बहुत तेल या घी की चीज खाने से दर्द हुआ होवे, तीसरे पहर या सन्ध्या के वक्त दर्द की ज्यादती, सुबह के वक्त मुह का स्वाद बिगड़ जावे तो देना चाहिये।

सहकारी उपाय - अजीर्ण के कारण सिर में दर्द होने से सब से पहले भोजन आदि का ठीक नियम करना चाहिये। बहुत तेल की अथवा भारी या न पचने वाली चीजों का छोड़दें। हलका भोजन करना चाहिये - बाहर हवा में सहज कसरत करना बहुत अच्छा है।

## ४ - बाहरी सबबों से

चिकित्सा—आर्निका—गिरने स चोटलगने से, घाव होने से, अथवा बहुत मिहनत करने से जो दर्द हो तो देना चाहिये।

आइयोनिया - सर्दी या गरमी लगने से वायु परिवर्तन होने से या बहुत शरीर गरम होकरजो सिरमें दर्द हो तो देना चाहिये।

नक्सवोमिका—मनकी चिन्ता, घर में बैठकर बहुत काम करना अथवा बहुत दिन किसी रोगी क पास रहकर उसकी सेवा करने से जो सिरमें दर्द हो तो देना चाहिये।

## ५ - मानसिक विकारके कारण।

चिकित्सा—कैमोमिला - गुस्सा अथवा उत्तेजना होने के कारण दर्द होतो देना चाहिये।

ओपियम - भयके कारण जो सिरमें दर्द हो तो फायदा करता है।

इगनेशिया - मानसिक रंज या दुःख अथवा दिल टूट जाने से दर्द होतो देना चाहिये

## ६ - स्नायविक विकार से सिर में दर्द।

लक्षण - इसका खास लक्षण यह है कि यह कभी कभी होता है - दर्द सिरके एक तरफ अथवा किसी खास जगह जम कर हो - दर्द की जगह दाबने से तकलीफ मालूम हो, बेचैनी, आवाज, और मनकी चिन्ता बरदाश्त न होती हो, सिर दर्द के साथ अकसर पित्त अथवा कफ की उल्टी होती रहे।

चिकित्सा—बेलेडोना-सिर में खून की ज्यादती के सिर दर्द का बयान देखो—

स्पाइजीलिया—चपका चलने वाला दर्द-ज्यादातर जो एक तरफ हो—और टहलने से और गरम हवा लगने से दर्द बढ़े, दोनों आंखों में इतना दर्द हो कि छुए न जाती हो।

चायना—स्त्रियों के मासिक धर्म के समय बहुत खून गिरने से, अथवा ऋतु बहुत दिन तक ठहरना होने —अथवा और किसी तरह स्त्रियों के खून गिरने से, और पुराना उदरामय रहने से जो दर्द हो तो देना चाहिये-दर्द मानसिक चिन्ता के कारण बढ़ना-अथवा बहुत इन्द्रिय के अत्याचार के कारण सिर के पीछे के हिस्से में दर्द हो तो यह दवाई देनी चाहिये।

कौफिया—दर्द बहुत ज्यादा होने से तथा सिर के एक

तरफ ठहरे रहने पर उस जगह ऐसा मालूम देता हो कि सूआ चुभाया जाता है, आधा सिर दर्द होना उस के साथ सामान्य उत्तेजना से दिल कांपना, रात में अनिद्रा हो तो बहुत उपयोगी है।

जेलसीमीनम—आंखों के ऊपर और सिर में दर्द रहने से, सिर में दर्द होने के पहले आंखों से कम दीखना—दर्द सिर के पीछे के तरफ हो ज्यादा, सब चीजें दो दीखती हों, दर्द होने पर कान के भीतर शब्द सुनाई देता हो तो देना चाहिये—

इगनेसिया—सिर में ऐसा मालूम होता हो कि सुई चुभाये जाते हैं—नाक के बासे में बहुत दर्द—स्थान या अवस्था परिवर्तन करने से कुछ आराम मालुम होना—सोते वक्त दर्द कम होना॥ दर्द आठवे दिन १५ दिन पीछे अथवा १ महीने बाद हो तो देना चाहिये।

नक्सवोमीका—खून की जियादती होने का बयान देखो।

पलसेटिला—बाहर हवा में दर्द कम मालुम हो, और घर में रहने से, लेटने से अथवा शाम के वक्त दर्द बढ़ता हो, सिर का फटना मालुम होता हो तो देना चाहिये।

सीपिया—औरतों के लिये खास कर उन के लिये जिन को कि मासिक धर्म की गड़बड़ रहती हो उन के लिये बहुत फायदे मन्द है, सिर में कोई चीज चुभाने का सा दर्द मालूम हो, हर रोज एक ही वक्त सिर में दर्द होता हो, उल्टी अथवा जी मिचलाता हो तो यह दवाई बहुत फायदा करती है॥

साँगूनेरिया—दर्द इतना जियादा हो कि सिर को जोर

ने जमीन में सौंघ के रखना पड़ता हो, सबेरे दर्द शुरू होता हो, दिन भर बढ़ता हो, और शाम तक रहता हो, दाहिनी तरफ दर्द जियादा हो, और सोने से दर्द कम होता है तो देनी चाहिये।

स्पाईजीलिया-- असह्य दर्द, आँख तक फैला हुआ। सिर हिलाने से दर्द, बढ़ता हो सूर्य के साथ साथ दर्द का बढ़ना और कम होना, धिक्का, शब्द इत्यादि से दर्द की जियादती, और दाबने से कम रहने में दी जाती है।

साईलेसिया--स्नायुविक थकावट से सिर में दर्द, गर्दन में दर्द शुरू हो, और सिर के ऊपर तक पहुंचे, और पीछे आंख के ऊपर तक आ जावे, और सेकने से कम हो, लेकिन दाबने से नहीं। सिर के बाल झड़ जांय तो यह दवा उपयोगी है,

सहकारी उपाय——स्नायविक--सिर दर्द के लिये भोजन का नियम, ठंडे जल से नहाना हैसियत के माफिक घोड़े पर बैठना बहुत अच्छा है, जो सिर में दर्द कमीर हो तो बहुत मुश्किल से आराम होता है।

## ५६ मुख क्षत

## (छाले)

लक्षण--मुंह-गाल-जीभ इत्यादि में छाले होते हैं, पहले पहल छाले अकसर ही सफेद रंगत के रहते हैं पेट में गरमस रहने की वजह से अक्सर छाले हुआ करते हैं।

चिकित्सा--बोरेक्स (सुहागा) बच्चों के मुंह में छाले होने पर यह दवाई बहुत फायदा करती है, ४ ड्राम ग्लिसरिन

और एक आउंस पानी में ४ ग्रेन सुहागा मिलाकर उस से मुंह के छालों को धोने से बहुत फायदा मालूम होता है— जब इस दवा से फायदा नहो तो दूसरी दवा लगानी चाहिये ।

नक्सवोमीका—मसूड़ा सूजा हुआ और उस में दर्द होता हो, छालों में बदबू आती हो, मुंह मसूड़ा, जीभ, और तालु आदि के छालों में दर्द होता हो, लार में खून मिला हुआ गिरता हो और कब्ज हो तो यह दवा देनी उचित है।

मर्क्यूरियस—मुंह से लार गिरना, उदरामय, मुंह में, दुर्गन्ध और मुंह में छालों के घाव सफेद से रहते हों तो देना चाहिये। तथा दांत हिलने हों मसूड़ों में खुजली चलती हो और जलन होती हो। और जीभ सफेद और कड़ी हो तो भी यह दवा बहुत उपकार करती है।

आर्सेनिक—मुंह में बदबू, दुर्गन्ध लार देने वाला उदरामय अत्यन्त दुर्बलता, जीभ के किनारों में छाले और उन में बहुत दर्द होने पर दिया जाता है।

कार्बो वेजीटेबलिस— यदि आर्सेनिक से फायदा नहो अथवा थोड़ा फायदा होतो देना चाहिये।

नाइट्रिक एसिड— मुंह के छालों के लिये बहुत उपयोगी औषध है। मसूड़े सफेद हों, और सूजे हुये हों, उनों से खून गिरता हो, मुंहसे दुर्गन्ध आती हो और लार गिरती होतो देना चाहिये।

रुक गया हो और फिर फायदा नहोता हो तो बीच २ में यह येक येक मात्रा देना आवश्यक है। मुंह में छाले हों और उसके साथ २ शरीर में और फोड़ा फुन्सी भी होतो यह दवा विशेष उपयोगी है।

सहकारी उपाय—साफ कपड़े पहनना बहुत भारी आवश्यक है। हलके और सहज में पचने वाला भोजन करना चाहिये। मुंह में छाले हों तो मछली खाना अच्छा नहीं है।

## ५७।—मूर्छागत वायु (एक तरह का मिरगी रोग)।

## ( Hysteriae )

लक्षण—यह रोग प्रायः स्त्रियों को होता है, रोगी चिल्लाते चिल्लाते अथवा बकते बकते बेहोश हो जाता है-बाल नोचता है, हाथ पैर इधर उधर पटकता है और ऐंठता है, मुंह से फाग निकलते हैं और बोल बंद हो जाता है, अथवा कभी कभी मूर्छा धीरे धीरे होकर अज्ञानता को प्राप्त होता है।

चिकित्सा—कैम्फर—मूर्छा के समय यह दवा विशेष उपकार करती है, विशेष कर यदि शरीर ठंडा पड़ गया हो तो दो तीन बूंद कैम्फर यानी अरक कपूर चीनी के साथ अथवा दो गोली पन्द्रह बीस मिनट के अन्तर से मूर्छा के समय देना चाहिये।

मस्कस—मूर्छा के समय कैम्फर के बदले इस का व्यवहार किया जाता है। इस को खाने को भी देते हैं। और नाक

के पास रख कर सुघाते भी हैं।

दूसरे समय--

इग्नेसिया—ऐसा मालूम होता हो कि गले के भीतर से कुछ उठता है या निकलता है—स्वास का बन्द होना, गला बन्द सा होना और निगलने में कष्ट मालुम हो तो यह दवा दी जाती है--रोगी घबड़ाया हुआ, दुखी और दुःख के कारण चुप रहता हो तो भी यह फायदा करती है।

नक्सवोमीका—रात में ३ बजे बाद नींद न आती हो लेकिन ५ बजे बाद औंघने लगें, कब्ज रहता हो, कड़वी डकार का आना, पेट फूलना—हुचकी आना—सिर में दर्द—पाकस्थली में तकलीफ आदि रहती हों तो बहुत उपयोगी है। कुछ दिन इस के व्यवहार करने के बाद सलफर दी जाती है

पलसेटिला—जरायु ( बच्चे दानी ) में कुछ गड़बड़ रहती हो और ऋतु यानी मासिक धर्म बन्द हो गया हो तो यह दवा देना चाहिये॥ उदरामय, प्यास का न लगना, श्लेष्मा की उलटी होना, और जरायु के दर्द में यह उपकारी है—जो स्त्रियां मुलायम प्रकृति की होती हैं, जिन को अवश्य रोना आजाता है, और जो बहुत मोटी होती हैं उन के लिये यह बहुत उपयोगी है। इस के बाद सिपाइया और साइलिसिया दिया जाता है॥

निरंतर चिंता मग्न रहने पर रोगी को - इग्नेशिया - नक्स वोमिका। विमर्ष रहने पर अर्थात दुखके कारण वाक बंद होजाने पर पलसेटिला। श्वास कष्ट रहने पर कैलकेरिया और इग्नेशिया। अनिद्रा रहने पर जेलसिमिनम नक्स, और इग्नेशिया। वायटे आते होंतो सिफूटा इग्नेशिया। सिर में दर्द होंतो - इग्नेशिया, प्लाटीना। ऋतु अथवा जरायु दोष होंतो - कोफूलस, इग्नेशिया, पलसेटिला; प्लाटीना और सीपिया देना चाहिये।

सहकारी उपाय - उपयुक्त चित्त को प्रसन्न रखने वाले काम में रोगी के चित्त को हमेशा लगाये रहना चाहिये - आलस्य में रहना इस रोग में बिलकुल निषिद्ध है। समय समय पर देश भ्रमण और इसके द्वारा मानसिक अवस्था का प्रसन्न रखना बहुत आवश्यकीय है। सब तरह की विलासता, उत्तेजना करने वाले खाने के पदार्थ; अथवा मन में विकार लाने वाली पुस्तकों का पढ़ना और गप्प करना बिलकुल निषिद्ध है। जिससे साधारण स्वास्थ्य में कुछ फरक पड़े एसे नियमों पर विशेष ध्यान देना चाहिये। ठंडे पानी से नहाना, नियमित परिश्रम, और साफ हवा इत्यादिक स्वास्थ्य संबंधी नियमों का प्रतिपालन पूरे तौर से करना चाहिये।

मूर्छाके समय भय करने का कोई कारण नहीं है, आंखों में मुंह पर, और छाती पर ठंडे जल के छींटे देने चाहियें और ऊपर लिखी दवाइयां देना चाहिये - उस वक्त रोगी की बात न मान कर जैसा मुनासिब हो उसी माफिक उसका इलाज करना चाहिये।

हम लोगों के देश में इस बीमारी से ग्रस्त रोगी के लिये ऐसा विश्वास करलेते हैं कि भूतने घर लिया है, और तरह तरह की कुचिकित्सा करते हैं यह बिलकुल भ्रम है।

## ५८ - मूत्रकृच्छ्रता।

**लक्षण** - मूत्र यंत्र में किसी न किसी रोगके दोष के कारण यह रोग उत्पन्न होजाता है। मूत्र धार में जलन होना - पथरी होजाना अथवा प्रमेह इत्यादि कई प्रकार के रोगों के साथ मूत्र कृच्छ्रता के लक्षण देखने में आते हैं - यह रोग बड़ा ही दुखदाई

होता है। इससे इतना कष्ट होता है कि जीवन का भी संदेह होसक्ता है। बार बार पेशाब की हाजत होती है परन्तु पेशाब नहीं उतरता है और जो उतरता भी है तो बूंद बूंद करके होता है और बड़े दर्द के साथ उतरता है।

**चिकित्सा** - ऐकोनाइट - प्रवाह के अनुसार हों, ठंड लगकर रोग उत्पन्न हुआ होवे, शरीर गरम रहे, भारी प्यास लगती होवे, रोगी भीत और चिन्तित रहता हो, पेशाब की बहुत हाजत लगती हो, और लाल लाल मैला पेशाब होता होतो—यह दवा बहुत फायदा करती है।

कैंफर - बहुत तकलीफ देने वाली हालत में हर पन्द्रह मिनट के बाद एक एक बूंद साफ चीनी के ऊपर डालकर तीन चार बार देना चाहिये।

कैंथेरिस - पेशाब बन्द होना, पेशाब की बहुत हाजत का लगना उसके साथ जलन और काटने जैसा दर्द होना, पेशाब होने के पहले और पीछे भारी दर्द का होना, खून मिला हुआ पेशाब अथवा कभी कभी बूंद बूंद करके खून का गिरना इत्यादि अवस्थाओं में दिया जाता है।

नक्सवोमिका - बहुत तकलीफ देने वाली और बार बार पेशाब की हाजत का होना, लेकिन पेशाब का न उतरना। बहुत शराब पीने आदि कारणों से उत्पन्न हुए मूत्र कृच्छ्र रोग में यह दवा उपयोगी है।

सल्फर - अगर रोग रहे तो यह देना चाहिये।

आर्निका - चोट लगने से अथवा गिर पड़ने से जो रोग उत्पन्न होवे तो यह दवा फायदा करती है।

साइक्लोपोडियम - पेशाब के साथ ईंट का चूर्ण सा अथवा बालू रेत सा मिला हुआ निकले या रात में बार बार पेशाब होतां हो और दिन में कम होता हो या खून गिरता हो परन्तु जलन न होती हो तो यह दवा बहुत उपयोगी है।

मरक्यूरियस - मूत्रस्थली के कूने में दर्द होता हो - पतली धार से अथवा बूंद बूंद कर पेशाब उतरता हो - पेशाब के साथ खून और राध गिरती हो—खून का पेशाब होता हो, और पेशाब की हाजत सही न जाती हो तो यह दवा बहुत उपयोगी है।

सहकारी उपाय —पेडू पर ठंडा जल छिड़कने से फायदा मालूम होता है, एक दम ठंडे पानी में डुबकी मारकर नहाना अच्छा है। कभी कभी पेडू के ऊपर गरम पानी में फलालैन डुबो-कर उससे सेकने से पेशाब का कष्ट निवारण होता है। पथ्य रसीला और हलका देना उचित है जैसे साबूदाना बार्ली शरबत इत्यादि।

## ५९।—रजःस्वल्पता वा ऋतुरोध—

घबराहट, भय, दुःख आदि आवेग, दुर्बलता, ऋतु काल में ठंड लगने इत्यादि कई कारणों से यह रोग उत्पन्न होता है। कभी कभी ऐसा भी होता है कि लड़कियों को ऋतुकाल होजाने पर भी ऋतु आरम्भ नहीं होता।

चिकित्सा—लड़कियों को ठीक समय पर ऋतु आरंभ न होतो पलसेटिला और पीछे बायना या लगाकर देना चाहिये।

पलसेटिला—यह इस रोग की सब से अच्छी दवाई है।

ऋतु बन्द होजाना, अथवा थोड़ा होना, बड़े जलन के साथ पेट में

दर्द, भूख कम लगना, उबकाई होना, इत्यादिलक्षणों में यह दवा दीजाती है।

पेल्सेटिला– ठण्ड लगने से भय, अथवा अचानक और कोई मानसिक आवेग होने से रोग की उत्पत्ति हो और उसके साथ ज्वर रहता होतो यह दवा बहुत उपकारी है यौवनारम्भ में और रक्तप्रधान प्रकृति की स्त्रियों के लिये यह दवाई विशेष उपयोगी है। यह पल्सेटिला के साथ साथ भी बारी बारी से दीजाती है।

चायना - बहुत दुर्बलता के कारण ऋतु बंद होगया होवे और बहुत खून निकलने या राध निकलने के बाद यह विशेष उपकारी है। अकसर बहुत पानी सा रक्त स्राव होवे तो केवल चायना अथवा बारी बारी से चायना और पल्सेटिला देनी चाहिये।

सलफर - इस दवाको पल्सेटीला के साथ बारी बारी से देने से चमत्कार दिखलाने वाला फायदा होता है।

सीपिया - यदि श्वेत प्रदर हो और वृद्धावस्था में बंद होने के समय ऋतु थोड़ा होता होतो यह दवा देनी चाहिये। लड़कियों को प्रथम ऋतु होने में देर होतो कैलकेरिया - पल्सेटिला और सलफर देना चाहिये।

ऋतु थोड़ा होता हो और एक समय में बंद न होता होतो कैलकेरिया, ग्राफाईटिस, और पल्सेटिला बहुत फायदा करती है।

सहकारी उपाय—दुर्बलता अथवा खून की कमी के कारण जो ऋतु बन्द होजाये तो पथ्यकी तरफ विशेष ध्यान देना चाहिये। यदि गर्भ रहने की सम्भावना होतो कुछ दिन देखे बिना औषध नहीं देनाचाहिये। पेडू पर गरम पानी का सेक देने से अकसर फायदा देखा गया है।

## ६०—बिछौने पर पेशाब कर देना।

लड़कों को यह बहुत बुरी बीमारी होती है। हर जगह इस रोग का ठीक कारण निश्चय करना बड़ा कठिन होता है। पेशाब रोकने की शक्ति कम होने से यह बीमारी उत्पन्न होती है। पेट में कीड़ा उत्पन्न होने सेभी यह बीमारी होजाती है।

चिकित्सा—बेलेडोना—यदि रात के पहली पहर बिछौने पर पेशाब कर देता होतो यह दवा पेशाब रोकने की शक्ति को बढ़ाती है। यदि सोते में बालक चिल्लाता हो यें,—यें, करता हो अथवा चमक उठता होतो यह दवा उपकारी है।

सीना—यदि रोग कीड़ों के कारण उत्पन्न होगया होतो सीना देना चाहिये।

कौस्टिकम - पहले नींद के समय बे मालूम पेशाब निकल जाता होतो यह दवा देनी चाहिये।

फस्फरिक ऐसिड - यदि पानी सा बेरंग का पेशाब होता हो और बहुत होता होतो यह दवा देनी चाहिये।

फैरम - फौस - रात भर में ५ ६ दफे बिछौने पर पेशाब कर दे तो उपयोगी है।

बेलसीमिनम - चाहें रात में हो चाहें दिन में हो पेशाब रोकने की सब तरह की कमजोरी को आराम करता है।

मुलेनआयल - यह नई दवा बालकों के बिछौने पर पेशाब कर देने की अमोघ औषध है। यदि और दवाइयों से फायदा न होतो हर मनुष्य को इसकी परीक्षा करना उचित है। एक एक बूंद करके दिन रात में, अवस्था के अनुसार दो तीन बार देना चाहिये।

सहकारी उपाय - यदि बालक आलस्य के कारण और

आगते रहने पर भी बिछोने पर पेशाब कर रहे तो, धमकाने तथा थलकी ताड़ना देने से भी फिर बालक बिछोने पर पेशाब नहीं करता - लेकिन बिना अच्छी तरह जाने वृथा धमकाना या ताड़ना करना ठीक नहीं - सोने से पहले पेशाब कराकर फिर सुलाना चाहिये। और सोते वक्त दूध या पानी कुछ न पिलाना चाहिये। रात में दो येक दफे बालक को उठा कर पेशाब करा देने से फिर कुछ भय नहीं रहता। हररोज ठन्डे पानी में स्नान कराना चाहिये।

## ६१ ।— लड़कोंकाऐंठजाना—

लक्षण—मामूली हालत में चहरे के पट्ठे सुकड़ जाते हैं आंखें घूमती हैं और उसास में कुछ व्यतिक्रम होकर ही रहजाता है। जब रोग बढ़ने की हालत पर पहुंचता है तो बालक अज्ञान होजाता है, जाबड़े बन्द होजाते हैं हाथ पैरों में वांयटे आने लगते हैं। आंखें कपाल की तरफ चढ़जाती हैं मुह नीला पड़जाता है। और मुह से झाग निकलने लगती है घरोंटे के साथ उसास आता जाता है। और २ ऐसे ही भयानक लक्षण प्रकाशित होते हैं। कभी दो येक मिनट बालक मूर्छा की हालत में रहकर अच्छा होजाता है अथवा कभी जल्दी और कभी देर से होशमें आता है। साधारण तौर पर ४ बरस तक ऐसा रोग होते देखा गया है।

कारण— अनेक कारणों से बालकों को यह बीमारी होजाती है इनमें से दांत निकलने की उत्तेजना, प्रेचक, इत्यादि के फोड़ा फुन्सी के कारण ज्वर, अचानक चेचक आदि का बैठजाना, कीड़े, अहार और पेट का दोष, सिरमें चोट लगना, और मानसिक-आवेग इत्यादि प्रधान कारण होते हैं।

**चिकित्सा**—दांत निकलने के कारण होने से बेलेडोना, ऐकोनाइट, और कैमोमिला देना चाहिये।

मानसिक उद्वेग के कारण होने से ऐकोनाइट [ भयहेतु ], कैमोमिला [ क्रोधहेतु ], ओपियम [भयहेतु], देना चाहिये। अजीर्णों से होने के कारण - इपिका [ उलटी होतो ], नक्सवोमिका [ कब्ज होतो ], पलसेटिला [ आहार का दोष होतो ], मस्तिष्क की पीड़ा से होतो - ऐकोनाइट, बेलेडोना, जलसीमिनम, देना चाहिये।

चेचक बैठ जाने से होतो - ब्रायवानिया, बेलेडोना देना चाहिये। कीड़े पेटमें होने के कारण से होतो सीना और पलेटिया देना चाहिये।

गिरने से अथवा मस्तक में चोट लगने के कारण से होतो आर्निका देना चाहिये।

ऐकोनाइट - प्रबलज्वर, सूखा और उत्तप्त शरीर, बचैनी दांत निकलने या उलटी होने के समय से अथवा भय या उत्तेजना के कारण से रोग उत्पन्न होवे तो देना चाहिये।

बैलेडोना - चहरे की रंगत लाल हो - आंखें उज्वल और लाल, मस्तक उत्तप्त और रोगी सामान्य शब्द से चमक उठता हो, तथा सब शरीर कड़ा पड़ गया होतो देनी चाहिये।

ब्रायोनिया - चेचक बैठ जावे और उसके कारण खांसी और श्वास लेने में कष्ट होतो देना चाहिये।

ओपियम - यदि मुंह की रंगत काली सी हो - और मूत्र हा आखें कपाल की तरफ चढ़जायें - रोआगी न सहनी हो पेशाब न होता हो, या कम होता हो, कब्ज और घर्राट के साथ श्वास आता जाता होतो दिया जाता है।

सहकारी उपाय — चौंपटे आने के साथ ही कपड़े बिल्कुल उतार डालने चाहियें और शरीर खोल देना चाहिये।

सिर ऊंचा करके सिर पर, मुंह पर, आंखों पर, और छाती पर ठंडे पानी के छींटे देने चाहियें - बहुत से आदमियों को इकट्ठे होकर हवा की आमद रफ्त बन्द नहीं करनी चाहिये - यदि भोजन के दोष से रोग होतो उलटी कराना चाहिये। और कब्ज के कारण से होतो साधन और गरम पानी की पिचकारी लगानी चाहिये।

## ६२ - शूल का दर्द।

शूल का दर्द कई कारणों से होजाता है। जैसे भस्मशूल पित्तशूल, ऋतुशूल, इत्यादि - आंतों के सुकड़ने वा ऐंठने से जो दर्द उपस्थित होता है उसी का यहां वर्णन किया जाता है।

पहचान — पेट में विशेष कर टूंडी के आस पास कटन और मरोड़ने कासा दर्द। दाबने से या बोझ रखने से आराम मालूम होता है। इस लिये रोगी पेट पर हाथ या तकिया रखकर आगे को झुक पड़ता है। कब्ज रहता है परन्तु ज्वर नहीं रहता, खाने के अनियम से, ठंड लगने से, पेट में कीड़े रहने से, और कब्ज इत्यादि के रहने के कारण यह उत्पन्न होता है।

चिकित्सा — कोलोसिंथ--काटने कीसी तकलीफ, और ठहर ठहर कर दर्द का होना, पेट फूलना, अफरागय का रहना, खाने से तकलीफ का बढ़ना इत्यादि लक्षणों के होने पर यह दवाई दीजाती है।

नक्सवोमिका - अनियमित आहार करने के कारण जो दर्द होतो यह दवाई फायदा करती है।

कायमना-पित्त या पथरी के कारण दर्द होता होतो देना चाहिये।

कैमोमिला—दांत और बच्चों के दर्द के लिये बहुत उपयोगी है।

मार्टिस—आज एक ऊपर लिखी हुई तीनों दवाइयों से जब कुछ फायदा नहीं होता तब इस से आश्चर्य जनक फायदा दीखता है।

मर्क्यूरियस या सीना—पेट में कीड़े पड़ने के कारण जो दर्द होवे तो दिया जाता है।

वायु भरजाने के कारण दर्द होने में—कार्बोवेजिटेबलिस लाइकोपोडियम, कैमोमिला, काक्युलस, और नक्स, दिया जाता है।

ठहर ठहर कर मरोड़ा जाना दर्द होने से—बेलाडोना, कोक्युलस, और कोलोसिंथ देते हैं।

**सहकारी उपाय**—गरम फलालैन का सेक, और गरमजल की पिचकारी देने से तुरन्त आराम मालूम देता है।

आहार खूब सावधानी से करना चाहिये।

## ६३।—श्वेतप्रदर।

**लक्षण**—योनि या जरायु में से एक तरह का सफेद कफ या पानी कीसी चीज निकलती है। इस तरह के स्राव को श्वेत प्रदर कहते हैं। इस बीमारी के शुरु में ही चिकित्सा कराना चाहिये यदि शुरु में ही रोग आराम न होजाय तो क्रमशः शरीर की दुर्बलता, खून कमहोना, भूख कम लगना, परिपाक क्रिया में गड़बड़, इत्यादि तरह तरह की शिकायतें इस के साथ उपस्थित होजाती हैं तथा गर्भ धारण की शक्ति भी जाती रहती है।

**कारण**-प्रसव के बाद में विशेष कर गर्भ *गिरने* के बाद

उपयुक्त विश्राम न मिलने के कारण, अथवा और और नियमों का अप्रतिपालन न करने के कारण अकसर यह बीमारी होजाती है। अनियमित या असमय में स्नान सहवास भी इस रोग का एक प्रधान कारण है।

चिकित्सा — केलकेरियाकार्ब--सफेद दूधसा प्रदर होता होनो पैरगीले और ठंडे रहते हों, दुर्बल और रुग्न प्रकृति की स्त्रियों के लिये खास कर उन के लिये जिन को अधिक रज स्राव होता हो बहुत फायदा करता है।

कायना—ऋतु होने से पहलेही प्रदरहो-प्रदर लाल रंगकाहो, योनि के भीतर बहुत तकलीफ देने वाली खुजली और सुरकनहो, रोग की प्रथम अवस्था में विशेष कर रोगी यदि बहुत दुर्बल हो तो इस दवा को देना चाहिये।

पलसेटिला—जलन के साथ, पतला, और घाव कर देनेवाला प्रदर, ऋतु के पहले ऋतु के समय या ऋतु के पीछे सफेद प्रदर, ऋतु बहुत देर से होता हो, और बहुत कम होता हो, बैठे रहने के बाद उठने पर सिर घूमना, और ठंड लगना, इत्यादि हालतों में दिया जाता है।

सीपिया—गर्भावस्था में, वृद्धावस्था, में ऋतु बंद होने के समय, अथवा यौवन के प्रारंभ में यह रोग होतो, सीपिया बहुत फायदा करता है। पीला पानी सा दूधसा या कफसा प्रदर हो और साथ साथ जरायु की ग्रीवा (गरदन का मध्य भाग) में सुई सी चुभती हो और योनि में खुजली चलती हो तथा पेशाब में दुर्गंध और कीचड़ कासा मैला मिला हुआ होतो ऐसी हालत में यह दवा उपयोगी है।

सफफर—ऊपर लिखी हुई दवाइयों से उपकार न होने पर तथा पुराने रोग में यह व्यवहार में लाया जाता है।

पेल्सीना—सिर्फ दिन में बहुत और पतला, घाव करने वाला अथवा पैदा करने वाला प्रदर स्राव, खडे होने से पैरों पर बह कर आजावे, योनि प्रदेश में स्फोट [ घाव के तरह के होन हैं ] होजाये और कब्ज रहता होतो देना चाहिये।

गाढा प्रदर होतो—नट्रम म्यूरेटिक, पलसटिला और सीपिया दिया जाता है।

पानी सा पतला प्रदर होतो—पेलसिना और ग्राफाइटिस दिया जाता है।

पीब के माफिक प्रदर होना मर्क्युरियस दिया जाता है।

पीला प्रदर होतो— लाइकोपोडियम और सीपिया देते हैं

हरे रङ्ग का प्रदर होतो— कार्बे वेज, सेकेलिस मर्क्यूरियस और सीपिया फायदा करता है।

दूध के समान प्रदर होतो— कैलकेरिया और पलसटिला उत्तम है।

बदबू दार प्रदर होतो— क्रियोजोट, नेट्रम और नाइट्रिक ऐसिड उपयोगी है।

सहकारी उपाय—इसरोगकी चिकित्सा के समय इस बात को जानकर कि ऋतुसम्बन्धी कोई गड़ बड़ है कि नहीं। फिर दोनों रोगों की उपयुक्त औषध करनी चाहिये। रोग, प्रसित स्थान को, हमेशा ठन्डे जल से धोकर साफ रखना चाहिये बहुत परिश्रम मानसिक चिन्ता और उत्तेजना से बचना चाहिये। हाईड्रेसटिस या कैमेलिया के लोशन की पिचकारी बहुत फायदा करती है।

# ६४ ।— शोथ

लक्षण—शरीर के अनेक स्थानों में जल इकट्ठा होजाता है और वह जगह सूज जाती है। इसी को शोथ कहते हैं यह कभी दो ऐक स्थानों पर, और कभी सब शरीर में होजाता है।

मैलेरिया, पुरानी भापतिल्ली, और उदरामय आदि पुराने रोगों की अखीरी हालतों में देखा जाता है। सूजी। हुई जगह को उंगली से दबाने से वहां ऐक गड्ढ़ा सा बन होजाता है।

चिकित्सा ।— आर्सेनिक— मुंह, हाथ, पांव इत्यादि स्थानों के शोथ होने पर और दिल के रोग तिल्ली और जिगर के बढ़ने के कारण शोथ होने पर बहुत उपकारी है।

दुर्बलता, शरीर का कृश होना, हाथ पैरों का ठंडा पड़जाना, नाड़ी क्षीण, कलेजे पर बोझ सा मालूम देना, बहुत प्यास, बेचैनी, और चिन्ता आदि लक्षण रहते पर दिया जाता है।

डिजिटेलिस—बहुत तरह के असाध्य शोथों को इस दवा के देने से विशेष फायदा होता है। नाड़ी की अनियमित गति और उसका क्षीण होजाना, बहुत रक्त हीन होजाना, श्वास कष्ट, और दिलके रोग की हालत में देना चाहिये।

एपिस- मूत्र ग्रन्थि के ऊपर इसका बड़ा प्रभाव पड़ता है। इस लिये शोथ की ऐसी अवस्था में जबकि पेशाब बन्द होगया हो या कम होता हो -या और ऐसे ही लक्षण उपस्थित होतो यह दवा बहुत फायदा करती है। सामान्य शोथ और सूजन में भी यह दीजाती है।

चायना— रक्त स्राव, उदरामय, इत्यादि शरीर को क्षय करने वाले रोगों के कारण शोथ हो, और तिल्ली या जिगर का व्याधि क्रम होतो यह दवाई दीजाती है।

सलफर— चेचक, खसरा इत्यादि फोड़ा फुन्सी के रोगों में, फुन्सी यदि बैठ जाने के कारण से शोथ होतो यह दवा फायदामन्द है।

एकोनाइट—पीड़ा शोथ की प्रथम अवस्था में, विशेष कर जब ज्वर रहता हो और तिल्ली या कामला इत्यादि यांतरिक रोग मौजूद हों तो यह दवा देनी चाहिये।

एपोसाईनम- जलोदर (जरी) अथवा दिलको ढकने वाली वस्तु पर शोथ होतो यह विशेष उपकार करती है।

चेचक इत्यादि के बैठ जाने से शोथ होतो- एपिस, आर्सेनिक और सलफर देना चाहिये।

तापतिल्ली अथवा जिगर के दर्द के कारण शोथ होतो चायना और लाईकोपोडियम देना चाहिये।

बहुत दिन के बुखार के कारण शोथ होतो आर्सेनिक, फेरम और सलफर देना चाहिये।

दिलके रोगके कारण शोथ होतो आर्सेनिक और डिजिटेलिस देना चाहिये।

सहकारी उपाय-- सूखी जगह में रहना उचित है। रोग की पहली अवस्था में हलकी भोजन करना चाहिये; रोग पुराना पड़जाने से रोटी तथा मांस भी दिया जासका है। यदि सहाहोतो गरम पानी में स्नान करना अच्छा है।

## ६५ — फोड़ा।

लक्षण - चमड़े के नीचे या मांस के बीच में पीप इकट्ठी होकर सूज जाता है इसी सूजे हुये स्थान को फोड़ा अथवा विद्रधि कहते हैं। सूजन के साथ २ दर्द और जलन रहती है। और

मसोर में राध निकल जाती है, यह फोड़ा नया और पुराना दोनों तरह का होसक्ता है। पट्ठों के बीच में हड्डी के ऊपर, जिगर और स्त्रियों की छाती आदि स्थानों में अक्सर फोड़े उपस्थित होते हैं।

## ( १ )—नयाफोड़ा।

लक्षण—स्थान सूज जाता है जलन और दर्द होता है। कुछ दिन बाद उसमें राध पड़जाती है, दर्द और चपकन मालूम होती है, और दाबने से राध चलती फिरती मालूम होती है। पीछे आहिस्ते २ उसमें मुंह होकर फोड़ा फूट जाता है और उस में से गाढ़ी पीप निकल जाती है।

चिकित्सा - यदि किसी स्थान में दर्द, लाल रङ्गत और जलन के सिवाय फूला हुआ सा मालूम होवे तो बेलेडोना दिया जाता है। यदि २४ घंटे या दो दिन तक इस दवा को देने से सूजन कम न होवे तो हीपर, सलफर देने से फूला हुआ कम होजाता है। और फिर पक नहीं सक्ता लेकिन जो एक बार राध पड़ चुकी है तो मर्क्यूरियस देने से राध निकल कर घाव अपने आप सूख जावेगा, जो पीप पड़ जावे तो मर्क्यू-रियस दिया जाता है जो बराबर मर्क्यूरियस देने पर भी घाव न सूखे तो हीपर अथवा साइलेशिया देना चाहिये। नये पुराने अथवा दुर्गंध युक्त सब प्रकारके घावों में ऊपर लिखी दोनों दवाइयां बहुत फायदा करती हैं।

हीपर- सौफ- दर्द की जगह में टपक चलती होवे, चमड़े में बहुत जलन होती हो, चमड़ा कड़ा, उभार और सूजा हुआ हो, पीप कम, कचलोहू और बदबू दार होतो यह दवा देनी चाहिये।

गीला कपड़ा पहनने से यह स्मरण रखना चाहिये कि जितनी देर गीला कपड़ा पहिन कर परिश्रम करते रहेंगे। उतनी देर तक परिश्रम के करने से जो उत्ताप शरीर में उत्पन्न होता है उसके कारण से सर्दी असर नहीं कर सकती, लेकिन परिश्रम बन्द कर देने पर भी गीला कपड़ा पहने रहने से सर्दी होने की निश्चय सम्भावना है ॥ (२) ठंडी हवा का शरीर में लगना (३) पानी में बहुत देर तक रहना (४) एक दम गरमी में से सर्दी में चला आना ॥ (५) पहनने ओढ़ने के कपड़े का कम होना। इत्यादि बच्चे, वृद्ध, रोगी तथा दुर्बल, लोगों को इन सब बातों से हुशियार रहना उचित है ॥

चिकित्सा-सर्दी का सूत्रपात मालूम होते ही कैम्फर यानी कपूर का अरक चीनी के साथ दो दो बूंद करके आध आध घंटे में ५, ६ बार खाने से सर्दी एक दम बन्द होजावेगी। जो कैम्फर सर्दी शरीर में शुरू होते ही न दिया जावे तो उससे कोई विशेष फायदा नहीं दीखता ॥

ऐकोनाइट - जुकाम या ठंड लगकर जो बहुत सी पीड़ा उपस्थित होजाती हैं विशेष कर उसके साथ ज्वर रहता हो तो ऐकोनाइट सब से उत्तम दवाई है। १ बूंद दो या ३ घंटे के अन्तर से देनी चाहिये।

नक्सवोमिका - जो जुकाम सूख जावे और कफ गिरना बंद होजाय और उसके कारण नाक बन्द आवे सिर में धमक मालूम होता हो तो यह दवा बहुत उपकारी है।

आर्सेनिक - बराबर नाक से गरम, जलन करने वाला पानी या कफ निकलता हो, आंखों से पानी झरता हो, नाक में दर्द मालूम [illegible] तकलीफ कम मालूम देती हो तो दवा

**सहकारी उपाय** - पके फोड़े को पहले गरम जल में सेकना चाहिये, और पीछे बराबर अलसी की पुलटिस बांधे। जब एक बारकी बांधी हुई पुलटिस ठंडी होजावे तो फिर पुलटिस को बदल देना चाहिये। जो पीब निकलना होता फेंसकूला लोशन में धोकर और एक कपड़ा उसी में भिगोकर बांध दये, फैंसकूला सब तरह के घावों के लिये महौषध है॥ इसका जितना अधिक प्रयोग किया जाता है उतनी ही जल्दी घाव सूख जाता है॥ ऊपरकी पट्टी मैली होते ही बदल देनी चाहिये॥ जरूरत पड़ने पर पुराने फोड़े अकसर नश्तर से फायदा दिये जाते हैं॥

## ६६ सर्दी [ जुकाम ]

**लक्षण** - यह बहुत साधारण रोगहै-नाक और उसके पास के सब स्थानों की श्लैष्मिक झिल्लियों के प्रदाहही को सरदी या जुकाम कहते हैं। नाक और तालुए आदि स्थानों में सुरसुराहट और खुजली चलती है, और पीछे पानी झड़ता है॥ बारबार छीकें आती हैं, मस्तक आदि स्थानों में बोझला मालूम होता है, आंखें डबडबाई हुई और उनमें पानी भर आता है, और कभी कभी ज्वर भी हो जाता है॥ हमारे देश में जहां कि अकसर मौसम गरम रहता है इसके होने से तथा इसके परिणाम का कुछ भय नहीं किया जाता॥ लेकिन इसके होने से अनेक प्रकार के सब जीवन के संहारकारी और भयानक रोग उत्पन्न होसकते हैं। इस लिये शुरू में ही इसकी उचित चिकित्सा कराना अवश्य चाहिये॥ अतएव इसकी चिकित्सा के विषय में संक्षेप से कुछ लिखते हैं॥

**कारण** - शरीर में किसी तरह से भी जो उत्ताप कम हो-जाता है तो सर्दी अपना असर कर डालती है॥ जैसे (१)

के बाद अच्छी तरह से सूखे कपड़े से पैरों को पोंछ डालना चाहिये। दिन में ३।४ बार पानी के साथ नमक मिला कर नाक में श्वास से चढ़ावे तो बहुत फायदा दीखता है।

जुकाम की पहली अवस्था में सब तरह की रसीली चीजों का खाना बंद करने से, बहुतों की राय में उपकार करता है। जिनको बहुत ही मामूली सबब होते ही झट जुकाम होजाता है उनको नीचे लिखे नियमों का पालन करना उचित है।

( १ ) नंगे बदन हर रोज खुली हवा में टहलना चाहिये। इससे चम में सर्दी रोकने की शक्ति उत्पन्न होजाती है॥

( २ ) हर रोज सवेरे उठते ही स्नान करना चाहिये॥ नदी में गोता लेकर नहाने से बहुत फायदा होता है॥

( ३ ) नाक से उसास लेना चाहिये, और मुंह से नहीं, क्योंकि मुंह की अपेक्षा नाक में सरदी सहने की शक्ति अधिक होती है।

## ६७ - सर्द गरमी।

**लक्षण** - उत्ताप अथवा तेज धूप में रहने से मस्तक बहुत उत्तेजित होजाता है। पीछे उसकी क्रिया जाती रहती है॥ पहले प्यास, उत्ताप, और चर्म का सूखापन, इसके बाद माथा सिर घूमना, सिर में दर्द आंखें लाल रंगत की, बार बार पेशाब का होना, पीछे एक दम या थोड़ी थोड़ी करके मूर्छा का होजाना, कभी कभी मूर्छा के साथ आंचटे भी मौजूद रहते हैं और कभी नहीं भी रहते॥

**चिकित्सा**—रोगी को ठंडे स्थान में रखना चाहिये, यदि कायदा हो तो सब शरीर के कपड़े उतार कर अलग करदें। और सिर पीठ, छाती, और सब शरीर पर ठंडा जल डालें। कपूर को नाक

मर्क्यूरियस—सौल—बराबर छींक आती हो, गाढ़ कफ निकलता हो, बहुत पसीना आता हो, गले में दर्द मालूम देता हो, आंखों में जलन हो, और लाल रंगत हो, शाम के वक्त तकलीफ का बढ़ना, इत्यादि हालतों में दियाजाता है। इसको कभी कभी नक्सवोमिका के साथ बारी बारी से भी देते हैं

पलसेटिला—गाढ़ा और बदबूदार कफ निकलता होय जीभ से कुछ स्वाद मालूम न देता हो, और न नाक से कोई तरह की गंध मालूम देती हो—सिर में बोझ और गड़ बड़ मालूम होती हो, कान में, और सिर के आस पास बहुत दर्द इत्यादि हालतों में यह दवा दीजाती है।

सूखा कफ, और नाक बंद होने पर—ब्रायोनिया, नक्स, और कैलकेरिया दिया जाता है।

हाल के पैदा हुये बच्चों की अकसर नाक बंद हो कर बड़ाही कष्ट देती है, क्यों कि वह स्तन पान नहीं कर सक्ता, ऐसी हालत में नक्स देने से तत्काल फल दीखता है।

जुकाम के साथ ज्वर रहे तो—ऐकोनाइट- मर्क्यूरियस—नक्स और जेलसीमीनम देना चाहिये।

अधिक सर्दी और जुकाम के होने को दूर करने वाली दवाई—कैलकेरिया है। जुकाम दब जाये, और सिर में दर्द होवे तो, बेले डोना, और नक्स दिये जाते हैं, और दमा होजाय तो आर्सेनिक, इपीका और नक्स देते हैं।

सहकारी उपाय—जुकाम हो जाने पर दो एक दिन घर में भीतर ही रहना उचित है। सोने के समय पैरों को करीब २० मिनट तक डुबा कर गरम पानी में रखने चाहियें— इस अर्से में ही जो पानी ठंडा होजावे तो और गरम पानी मिलाना चाहिये। इस

के बाद अच्छी तरह से सूखे कपड़े से पैरों को पोंछ डाल ना चाहिये। दिन में ३।४ बार पानी के साथ नमक मिला कर नाक से श्वास से चढ़ाय तो बहुत फायदा होता है।

जुकाम की पहली अवस्था में सब तरह की रसीली चीजों का खाना बंद करने से, बहुतों की राय में उपकार करता है। जिसको बहुत ही मामूली सबब होते ही झट जुकाम होजाता है उसको नीचे लिखे नियमों का पालन करना उचित है।

( १ ) नग वक्त हर रोज खुली हवा में टहलना चाहिये। इससे चम में सर्दी रोकने की शक्ति उत्पन्न होजाती है॥

( २ ) हर रोज सवेरे उठते ही स्नान करना चाहिये॥ नदी में गोता लेकर नहाने से बहुत फायदा होता है॥

( ३ ) नाक से उसास लेना चाहिये, और मुंह से नहीं, क्योंकि मुंह की अपेक्षा नाक में सरदी सहने की शक्ति अधिक होती है।

## ६७ - सर्द गरमी।

**लक्षण** - उत्ताप अथवा तेज धूप में पहले मस्तक बहुत उत्तेजित होजाता है। पीछे उसकी क्रिया जाती रहती है॥ पहले प्यास, उत्ताप, और चर्म का सूखापन, इसके बाद क्रमशः सिर घूमना, सिर में दर्द आखें लाल रंगत की, बार बार पेशाब का होना पीछे एक दम या थोड़ी थोड़ी करके मूर्छा का होजाना कभी कभी मूर्छा के साथ बायटे भी मौजूद रहते हैं और कभी नहीं भी रहते॥

**चिकित्सा**—रोगी को ठंडे स्थान में रखना चाहिये, यदि बायटा नहीं तो सब शरीर के कपड़े उतार कर अलग करदें। और सिर पीठ, छाती, और सब शरीर पर ठंडा जल डालें। कपूर को नाक

के कारण मर्द गरमी होजाती है - स्नायु समूह की उत्तेजना के कारण नहीं होती, इसलिये ठंडा पानी मस्तक पर, शरीर पर, छाती और पीठ पर, प्रयोग करना इसका बहुत अच्छा इलाज है। सिर और पीठ पर बरफ लगाना और यदि रोगी का हाथ होतो बरफ से पानी ठंडा करके पिलाना चाहिये ॥

## ६८ - स्तन प्रदाह ।

**लक्षण**--स्तन, [ छाती ] सूजी हुई, प्रदाह युक्त, लालरंग और बहुत दर्द होता हो। स्तन में दूध जम जाना, स्तन में से दूध न निकलना, ठंड लगना, स्तन पीने की गड़बड़ अथवा स्तन में बहुत दूध इकट्ठा होने से यह बीमारी उपस्थित होती है।

**चिकित्सा**—ब्रायोनिया बहुत ज्यादा दूध इकट्ठा होना स्तन कड़ापन आना, भारी होजाना, गरम होना, और दर्द करने की हालतों में यह दवा होजाती है। स्तन लालरंग का चमकदार होना इसके साथ मेलहोगा, और यदि बुखार रहता होतो ब्रायोनिया के साथ एकोनाइट बारी बारी से देना चाहिये।

मर्क्यूरियस सोल - और सूजन क्रमशः बढ़ती जाय, और पीब पड़ना किसी तरह से बन्द न हुआ हो या ऐसा मालूम होकि पीब पड़ गया है तो यह दवा देनी चाहिये।

हीपर - सल्फर - जब ऐसा मालूम होकि निश्चय पक जावेगा तब यह दवाइ देनी चाहिये। और उसके साथ साथ पुलटिस भी लगानी चाहिये।

साइलिशिया - सब पक गई हो, पीब पतली पानी सी हो या गाढ़ी और बदबूदार होतो यह दवाइ देनी चाहिये।

फाइटोलैका यह दवाइ प्रदाह की हालतों या पत्थर जैसी

सब हालतों में ये ही लगानी चाहिये ॥ स्तन प्रदाह की एक बहुत ही उमदा दवाई है ॥ इस दवा के खाने से तथा असली अरक (Mother Tincture) २० बीस बूंद एक आऊंस पानी में मिलाकर बाहर प्रयोग करने से बहुत उपकार करता है ॥

**सहकारी उपाय** - दूध स्तन में आमते ही बच्चे को पिला दिया जावे तो यह बीमारी नहीं होगी - दर्द शुरू होते ही स्तनों का लटकना फौरन बन्द करदेना चाहिये ( यदि चोली पहनने में तकलीफ होतो एक पट्टी से स्तनों को लपेटकर उसको गले में बांध देना चाहिये ) गरम पानी से सेकने से भी बहुत फायदा होता है ॥

( स्तन्य ज्वर देखो )

## ६९ - दमा

यह रोग देखने में जैसा भयानक और रोगीको कष्ट देने वाला है वैसा प्राण घातक नहीं है ॥ श्वास कष्ट जैसा श्वास लेने में होता है वैसा श्वास निकालने में नहीं होता - खांसी गले में कफ की घरघराहट छाती में भारापन, मुंह की रंगत बदल जाना, सब शरीर में पसीना आना, रोगी सांस लेने की बहुत चेष्टा करताहो । बीमारी के आक्रमण करने का कोई विशेष समय नहीं होता परन्तु प्रायः आधीरातके पीछे ही शुरू होती है ॥ उस समय बिछाने पर से उठ बैठता है, हाथों कन्धे और गरदन ऊंची हो
हैं सांसें खुलसी जाती हैं नाक फूल आती है साथ होठ
हांपना जाता है ऐसी तकलीफ बहुत देर या थोड़ी दे
से धीरे धीरे कफ उठ आता है । और कफ निकल
रोगी को कुछ आराम मालूम होता है--और सांस
साथ घुरघुर नहीं रहता, इस रोगका कोई

का निश्चय नहीं होता जिसको जिस जगह आराम रहता हो उसको उसी जगह रहना चाहिये ॥

**चिकित्सा** - इपिका - दमा, छाती पर बोझसामालूम होना, गलेमें कफ घड़घड़ाना, और ऐसा मालूम होना कि कफ भरा हुआ है और खांसने से नहीं निकलता है, तकलीफ और उल्टी करने की इच्छा होना, तकलीफ देने वाली खासी मामूली चलने में ही बढ़जाना, कफ बैठजाने पर भी दमे का उपस्थित होना, इत्यादि हालतों में यह बहुत उपकार करती है ॥

एकोनाइट - श्वास कष्ट दिलका कम चलना और खांसी के साथ यदि दमा होतो शुरू में ही यह दवा फायदा करती है ॥ और जो ऐसी हालत भी होकि रोगी अपने मरने का दिन निश्चय करने लगे तो भी यह उपकार करती है।

नक्सवामिका यह दवा दमेको रोकने वाली है जिनको अजीर्णता के कारण दमा हो उनको यह दवा बहुत फायदा करती है ॥ इसका आक्रमण होने के पीछे भी जी मिचलाना, पेटफूलना कब्ज होना, और थोड़ा थोड़ा श्वास कष्ट आदि लक्षण रहें तो यह बहुत उपकारी औषध है।

आर्सेनिक—रोग पुराना पड़जाय तो बुड्ढे और दुबले आदमियों के लिये यह बहुत उपकारी है। जल्दी और साय साय शब्द के साथ दमा—सोने और थोड़ा हिलने डुलने फिर से भी दमा का उठआना मुंह की रंगत बदल जाना, पुरानी हालत में छाती में जलन होना, ठंडा पसीना आना और दुर्बलता रहने पर यह दवा देनी चाहिये।

सलफर—पुराने रोग में विशेष कर उन चर्म रोग मा

सब हालतों में ये ही लगानी चाहिये ॥ स्तन प्रदाह की एक बहुत ही उमदा दवाई है ॥ इस दवा के खाने से तथा अफर्का अरक (Mother Tincture) २० बीस बूंद एक आउंस पानी में मिलाकर बाहर प्रयोग करने से बहुत उपकार करता है ॥

सहकारी उपाय - दूध स्तन में जमने ही बच्चे को पिला दिया जावे तो यह बीमारी नहीं होती - दर्द शुरू होते ही स्तनों का लटकना फौरन बन्द करदेना चाहिये ( यदि चोली पहनने में तकलीफ होतो एक पट्टी से स्तनों को लपेटकर उनको गले में बांध देना चाहिये ) गरम पानी से सेकने से भी बहुत फायदा होता है ॥

( स्नायु ज्वर देखो )

## ६१ - दमा

यह रोग देखने में जैसा भयानक और रोगीको कष्ट देने वाला है वैसा प्रायः घातक नहीं है ॥ श्वास कष्ट जैसा श्वास लेने में होता है वैसा श्वास निकालने में नहीं होता - खांसी गले में कफ की घरघराहट छाती में भारापन, मुंह की रंगत बदल जाना, सब शरीर में पसीना आना, रोगी सांस लेने की बहुत चेष्टा करताहै। बीमारी के आक्रमण करने का कोई विशेष समय नहीं होता परन्तु प्रायः आधीरातके पीछे ही शुरू होती है ॥ उस समय रोगी बिछाने परसे उठ बैठता है, दोनों कन्धे और गरदन ऊंची होजाती हैं आंखें खुलती आती हैं नाक फूल आती है सांस लेते वक्त रोगी हांपता जाता है ऐसी तकलीफ बहुत देर या थोड़ी देर तक रहने से धीरे धीरे कफ उठ आता है। और कफ निकल जाने के बाद रोगी को कुछ आराम मालूम होता है--और सोजाता है दम के साथ बुखार नहीं रहता, इस रोगका कोई विशेष समय या स्थान

का निश्चय नहीं होता जिसको जिस जगह आराम रहता हो उसको उसी जगह रहना चाहिये ॥

चिकित्सा - इपिका - दमा; छाती पर बाक्रमनामालूम होना, गलेमें कफ घड़घड़ाना, और ऐसा मालूम होना कि कफ भरा हुआ है और खांसने से नहीं निकलता है, तकलीफ और उल्टी करने की इच्छा होना, तकलीफ वाले वाली खांसी, मामूली चलने में ही बढ़जाना; कफ बैठजाने पर भी दमे का उपस्थित होना, इत्यादि हालतों में यह बहुत उपकार करता है ॥

एकोनाइट - श्वास कष्ट दिलका कम चलना और खांसी के साथ यदि दमा होतो शुरू में ही यह दवा फायदा करती है ॥ और जो ऐसी हालत भी होकि रोगी अपने मरने का दिन निश्चय करने लगे तो भी यह उपकार करती है ।

नक्सवामिका यह दवा उनको फायदा वाली है जिनको अजीर्ण के कारण दमा हो उनको यह दवा बहुत फायदा करती है ॥ दमका आक्रमण होने के पीछे भी जी मिचलाना, पेटफूलना कब्ज होना, और थोड़ा थोड़ा श्वास कष्ट आदि लक्षण रहें तो यह बहुत उपकारी औषध है ।

आर्सेनिक—रोग पुराना पड़जाय तो बुड्ढे और दुबले आदमियों केलिये यह बहुत उपकारी है । जल्दी और साय साय शब्द के साथ दमा—सोने और थोड़ा हिलने डुलने बिना ही दमा का उठआना मुंह की रंगत बदल जाना पुरानी हालत में छाती में जलन होना, ठंढा पसीना आना और दुर्बलता रहने पर यह दवा देनी चाहिये ।

सलफर—पुराने रोग में विशेष कर अन्य रोग या

प्रकृति में और कोई दोष रहा हो तथा और दवाइयां सविशेष फल न दीखा होतो यह दवा देनी चाहिये।

अायोलिया- रोगी को स्थिर रहना चाहिये जरा हिलने डुलने में कष्ट मालूम हो, हमेशा खांसी रहती हो, छाती और पसली के नीचे दर्द मालूम होता हो, और गला फड़ा पड़ गया हो तो यह दवा बहुत उपकार करती है।

दमा, दो तरह का होता है—कोई श्लेष्मा प्रधान, और कोई वायु प्रधान होते हैं। श्लेष्मा प्रधान दमे में ओस, ठंड, नहाना इत्यादि सह्य नहीं होता। वायु प्रधान दमे में नहाना और कभी कभी दोनों वक्त नहाना सह्य होता है। श्लेष्मा प्रधान दमे की खास खास औषधें आर्सेनिक पलसेटिला इपीकाक और वेरिट्राईट है। वायु प्रधान दमे की प्रधान प्रधान दवा में कूप्रम, इपीकाक लोबेलिया, मौफस, और ब्लेटा हैं।

**सहकारी उपाय**—रोगी को ठंडे पानी से स्नान कराना चाहिये और हलका भोजन कराना चाहिये-ओस,वृष्टि, और ठंडी हवा से शरीर को बचाना चाहिये।

जब दमा उठता हो तब धतूरे के पत्ते या चुरट बना कर पीना चाहिये और गरम पानी की गले में भाप लेनी चाहिये शोरे के पानी में स्याही सोखता ( Blotting paper ) कागज भिगो कर और सुखाकर फिर उस को चुरट की तरह बना कर गले में धूमा लेना चाहिये।

छाती में दर्द रहता हो तो छाती और पीठ पर गरम पानी में फ्लानली भिगो कर—उससे सेक करना चाहिये। दवा लगाने के वक्त कडुए तेल में कपूर मिलाकर छाती और मेरु दंड पर मालिश करनेसे बहुत फायदा होता है। दमा उठने के समय

इपीकाक आध आध घंटे में देना चाहिये और जो इससे विशेष फायदा न हो तो आर्सेनिक देना चाहिये।

## ७०—खसरा ( एक तरह की चेचक )

## Measles

**लक्षण**—यह एक तरह का संक्रामक रोग है।

पहले चार पांच दिन तक सरदी, छींक, खांसी, इत्यादि होती है आंखें लाल रंगत की पानी भरी हुई रहती हैं। पीछे चौथे पांचवे दिन सब शरीर में गोल गोल दाग बाहर निकल आते हैं। और आठवें या नवें दिन बैठ जाते हैं। यह प्रायः बच्चों को होते देखा गया है। इस के बुखार में शरीर का उत्ताप बहुत ज्यादा होता है—तापमान (Thermometer) से देखने से १०४ या इससे ज्यादा भी गरमी मालूम होती है।

**चिकित्सा**—एकोनाइट और पलसेटिला—साधारण खसरे के बुखार की बहुत अच्छी दवा है।

जेलसीमीनम—दाने बाहर निकलने में देर होने से या दाने बैठ जाने पर और बहुत तेज बुखार के साथ निद्रालुता और खांसी उपस्थित होने का उपक्रम होने पर यह दवा दी जाती है।

बिरेट्रमविरिड—मस्तिक अथवा स्नायुविक उत्तेजना और उस के साथ खांसी का होना अथवा फेफड़े में ज्यादा खून जमने की आशंका होने से उपकारी है।

बेलेडोना—निद्रालुता—आंखें लाल रंग की होना, सिर में दर्द रहना, रोशनी सहन न होना, गले में घाव होना, सूखी स्वरभंग युक्त खांसी के साथ, खांसी का आना, इत्यादि अवस्थाओं में बहुत उपकार करने वाली दवाई है।

यूफ्रेशिया—मूर्छा खांसी व आंख और नाक में सरदी के लक्षण रहना विशेष कर आंखों में दर्द रहने पर यह दवा दीजाती है।

इपीका—गले में कफ का घर घराना, बहुत उबकाई या उलटी होना, चेचक के निकलने में देर और श्वास लेने में कष्ट होतो यह दवा दीजाती है।

पलसेटिला—यह दवा प्रायः इस रोग की सब हालता मेंही दीजाती है विशेष कर सरदी, और उदरामय रहने पर और खसरा निकलने में देर होने पर दीजाती है।

सलफर—दाने बैठने के वक्त और आवश्यक हो तो बीच बीच में भी एक एक मात्रा दीजाती है।

**सहकारी उपाय**-रोगी के घर में अकेला रहना चाहिये हवा की आमद रफ्त रखनी चाहिये, और घर को थोड़ा गरम रखनी चाहिये।

हवाकी आमद रफ्त से मतलब यह है खराब हवा निकलती रहे और साफ हवा आती रहे, लेकिन बहुत तेज हवा के झोंके से रोगी को बचाना चाहिये। खसरा निकलने पर तथा आराम होजाने के कुछ दिन पीछे तक भी रोगी को ओस और ठण्ड न लगने देना चाहिये। गरम जलमें कपड़ा डुबो कर शरीर पोंछ दिया जा सका है। शरीर के कपड़े हमेशा बदलते रहना चाहिये। और आंखों के पलक दोनों चिपक जावें तो हुशयारी से गरम पानी से धो डालना चाहिये। पहले साबू दाना बार्ली आदि हलका पथ्य और पीछे जब बुखार छोड़ जावे तो दूध दिया जाता है।

**रोकने वाली दवाई**—आस पास जो यह रोग फैला हुआ होतो दिन में दो दफे पलसेटिला या एक दिन एकोनाइट और दूसरे दिन पलसेटिला खाना चाहिये।

## ( १ ) यदि खसरा ठीक न निकल कर बैसे ही बैठ जावे—

ठण्ड लगजाने से, या उत्ताप का परिवर्तन होने से दाना ठीक तरह से उठ नहीं सकता है, और जो उठता भी है तो बीच में ही बैठ जाता है। चिकित्सा— फौरन ब्रायोनिया देना चाहिये विशेष कर यदि खासी और छाती में दर्द होवे।

## ( २ ) चेचक के पीछे की शिकायतें

### ( १ ) खासी—

चिकित्सा—खासी स्वर भंग, गले में घाव, इत्यादि शिकायतें रहें तो - ब्रायोनिया, ड्रोसेरा, नोक्स और सलफर दिये जाते हैं। घांयटें लगने वाली खांसी होतो बेलेडोना, हायसायमस दिया जाता है।

सहकारी उपाय— जो बहुत खांसी हो तो मुंह फाड़ कर गर्म पानी की भाप लेना चाहिये।

### ( २ ) उदरामय—

चिकित्सा—पलसेटिला और सलफर बारी बारी से देना चाहिये दुर्बलता और दस्त की शिकायत होतो चायना देना चाहिये, मरक्यूरियस की भी समय समय पर आवश्यकता होती है।

सहकारी उपाय उदरामय देखो॥

### ३ - कान में दर्द वा पीव होना

चिकित्सा—बारी बारी से पलसेटिला और सलफर उपकार करते हैं।

मरक्यूरियस भी ऐसी हालत में एक अच्छी दवा है ॥

## ४ - गाठ का फूलना

**चिकित्सा**—रस्टक्स और आरनिका बारी बारी से देने से फायदा मालूम होता है ॥

मर्क्यूरियस - आयोड - रस्टक्स और आर्निका से फायदा न होतो देना चाहिये ॥

खसरे के निकल जाने के बाद फेंफड़े का प्रदाह (Pneumonia) एक बहुत कठिन रोग है और अकसर सांघातिक अवस्था को पहुंच जाता है ऐसा होने पर रोगी को हुशियार चिकित्सक को दिखलाना चाहिये ।

## ५- दिल धड़कना ।

स्वस्थ और स्वाभाविक अवस्था में छाती के भीतर दिलका काम कुछ भी मालूम नहीं होता - इसका शब्द भी नहीं सुना जाता और धड़कन भी मालूम नहीं होती, परन्तु कोई बीमारी होने से इसकी चाल ऐसी बढ़जाती है कि छाती के भीतर जोर से धड़कन होने लगती है ॥ कभी कभी उसका जल्द जोर से धड़कना इतना बढ़जाता है जिस्पष्ट सुना जाता है। यहां तक कि रोगी भी कांपने लग जाता है ॥ स्नायविक दुर्बलता, बहुत मानसिक चिंता, अथवा आवेग, कब्ज, अजीर्ण, बहुत रक्तस्राव होने के कारण दुबलता, बहुत स्नायविक परिश्रम, दिलका दर्द, इत्यादि तरह २ की बीमारियों के कारण दिल धड़कने का रोग उत्पन्न होजाता है। बहुत चाय, अथवा धूम्र पान करने से अकसर यह रोग देखा जाता है ॥ स्त्रियों का ऋतु संबंधी गड़बड़ रहने से भी इस रूप देखा जाता है ॥

## [१] दुर्वलता के कारण

**चिकित्सा**—चायना बहुत अच्छी दवाई है। रक्तस्राव इत्यादि देह को क्षय करने वाली शिकायतों से यह बीमारी उत्पन्न हो-और मुंह लाल रंग का और हाथ ठंडे हों तो यह दवाई विशेष फायदा करती है॥

फौसफरस - छाती में ऐसा मालूम होकि किसी चीज से दबा दीगई है और उसके साथ श्वास कष्ट और दुर्बलता, भोजन के बाद और मानसिक चिंता से बीमारी बढ़जाती हो तो यह दवाई विशेष उपकार करती है॥

डिजिटेलिस - बात कहने से या बिछने झुकने से दिल धड़कता होतो यह दवाइ देनी चाहिये॥

रस्टक्स—चुप चाप बैठे रहने से दिल धड़कता होतो यह दवा बहुत फायदा करती है।

औरम—वृद्ध मनुष्यों की दुर्बलता के कारण दिल धड़कता होतो यह दवा दीजाती है।

## [ २ ] अजीर्ण के कारण।

**चिकित्सा** नक्सवोमिका–शराब पीने वाले और बलिष्टकारक मनुष्यों के पक्ष में विशेष फायदा करती है।

पलसेटिला—यह एक बहुत अच्छी दवा है मानो दिल का धड़कना, इस के साथ दर्द कम होलना, और हाथ पैरों का कांपना, बीमारी का शाम के वक्त बढ़ जाना और भय के कारण जो बीमारी हुई होतो यह दवा फायदा करती है। स्त्रियों को प्रथम ऋतु के समय अथवा ऋतु बंद होने के कारण यह बीमारी होतो उसमेंभी पलसटिला देना चाहिये।

## ( ३ ) मानसिक आवेग के कारण ।

चिकित्सा——येकोनाइट-भय से रोग उत्पन्न हुआ हो, दिल बहुत जोर से धड़कता हो-और उस के साथ मृत्यु का भय होना, हाथ पैरों का सुन्न होजाना, मुंह गरम लाल रंग का, जल्दी २ उसास आना जाना, इत्यादि लक्षण होंतो यह दवाई दीजाती है।

ओपियम-भय, शोक, और कोई रंज की खबर सुनने से रोग की उत्पत्ति हो, तथा नाड़ी आहिस्ते आहिस्ते चलती हो और अनियमित होतो यह दवाई उपयोगी है।

बेलेडोना—मस्तिष्क में खून की विशेषता, दिल की जगह दर्द और कष्ट मालूम होना, विश्राम की हालत में दिल धड़कना, हिलने से बढ़ना, गले और मस्तक में लपकन मालूम होना इत्यादि लक्षणों में बेलेडोना दिया जाता है।

बहुत परिश्रम करने के कारण रोग उत्पन्न हुआ होवे तो आर्निका बहुत फायदा करता है।

खून की ज्यादती के कारण रोग की उत्पत्ति होने पर येकोनाइट और बेलेडोना दिया जाता है।

स्नायविक कारण अथवा वायु की वृद्धि होजाने से मस्कस स्पाईजिलिया, बेलडोना, येकोनाइट और आरसेनिक दिया जाता है॥

**दवाई खिलाने की तरकीब** । अचानक दिल धड़कना शुरू होतो-फौरनही दवा देनी चाहिये और जरूरत के माफक एक या आध घंटा के बाद दवाई देनी चाहिये। इसके बाद थोड़े दिन तक दिनमें दो तीन दफे करके दवा-देने से बिलकुल आराम होजाता है॥

**सहकारी उपाय**— रोगी को मानसिक चिंता और उद्वेग, उत्तेजक पदार्थ जैसे शराब, चाय, काफी; देर से हजम होन वाला भोजन और सख्त मिहनत आदि छोड़देना चाहिये, रोगी को रोज प्रभात के समय ठंढे पानी से नहाना चाहिये ॥

## ७२ - क्षत अथवा घाव

**लक्षण**—चोट या और कोई बाहरके कारण से चर्म उड़कर घाव होजाता है ॥ यह कभी जल्द सूख जाता है और कभी उसमें प्रदाह को करके बहुत तकलीफ देता है। कभी कभी ऐसा भी होता है कि जब घाव पुराना होजाता है तो आराम नहीं होता ॥ भीतर सर पड़ने से या चारों तरफ फैलने से बहुत तकलीफ देता है ॥ शरीर में पारे का दोष रहने पर जल्द घाव होने की संभावना होती है और जो एकबार घाव हो भी जाता है तो जल्दी आराम नहीं होता ॥

**चिकित्सा**—दवाई खाने का असली मतलब शरीर को स्वस्थ रखना है ॥

साईलशिया - पुराने और सामान्य घाव तथा सर पड़जाने, और सूखने में देरी होने से यह दवाई दीजाती है ॥

बेलडोना—बहुत दर्द करने वाला घाव, और चारों तरफ लाल रंगत होने की हालत में दिया जाता है ॥

हाईड्रास्टिस - मुंह, गला, नाक आंख इत्यादि स्थानों में घाव, होने पर यह फायदा करती है-इसका लोशन और कुल्ली आवश्यकता के माफक काम में लाये जाते हैं।

आर्सेनिक - बहुत प्रदाहित और जलन करने वाला घाव, हर वक्त खून और पतला सड़ा हुआ पीब गिरना, अथवा घाव के

आराम होने में देर लगना इत्यादि अवस्थाओं में यह दवा दीजाती है ॥

हेपर-सलफर, कैलकेरियाकार्ब, सलफर, यह दवा घाव भरने के लिये व्यवहार करनी चाहिये ॥

बहुत पीब निकलती रहने पर, चायना, मर्क्यूरिस पलसेटिला, हिपरसलफर अथवा सलफर दिया जाता है ॥

सड़ा हुआ घाव होने से आर्सेनिक, लेकेसिस, कार्बो- वेजी, हीपर और साइलेशिया देना चाहिये।

हड्डियों में घाव होने पर फासफारसऐसिड, कल्केरियाफोरिया, साइलेशिया और मर्क्यूरियस देना चाहिये।

यदि घाव में से खून गिरता हो तो आर्सेनिक, चायना, फॉस-फरिक, कार्बो—वेजी, सलफर और मर्क्यूरियस दियाजाता है।

उपदंश यानी गरमी के कारण घाव हों तो मर्क्यूरियस नाइट्रिक एसिड और थूजा- दिये जाते हैं।

पारे खाने के कारण घावों के लिये—नाइट्रिक ऐसिड और औरम देना चाहिये।

सहकारी उपाय—कैलेंडुला लोशन बनाकर ( एकभाग कैलेंडुला और ९ भाग पानी ) घाव की जगह को अच्छी तरह धोना चाहिये। घाव की जगह के बांधने वाली पट्टी को खोलने पर, पहले पानी से तर कर लेना चाहिये। ताकि खून न निकल जावे आवश्यकता के अनुसार रोज अथवा दिन में दो दफे धोना चाहिये। पीड़ित स्थान को पूरे तरह आराम देना बहुत जरूरी है। पैर में घाव होने से घूमना अथवा पैर लटका कर बैठना एक दम निषिद्ध है। हलके और पुष्टि कारक भोजन करना चाहिये मछली, मांस, बहुत दूध और सोडा निषिद्ध है।

रुमाल से कसकर बांध देना चाहिये। बांधने वक्त खूब सावधानि से बांधना चाहिये क्योंकि बहुत जोर से खून बांधदेने से भी चाल रुकने का अंदेशा होता है जिस से कि वह जगह फूल उठती है और बहुत तकलीफ देती है। जब तक हड्डी अच्छी तरह से जुड़ न जावे जब तक हाथ पैर चलाना न चाहियें, और लकड़ी बंधी रखनी चाहिये।

खाने की दवाइयों में सिफाइरम बहुत ही उमदा दवाई है दिन में २।३ बार खाना चाहिये।

यदि प्रदाह होतो ऐकोनाइट अथवा बेलेडोना दियाजाता है।

हड्डी में तेज दर्द होतो ऐसिड फौसफारिक अथवा मैजेरियम देते हैं यदि हड्डी जुड़ने में देर लगेतो कैलकेरिया और सांइलिशिया उमदा दवाई हैं।

## २ कान या आंख में कीडा घुसजाना।

कभी कभी आंख कान इत्यादि स्थानों में कीड़े घुस कर बहुत तकलीफ देते हैं। आंख में किरकिरी, [ कंकड़ या रेत ] छोटाबाल अथवा कीडा आदि कुछ गिरपड़े तो उस आदमी को बैठाकर उसके पीछे खड़े होकर आंख के ऊपरले पलक पर एक पेंसिल लगाकर बिंनूनी [ पलक के बाल ] पकड़कर धीरे धीरे पलक को उलट देना चाहिये॥ यदि आंखके नीचे के पलक में कोई चीज गिरपड़े तो वह आसानी से निकाल लीजासकी है॥

आंख में यदि सफेदी गिर पड़े तो पानी नहीं लगाना चाहिये। आंख में गिरी हुई चीज निकल जाने के बाद फैर्रुहूवा लोशन में कपडा भिगोकर उसके ऊपर रखना चाहिये, और आध आध घंटे में ऐकोनाइट देना चाहिये॥ आंख में यदि कोई चीज गिर पड़े तो उसको रगड़ना नहीं चाहिये॥

कान में यदि कीड़ा गिर पड़े तो तेल गरम करके कान में डालने से कीड़ा मर जाता है ॥ तेल को गरम करने के बाद उंगली से देख लेना चाहिये - इतना गरम न हो कि कान में जलन मालूम होने लगे - यदि और कोई चीज़ कान में गिरपड़े—जैसे किसी फलका बीज, कौड़ी, और पेंसिल का छोटा टुकड़ा इत्यादि तो उसको बहुत होशयारी से चीमटी से निकाल लेना चाहिये।

## ३ - कीड़े का काटना या डंक चुभाना।

चिकित्सा--कीड़े या बर्रे, ततैया आदि के डंक मारने से अकसर डंक चमड़े में रहजाता है ॥ सुई, चिमटी, या चाबी के छेद के बीच में डंक की जगह को दबाने से डंक ऊपर उठ आता है। इसके बाद नाखून से पकड़ कर डंक को निकाल लेना चाहिये ॥ डंक लगने या काटने की जगह में चूने का पानी, कपूर का अरक, या प्याज का रस लगाने से जलन कम होजाती है ॥ आर्निका अथवा लेडम के पेवेस्टर के लोशन को उस पर लगाना चाहिये।

## ४ - चोट लगकर खून जमजाना।

चिकित्सा—दो चार खुराक आर्निका की पीनी चाहिये। चोट लगते ही आर्निका लोशन लगाने से उसमें न दर्द होता है और न खून जमसका है ॥

यदि खून जमकर नीला होजावे तो मोमेलिस उमदा दवाई है ॥

## ५—चोट से कुचल जाना

चिकित्सा— चमड़ा भड़के और चोट लगकर वह जगह कुचल जावे तो गरम आर्निका लोशन में रुई, लिंट अथवा कपड़ा भिगो

## ७ - जहर खाना

जहर अथवा जहरीली चीज खाई है ऐसा मालूम होने से ही बिलकुल समय नष्ट न करके फौरन अच्छी चिकित्सा का बदोबस्त करना बहुत जरूरी है। क्योंकि देर करने से रोगी के जीवन के संशय होजाता है॥

अगर कोई दो तरह का जहर खावे तो उसके लिये दो तरह के उपाय करने चाहियें जहर खाया है ऐसा जानने सेही बहुत सी उलटी कराने की दवाई देनी चाहिये॥

किसी २ जहर के खाने से उलटी कराना उचित है और किसी २ में शुरू ही शुरू में उलटी कराने वाली दवाई देनी उचित नहीं है किस तरह के जहर में उल्टी कराने वाली दवाई देनी चाहिये और किस तरह के में न देनी चाहिये इसका जानना बहुत जरूरी है।

१— जब मुंह और होट इत्यादि स्थानों पर जलन या घाव न रहे तो उलटी कराने वाली दवाई देनी चाहिये।

२— और जिस जगह ऊपर लिखी हुई हालतें सब मौजूद हों वहां उलटी करानें वाली दवाई नहीं देनी चाहिये ऐसे मौके पर चूने का पानी अथवा पानी, में खड़ियां मिलाकर या मेगनेशिया घोलकर पिलाना चाहिये अगर ये चीजें न मिलें तो राख या साबुन पानी में घोल कर दिया जाता है। हम लोगों के देश में अक्सर लोग अफीम खा लेते हैं यह मालुम होते ही ऐसा बन्दोबस्त करना चाहिये कि रोगी सोने न पावे जिसने अफीम खाई है यो यदि एक दफे सो जाय तो फिर जगाया नहीं जासका। वह निश्चय हमेशा के लिये सो जाता है। इसलिये ऐसा काम करना चाहिये कि रोगी सो न सके दो आदमी रोगी को दोनों हाथों

स पकड़ कर खूब दौड़ावें तो नींद से रक्षा हो सकती है। इस तरह से दौड़ाते २ जब रोगी की निद्रालुता हट जाय तब उसको बैठने देना चाहिये। पहले उलटी कराने वाली दवाई देनी चाहिये अथवा स्टोमकपंप द्वारा पाक स्थली से अफीम निकालने की कोशिश करनी चाहिये तूतिया, नमक, राई, अथवा पिसी हुई राई को गरम पानी में मिलाकर पिलाने से फौरन उलटी होजाती है। अफीम के जहरको रोकने वाली दवाई टिन्चर बेलेडोना है हर पन्द्रह मिन्ट में दस२ बूंद देनी चाहिये गाढी काफी ( कहवा ) भी फायदा करता है।

## । ८— मोच ।—

असावधानी से पैर रखने से या एक दम कोई चीज उठाने से हाथ पैर में मोच आजाती है। मोच की जगह में बहुत दर्द होता है और सूजन भी आजाती है।

चिकित्सा — जबतक सूजन और दर्द में कुछ कमी न हो तबतक गरम जलमें डुबा रखना या गरम जल से सेकना चाहिये। जल ठण्डा होजाने पर उसमें और गरम पानी मिलाता रहे, मोच की जगह को बिलकुल नहीं हिलाना चाहिये। और अवस्था के अनुसारमार्नीका पफोमाईट, रसटक्स, रूटा या हाइपेरीकमलोशन में कपड़ा भिगो कर दर्द की जगह लगाना चाहिये इस के साथ ही साथ आरनिका, या रसटकस पीने को देना चाहिये। दर्द कम होने पर आहिस्ते २ थोड़ा २ हाथ पैर हिलाने की कोशिश करनी चाहिये। जबतक दर्द कम न होजाय हाथ पैर से काम नहीं लेना चाहिये। जबतक दर्द बिलकुल न जाता रहे और हाथ

पैर मे काम लेना शुरू करदेने से आराम नहोकर गठिया की तरह होजाता है ।

आरनिका — मोचके साथ यदि वह जगह कुचल जाय या चूर इकट्ठा होकर नीला पड़जाय तो यह दवाई देना चाहिये।

ऐकोनाइट — उत्ताप, लाल रङ्ग, सूजन, इसके साथ २ ज्वर प्यास, और बेचैनी इत्यादि होतो यह दवाई देनी चाहिये ।

रसटक्स — मोच आना उसके साथ सूजन, बहुत दर्द होना विश्राम करने से दर्द का बढना, और हिलाने झुलाने से कम होना इत्यादि हालतो में यह दवाई दी जाती है ।

कोई भारी चीज उठाने से, पीठ में जोर से लगने के सबब मोच आजावे तोभी यह दवाई फायदा करती है ।

हाइपेरीकम — इसका असर रसटक्स के माफिक है लेकिन जब स्नायुओं के ऊपर असर होतो यह बहुत फायदा करती है ।

रोग अगर पुराना पड़ जायतो नीचे लिखी हुइ दवाई देना चाहिये – केल्कोरियाकार्ब या फसफोरस ( जोड़ों की कमजोरी ) (ब्राईयोनिया,) हिलाने से दर्द का बढना आयोडियम ( जोड़ों में रस इकट्ठा होजाना )।

## । ६– मस्तिष्क मे चोटलगना ।

गिरने से वा सिरमें चोट लगने से मसतिष्क की क्रिया में गड़ बड़ होने से उसको मसतिष्क घात कहते हैं । सामान्य चोट लगने से मसतिष्क स्थिर रहजाता है और जियादा चोट लगने से प्राणों का संशय भी होसका है ।

मसतिष्क में जोरकी चोट लगने से तीन तरह की हालत देखी जाती है ।

प्रथम–हाथ पैर ठंडे होजाना, शरीररक्त शून्य, नाड़ी और

श्वासक्रिया दुर्बल, आख की पुतली बढी हुई, यह हालत एक घंटे से लगाकर तीनघंटे तक रहसकी है

दूसरी—रोगीका बेचेन फराहना, इधर उधर करवट लेना, और उलटी करना। रोगीको आवाज देनेसे रोगी जगता है और आवाज देताहै। यह हालत कई घंटे तक रहसकी है।

तीसरी—बेहोशी वा निद्रा की अवस्था—जैसे नाडी पूर्ण और अनियमित, सरीर गरम, चेहरा लाल, आंखकी पुतली छोटी और रोगी का गहरी नींद में सोना। रोगी को इस नींद से जगाना सहज नहीं है। यह हालत एक दिन से लगाकर सप्ताह तक रहसकी है।

चिकित्सा—यदि घर से कुछ फासिले पर ऐसी दुर्घटना हो तो रोगी को घर लाते समय जितनी होसके इसबातकी चेष्टा रखनी चाहिये कि रोगीशिर आरसे रहे अर्थात बहुत हिले डुले नहीं – पालकी में अथवा हाथों पर आहिस्ते आहिस्ते लाना अच्छा है। रोगी को अच्छी तरह से आराम से सिर नीचा कर के सुलाकर केवल खूब उढादेना चाहिये, ताकि शरीर की गरमाई कम न होने पावे। रोगी को सपूर्ण विश्राम करनेदेना चाहिये। कोई बात पूछना, आहट करना रोशनी इत्यादि नकरनी चाहिये। जिससे कि रोगी को शुराम मालूम होवे।

प्रतिक्रिया जब—शुरू हो तब माथे और कधेरे के पास थोडा ऊंचा कर देना चाहिये। ठंडा और एकान्त स्थान रोगी केलिये बहुत उपयोगी है। २।३ सप्ताह तक ज्यादा होशयारी रखन की आवश्यकता होती है। सब तरहका मानसिक श्रम और चिन्ता बिलकुल वर्जित है।

चोट लगतेही आर्निका देना चाहिये। यदि होश होने प

साथ साथ ज्वर आजावे तो आर्निका के साथ एकोनाइटबारी बारी से दिया जाता है। यदि विकार के लक्षण उपस्थित हों यथा सिर में दर्द, चहरे की रंगत लाल, इत्यादि तो एकोनाइट और बेलेडोना बारी बारी से देना चाहिये। श्वास लेने में घर्राटा होताहो और कब्ज इत्यादि हालतों में ओपियम दिया जाता है। और यदि रोगी बकता होतो-हायोसायेमस दिया जाता है। आवश्यकता के अनुसार १-२-अथवा ३-घंटे के अन्तर से दवा देना चाहिये।

## १०—मूर्च्छा

अनेक कारणों से मूर्च्छा होजाती है। गिरना, चोट लगना, असह्ययन्त्रणा, शोक, बहुत ज्यादा रक्तस्राव, और बहुत आदमियों के एकही स्थान में भरजाने के कारण वायु दूषित होने से मूर्छा होजाती है। अकसर ऐसा भी देखागया है कि जिन की स्नायविक दुर्बलता होती है उनको कोई कष्ट कारक दृश्य देखने से जैसे बकरा काटना या किसी कोड़े में चीरा लगाना ऐसे कारणों से भी मूर्छा होजाती है।

मूर्छा हुई है कि नहीं इस बात को नीचे लिखी हुई रीती से निश्चय कर लेना चाहिये-बगल में हाथ रखकर रोगी के शरीर का उत्ताप देखना; आंख कीहालतया छाती के ऊपर कान रखकर दिल की धड़कन का मालूम करना; मुहके पास एक साफ काच रख कर मुह देखना कि उस में किस तरह भाप लगती है। और नाक के पास पख रखकर देखना कि वह कितनी हिलती है। इन सब लक्षणों के देखने से मालूम होजायगा कि मूर्च्छा हुई या नहीं।

मूर्च्छित मनुष्य को एकान्त खुली हुई जगह में लाकर उसकी छाती, शरीर, गले, और कमर के कपड़ों को बिलकुल खोल दे या ढीला करदे और सिर नीचा करके सुलावे। आंख,छाती और

सिर पर ठंढे पानी के छींटे लगाये और नाक के पास कपूर के भरक को रखकर सुंघायें।

अधिक रक्तस्राव के कारण मूर्च्छा होतो आयमा, मानसिक उद्वेग जैसे शोक, इत्यादि कारणों से होतो इग्नेशिया और भय के कारण होतो ओपियम देना चाहिये

## ११—घाव या कट जाना।

किसी जगह कटजाने से नीचे लिखे हुये नियमों पर द्रष्टि रखनी चाहिये।

(१) खून गिरना बंद करना चाहिये। इसका इलाज कई तरह से होसका है जैसे — कटी हुई जगह को ज़ोर से दाबने से, ऊंची उठा कर रखने से, और ठंढा पानी या बरफ लगाने से इत्यादि। यदि कोई सिर या धमनी कट गई होवे तो खून बड़े ज़ोर से निकलने लगता है ऐसी हालतों में सिरया धमनी का मुंह बांध देना पड़ता है।

घाव की जगह में कैलेंडुला लोशन लगाना चाहिये इससे खून गिरना और पीब पड़ना रुक जाता है।

( २ ) कटी हुई जगह को या घाव को खूब सावधानी से धोना चाहिये। जिस चीज से कट जाताहै या जो चीज घुस जाती है वही अक्सर घाव के भीतर रहजी जाती है बांधने से पहले कोई मैल, बाल, कांचका टुकड़ा, कांटा, या फांस यदि रहगई होवे तो उसको निकाल डालना चाहिये।

( ३ ) कटी हुई जगह के दोनो हिस्सों को मिलाकर बांध देना चाहिये क्योंकि इससे शीघ्र मुंह जुड़कर घाव सूख आता है

( ४ ) कटीहुई जगह को स्थिर रखना चाहिये हाथ पैर कट जाय तो टहलना या कोई काम करना निषिद्ध है।

(५) घाव को रोज धोना चाहिये - धोने के समय धोने से पहिले जो पट्टी बंधी हो उसको तथा घाव के ऊपर के कपड़े को खूब गरम पानी मे तर करलेना चाहिये पीछे सावधानी से उसे खोले, यदि ऐसा न करके जल्दी से और जोर से यदि पट्टी खोलडाली जावे तो रोगी को कष्ट होता है, बहुत खून गिरने लगता है और घाव के सूखन में अड़चल पड़जाती है।

चिकित्सा— कैलेंडुलालोशन से घाव को धोकर कैलेंडुला की मलुम या कैलेंडुला में नारियल का तेल मिला कर लगाना चाहिये।

ऊपर की दवाई लगाने के सिवाय बीच २ में दवा खिलाने की आवश्यकता भी पड़ती हैं एकोनाइट और आर्निका बारी २ से देनेसे अक्सर बहुत फायदा होता है।

यदि घाव बहुत दर्द करता हो और इधर उधर सूजन आगई हो तथा मस्तक में रक्त की अधिकता के कारण दर्द होता हो तो बेलडोना देना चाहिये। घाव यदि पकजावे तो हीपर सलफर। और सूखने में देर लगे तो साइलेशिया दिया जाता है जरा कुछ लगजाने से ही घाव में से खून निकलने लगे तो एकोनाइट, आर्निका, चायना, और फासफरस दिये जाते हैं।

यदि घाव म बहुत राध पड़जावे तो चायना, मर्क्यूरियस, पलसेटिला, सलफर और हीपरसलफर देना चाहिये।

-यदि घाव सड़जावें तो —आर्सेनिक, चायना, लेकेसिस, साइलेशिया, और कार्बो-वेजीटेबिस देना चाहिये। यदि किसी गांठ पर घाव होवे तो —कोनायम, आयोडियम, फसफोरस, हीपरसलफर और मर्क्यूरियस दिये जाते हैं।

# ॥ चतुर्थ अध्याय ॥



## । संक्षिप्त भैषज्य तत्व ।

पहिले अध्यायों में रोगों का वर्णन और चिकित्सा लिखी गई है; इस अध्याय में आवश्यकीय ५० दवाइयों के लक्षण, गुण, और यह प्राय किन २ रोगों में दीजाती हैं इस को संक्षेप रीति से लिखा है।

१—आर्सेनिक-सर्दी, दमा, श्वासकष्ट, के साथ सां सां करने वाली खांसी, इत्यादि, ज्वर, यथा सविराम, विकार, बहुत प्यास और दुरबलता, इन सब रोगों में तथा अवस्थाओं में जिन में बहुत दुरबलता हो, जीवन शक्ति का कम होना, नाड़ी क्षीण, तथा विलुप्त प्राय इत्यादि सांघातक लक्षण हों। हैजा, पेटकी बीमारी, विशेष कर उसके साथ जलन, और कमजोरी रहने से, उदरामय दस्त पानी के समान रंगत का हरा और जलन के साथ चर्म रोग विशेष कर सब तरह की खुश्क फुन्सी, जिनमें बहुत पतला रस बहे और जलन हो, पुराना घाव, उस में जलन, रस युक्त, और पतला या दुर्गन्ध युक्त स्राव हो, शोथ इत्यादि

२—आर्निका — इसका प्रधान व्यवहार चोट लगने से जो बीमारि होती है उसमें ही होता है गिरने या चोट लगने से धनुष्टंकार, मस्तक या और किसी जगह जोर से चोट लगना, बहुत परिश्रम के बाद शरीर में दर्द, गठिया का दर्द, थकावट प्रसव के उपरांत यह औषध बहुत उपकारी है।

ऊपर लगाने को— चोट, कुचल जाना, धक्के से चोट, मार खाकर काला पड़जाना, चोट लगने तथा कुचल जाने के बाद

फौरन ही यदि यह दवा लगादी जावे तो काला पड़ना, दर्द, और सूजन कुछ नहीं होती। इस दवा की २० बूद येक छटाक पानी में मिला कर चोट लगने की जगह पर कपड़ा भिगो कर रखना चाहिये। और एक सूखे कपड़े से उसे ढक रखना चाहिये। इस के साथ २ आर्निका ३ क्रम पिलावे।

**३--इपीका**- अक्सर खास और, परिपाक, यन्त्र के रोगों में व्यवहार होती है। श्वास रोकने वाली आक्षेप युक्त खासी -- गले में सुरसुराहट, कभी २ कै होना दमा, विशेष कर रात्री में हूपिंग खांसी, परिपाक यन्त्र के रोग, उदरामय हो या नहो लेकिन जी मिचलाता हो और उलटी होती हो, पेट में दर्द, आमाशय (पेचिश) रक्त स्राव, खून उज्वल लाल रङ्ग का, उसके साथ उद्वेग, चहरा रक्त शून्य और उलटी इत्यादि।

**४—इग्नेसिया**-शोक से जो रोग उत्पन्न हों और जो पुरुष अथवा स्त्री जरासी बात में उदास और दुखी होजाते होंतो उनके लिये विशेष उपकारी है। स्नायविक कारणों से सिर में दर्द, मूर्च्छागत वायू (Hysteria) शोक, दुःख, निराशा, विरक्त के कारण आक्षेप भाव में इसके साथ ऐसा मालुम होना जैसा कोई गोल चीज गले से निकल आती है, जवानी आरम्भ में अथवा वृद्धावस्था में ऋतु बन्द होने के समय, स्त्रियों की तरह २ के रोग उत्पन्न होना, कीड़ों के कारण बच्चों को तकलीफ, कांच निकलना इत्यादि।

**५—एकोनाइट**-यह दवा होमियो पैथिक में सब प्रधान है क्योंकि ऐसी कोई नई बीमारी नहीं है जिसमें यह थोड़ी बहुत नहीं दीजाती हो। प्रधान व्यवहार —सब तरह का बुखार और प्रदाह में विशेष कर शुरु में।

प्रधान लक्षण;— प्यास, गरम और सूखा शरीर, पहले ठंड और कंप पीछे ज्वर; नाड़ी पूर्ण और जल्दी जल्दी चलने वाली; बेचैनी, उद्वेग, मृत्युभय, घबराहट, दर्द, जल्दी और तकलीफ से सांस लेना, ज्वर के साथ सूखी खांसी, थोड़ा और लाल रंगत का पेशाब, और सर्दी, (प्रथम अवस्था) इत्यादि।

६—एंटिम टार्ट। इसकी प्रधान क्रिया श्लैष्मिक झिल्ली, फेंफड़ा और चर्म के ऊपर होती है। घरांटे की आवाज के साथ खांसी, दमा, घुंगरी खांसी, फेंफड़े का प्रदाह इत्यादि, माता (चेचक) जल्दी, दस्त के साथ ठंडा और रक्त हीन दुर्बल शरीर रहना। बच्चों की घरांटे के साथ खांसी, छाती में कफ भरा रहे परन्तु खांसी के साथ कफ नहि निकलना, भयानक श्वास कष्ट इत्यादि अवस्थाओं में यह बहुत ही उत्तम दवा है।

७—एंटिम क्रूड — इसकी क्रिया पाकाशय और आंतों कि श्लेष्मा की झिल्ली के ऊपर इस की क्रिया है। दुर्गंधयुक्त खट्टी डकार आना, जी मिचलाना, और उल्टी होना, दुर्गंध वायु निकलना, भूख न लगना, पर्याय क्रम से कब्ज और उदरामय, आम निकलना, दूध कीसी रंगत की सफेद जीभ, परिपाक शक्ति (हाजमे) का कम होना।

८—हेपिस। शरीर के सब स्थानों में सूजन और शोथ, आमवात, स्वरभंग और सूखी खांसी, और इसके साथ पेशाब कष्ट, बार बार हाजत हो परन्तु पेशाब न होताहो, विकारज्वर बाय) ठहरठहर कर जोर से चिल्ला पड़ना।

९- ऐसिड-नाइट्रिक । गरमी तथा पारेके बहुत इस्तेमाल से रोग उत्पन्न हों, हड्डी अथवा गाठों की बीमारी, चर्म और श्लेष्मा निकालने वाली झिल्ली में घाव ।

चक्षुप्रदाह, सर्दी, छाती में दर्द, डिपथीरिया ( Diphtheria ) आंतों से खून निकलना, श्वेत प्रदर, अर्श, प्रमेह, गठिया, इत्यादि रोगों में यह दवा सर्वदा दीजाती है ।

१० — ऐसिड - फौस । बहुत इन्द्रिय सेवनसे रोग, हस्त मैथुन, शोक और दुःख से उत्पन्न पीड़ा । हड्डियों का क्षय और उन में घाव, गाठों में दर्द, मूर्च्छागत वायु, अजीर्ण, पुराना उदरामय, ध्वजभंग, स्वप्न दोष, डिम्बाधारप्रदाह, जरायु-प्रदाह, बहुत रजस्राव अथवा श्वेत प्रदर, पेशाब में शक्कर और बहुमूत्र आदि पीड़ा में उपकारी है ।

११ — ओपियम — बहुत ज्यादा कब्ज, पेशाब बंद होना, अचानक भय अथवा मानसिक चिंता से रोग उत्पन्न हो उनमन में, सर्दीगर्मी, गले में घर्राहट के साथ सांस आना और निकलना, विकारज्वर, रोगी निद्रावस्था में पड़ा रहता हो, और बेचैनसा हो, शारीरिक और मानसिक निस्तेजता, हैजा में एक दम दस्त बन्द होकर पेट फूलजाना इस के लिये यह महौषध है । तन्द्रा दोष ओपियम का एक प्रधान लक्षण है ।

१२ — कैमोमिला — बच्चे तथा स्त्रियों की पीड़ा, वायु पित्त, और जरायुज बीमारियों में, बायटे, दांत निकलने के समय, क्रोधके कारण अथवा पेट में दर्द होनेके कारण; स्नायु शूल, दांतों में दर्द, रात्रि में दर्द और ऐसा मालूम होकि दांत लम्बा हो-गया है, बच्चों के दांत निकलने के समय पीड़ाओं में; बच्चों का

उदरामय, हस्त पतला, आम के साथ हरा या पीली रगत का; दाँत निकलने समय ज्वर, बच्चोंकी सर्दी या खांसी स्त्री रोग यथा अतृ शूल, गर्भावस्था की पीड़ा प्रसव के उपरांत दर्द इत्यादि ।

१३-- काली- बाइक्रोमिकम्— श्लेष्मिक झिल्ली और चमड़ पर इसकी क्रिया है पुरानी खांसी, कफ गोंद के समान, कफ आसानी से नहीं निकलता हो खर मज्ञ, नाक की बीमारी, गर्मी के जहर के कारण आंखों के रोग, पुराना अजीर्ण रोग, इसके साथ छाती में जलन, डकार, कडुवा स्वाद, जीभ मोटी और पीली ।

१४-- कौफिया-- दर्द अनिद्र रोग, बच्चों का रोना, नींद न आना जगते पड़े रहना, बहुत बनावट प्रसव, तथा इसके उपरांत दर्द, वायु प्रधान सब प्रकार पिशन कर बच्चे और स्त्रियों के

१५-- केल्केरिया कार्ब गण्डमाला के जहर के कारण उत्पन्न हुए सब रोगों में; गले की गांठों का फूलना, दाँत निकलने में देर होना और तकलीफ से दांतनिकलना पक्षाघात, कानों में शब्द, कान से पीप निकलना, पुराना उदरामय खांसी और उस के साथ गाढ़ा और पद्मबूदार कफ; गला पड़जाना, स्त्री रोग विशेष कर जिनको बहुत देर में ऋतु हो, और खून बहुत गिरता हो, पक्षाघात, श्वेतप्रदर हड्डियों की बीमारि, साधारण तरह से, स्त्रियों का बच्चों को, पुरानी बीमारी में दिया जाता है

१६ — कार्बो वेजिटेबिलिस — परिपाक यंत्र का रोग, भोजन के उपरांत कष्ट मालूम होना, पेट फूलना, और उसके साथ छाती में दर्द, और खट्टापन, दुर्गन्ध वायु निकलना, उदरामय, भरी पेट, के कीड़े, पुराना आमवात, खर मज्ञ, गुमची,

पदबूदार सदा हुआ घाव, हैजे की अखीरी हालत में जब नाड़ी बैठ जाती है और रोगी निष्पन्द होजाता है; और पेट फूल जाता है तब यह बहुत उत्तम दवा है।

१७ -- कौलोसिन्थ -- पेट में दर्द, शूल, स्नायु शूल इत्यादि।

१८ — कैन्थेरिस— प्रस्नव यन्त्र की पीड़ा, रक्त स्राव, पेशाब में बहुत जलन गुलाबी रङ्ग का पेशाब; हैजे में पेशाब बन्द होजाना।

१९ -- कैलेंडुला - यह दवा अकसर लगाने के काम आती है घाव किसी तरह का भी होवे अर्थात चाहे कटजाने से हो, चाहे नश्तर लगाने से हो-कैलेंडूलालोशन लगाने से पीप नहीं पड़ती है और शीघ्र आराम होजाता है।

यदि कोई जगह कट जावे तो कैलेंडूलालोशन लगाने से रक्त स्राव बन्द होजाता है। दर्द अच्छा पड़ जाता है और पीप न पड़ कर घाव जल्द सूख जाताहै। चार भाग पानी में एक भाग कैलेंडूला मिलाकर लोशन बनाया जाता है। घाव पर लगाने को इसका मरहम भी उपकारी है।

२०-कैम्फर— सर्दी की प्रथम अवस्था में; हैजा; कोई कारण से मूर्च्छा मूर्च्छागत वायु में अचानक स्नायुविक दुर्बलता हैजे की शुरू हालत में ही पांच बूंद अर्क-कफूर चीनी के साथ १५–१५ मिनट के अन्तर से देना चाहिये। पेहोशी के समय इसको सुंघाने से होश होता है। कपूर सब होमियो पैथिक दवा-

गुण नष्ट करता है। इस लिये इसको अलग रखना । बहुत से होमियो पैथिक दवाईखाने से यदि कोई भ्रमा हो तो थोड़ा कपूर का अर्क खिलाने से उसका ार आता रहता है।

— कूप्रम-- स्नायु विधान पीड़ा यथा आक्षेप; मस्तक में ैं, मिरगी; हैजे में अगुलियों का वायटा और उल्टी, तृषित ासी असह्य पेट में दर्द उसके साथ फुपकापन और चहरे का ला रङ्ग।

२२ चायना — रक्तस्राव, पुराना उदरामय, अधिक पीब निकलना, अधिक विषय भोग, बहुत दिनों तक बालक को न दूध पिलाने से जो एक प्रकार निर्बलता की पीड़ा होती है ाका होना, सविराम ( अन्तर देकर होने वाला ) ज्वर; पारीज्वर धेक पसीना का निकलना; उदरामय ( ग्रीष्मऋतु का ) ी के समान दस्त हो; पीला रङ्ग लिये हुये हो; कभी कभी अजीर्ण पदार्थों के साथ हो, भूख लगती हो पेटफूला हो।

## कामला ( पीलिया ) प्लीहा, स्वप्न दोष

( सोते हुये वीर्य्य पात ) विशेष कर इन्द्रिय दोष में चायना का व्यवहार करना बहुत ही लाभ दायक होता है।

२३ जलसिमिनिम् -- एकोनाइट या बेलेडोना जिस अ-वस्था में दिया जाता है बीच बीच उन्हीं में यह भी दवा व्यवहार होती है। स्नायु रोग — पक्षाघात, शीत महीनों पर भी कापना घरी आमी, जब इस में एकोनाइट कुछ उपकार नकरे तब, बालकों को नींद नआना, स्वल्प विराम ज्वर, देखने की

से हाथ पांव का कांपना, यकृत की पीड़ा, दमा, सूखी सर्दी आक्षेप के द्वारा दर्द होना नाना प्रकार के उपद्रव, जो लोग केवल एक स्थान पर ही बैठ २ काम करते हैं और किसी प्रकार का शारीरिक परिश्रम नहीं करते, परन्तु मानसिक परिश्रम ही अधिक करते हैं, उनको या चिन्ता करने वालों का, बराबर २ निरादर उठाना करते वाला, रात्रि में जागने, रोगी की सेवा करने, और नियत से भोजन न करने वाले, मादक द्रव्य का सेवन करना, हुक्का आदि पीने वालों को और जिन लोगों का पेट के रोग पचाशय, बहुत अधिक खाना, भोजन करने के बाद ही और मानसिक चिन्ता से भाग की वृद्धि हो, इत्यादि प्रकार के रोगों में नक्सवोमिका फल प्रद है।

२८ नेट्रोम मिउर—सविराम ज्वर। होंठों में घाव का होना, अधिक आशा ११ बजे के करीब ज्वर, कुइनाइन आदि के अधिक सेवन से प्लीहा यकृत आदि के साथ ज्वर की वृद्धी,। ठन्डे स्थान या कुआ आदि के पास में या नई जमीन खोदने आदि के बाद जो ज्वर होता है उस में यह अधिक उपकारी है। कोष्ठ बद्ध, सिरदर्द, नेत्र प्रदाह, प्रमेह, श्वेत प्रदर, मूत्राशय रोग आंख की फुन्सी, आदि में उपकारक है।

२९ पलसटिला—अजीर्ण रोग, जीभ मलयुक्त, डकार, पित्त, कडुआ खट्टा पदार्थ का वमन होना, घृतादि चिकने पदार्थों के खाने से अजीर्णता, अतिसार विशेष कर रात में दस्त का होना और हमेशा बदलते साथ अतिसार के साथ फुन्सी चकत्तों के साथ में उपकारी सर्दी खांसी, और पलकों का आपस में जुड़ जाना, अञ्जनी (गुहेरी) सर्दी के साथ या हाम [खसरा] के साथ बहिरापन, बच्चों के कान में दर्द या कान से पीब का निकलना,

घात, बेदना होना, जो एक स्थान से अन्य स्थान में फिरती भी हो। स्त्रियों के रोग। विशेष में ऋतु से सम्बन्ध रखने वाली कुक्षपीड़ा में स्वेत प्रदर, प्रसव बेदना, या तत्सम्बन्धी समस्त गड़बड़ी, प्रसव के बाद कुक्ष (नाड़) के गिरने में देर भाधिक दर्द, प्रसव के बाद का अधिक मैलगिरना बन्द होजाना, छाती में दूध का न उतरना, आदि में नितान्त उपकारी समझना चाहिये, पुरुषों के अण्डकोश में सूजन या फूलना, या पुरुष की जनन इन्द्रिय में और २ प्रकार के रोगों में गुण दायक है। यह औषध प्रधानता स्त्रियों के और कोमल प्रकृति के पुरुषों के लिये अधिक उपकारी है।

३० पोडो फाइलम्—उदरामय, हारिस कांच और यकृत की बिमारी में लाभकारी है।

३१ फासफ़रिस—फेफड़ा में प्रदाह स्वरभङ्ग, मूर्छा खांसी और उसी के साथ में रक्त आना, यक्ष्माकाश, पुरातन उदरामय, एव सामान्यगुप्त ज्वर क्रमशः [पिलिया] विकारज्वर, शारीरिक या मानसिक निर्बलता, विशेषतः अधिक और स्वभाव विरुद्ध इन्द्रिय सेवन करने वालों को।

३२ बेलेडोना।—प्रदाह वाले रोगों में इसके साथ एको नाइट का विशेष सम्बन्ध है। किसी स्थान का प्रदाह उज्वल, भारकता या बेदना, प्रकाश, या आवाज सुनने में अरुचि इत्यादि में ऐकोनाइट के साथ या बाद में व्यवहार करना उपकारी है। आंख का, प्रदाह गले का दर्द, दांतका दर्द या मस्तक में अधिक खून के कारण दर्द, आक्षेप, प्रलाप, मस्तक, या वायु रोग में अथवा शिर में पीड़ा, विशेष कर कपाल में, जहां पर दपदप होना हो या ग्रिवाले से ऊपर बढ़ना हो वहां अधिक उपकार पहुंचाता है।

३३ ब्राइयोनिया —प्रदाह फेफड़े में पसली में दर्द, सूखी खांसी पक्वस्थान में सुई गड़ाने का दर्द, यकृत या भीतरी भाग में दर्द, ओंठों पर दर्द, हिलाने से दर्द का बढ़ना, कामला,अपरिपाक सम्बन्धी रोगों में प्रधान लक्षण, जैसे मुख में पानी आना, कड़ुवी, या खट्टी डकार, पाकाशय पर बोझसा मालूम पड़ना, और बद्ध पाखाना कड़ा, और सूखा हो वहां इसे देना चाहिये।

३४ भिरेट्रम अल्बम् — हैजा, सहसा दस्तों का आना या वमन होना, उदरामय, दस्त होते २ वमन होने लगना, हाथ पांव में ऐंठन और शरीर का ठण्डा पसीना हो जाना, या खाली वमन होना, अथवा गर्भावस्था के वमन में फल प्रद।

३५ भिरेट्रम्भिरड— ज्वर, साथही साथ अधिक माथे में दर्द होने लगे, नाड़ी का तेजी से चलना, वमन की इच्छा, बालकों में अल्पविराम ज्वर का होना, हाम आदिकी आरंभिक दशा, माथे में, खून का ज्यादा होना पेव फेफड़े का प्रदाह।

३६ मर्क्यूरियस सल।——गांठ का बढ़ना, पीप निकलना, गले का घाव, उसी से मुख में दर्द, निगलने में तकलीफ, मुख से बहुत लार का निकलना, और दुर्गंध, मुख का घाव, मुखमें सड़ा घाव,मुसकुर या मसूड़ों का फूलना,दर्द होना,पकना पीप निकलना, दांत का दर्द या कीड़ा लगना, कमला, देह आंख का हल्दी कासा रङ्ग होजाना, आंख का उठना, पलकों का दाल में जुड़ आना, कानसे सुनाई न पड़ना, या पीप का निकलना। उदरामय में आंव के साथ सफ़ या सब्ज रङ्ग का मल या कीचड़ के रङ्ग का मल आना प्रदाह कि रङ्गों का गन्धयुक्त दस्त होना। याव-

फाके उदरामय में यकृत की क्रिया का बिगड़ जाना, पित्त का अच्छी प्रकार से न निकलना, मल कड़ा सफेद बदबूदार, दक्षिण अङ्ग में दर्द मालूम होना, भूख का न लगना, मल सुत्त कीड़े, मस्तिष्क का स्राव, धातु या प्रमेह में परम उपकारी समझना चाहिये।

३७ मार्क्यूरियस कारोसाइभस-रक्त आमाशय, पेट में दर्द वेगकी अधिकता, आतशक, या विष के जरिये से मांस का उड़ना,

३८ रस्टक्स-- यह खास कर बात या चर्म रोग में व्यवहार कीजाती है। पुराना बात, एक स्थान पर विश्राम या हिलने डुलने में तकलीफ मालूम करना, थोड़ी देर ऐसा करने से आराम बोध हो। पक्षाघात, बसत, (चेचक) दाद फुन्सी, अग्नि कि चर्मरोग, काऊर रात में होनेवाला ज्वर, गाठ का फूलना, मोचखाजाने, जोड़के स्थान में चोट लगने से बाहर लगाना चाहिये।

३९ लाइकोपोडियम—परिपाक यंत्र की कमजोरी, पेट का फूलना, मुख में पानी का आना। पेट में नानाविधि की आवाज होना, कोष्ठ बद्ध, पथरी गिल्टी की वृद्धि बात की पीड़ा, बालों का उड़जाना, या घाव।

४० सलफर— यह दवा चमड़े पर अधिक उपकार करती है। खाल पर के हर किस्म के रोग में इसका व्यवहार करना चाहिये। खासकर खाज, या फुन्सी जिसके खुजलाने में आराम मालूम पड़े या उष्णता में वृद्धि हो, स्फोटक को आराम करती है, आंगुल हाड़ा (अंगुली का रोग विशेष,) पुराना

काम वद्ध को बवासीर, मूत्र के वेगको रोकने में असमर्थ मलद्वार में खुजली या जलन अथवा कृमि। कोई औषध उपकार नहीं पड़े तब इस दवा को दो एक बार भी बीच में खानेसे उपकार होताहै। औपियम का भी करीब यही लक्षण हैं।

४१ साइलिसिया- घाव, मसूड़े फोड़े, चेचक, गाठ फूलना हड्डी का रोग, दाद, अंगुलहाडा, हाथ पाव में पसीना, स्वेत प्रदर, नाखी का घाव, या पीब का निकलना, और घाव का सूखना, इस दवाका खास काम है-और पुराने रोग में अधिक उपकारी है।

४२ सिकेली— जरायु से रक्त गिरता हो या गर्भ स्राव अथवा अनिश्चित आक्षेप अनक दुर्बल प्रसव वेदना, प्रसव के बाद स्राव बद हागया हो, प्रसव के बाद दर्दरोग प्रसव के बाद नाड़ी का न निकलना आक्षेप, सड़ते वाला घाव या विशुचिका में शरीर का ऐंठना आदि में लाभ कारी है।

४३ सीपिया— ठीक समय पर ऋतु न होना या बाधक रजकी कमी, श्वेतप्रदर जरायू से रक्त गिरना, जरायुका स्थान से हट जाना, मूत्रपाण्डु रोग, सबेरेका वमन, प्रमेह गर्भ स्राव में अवसन्न मूर्च्छा गनवायू, शिरकी पीड़ा, कोष्ठबद्ध पक्षाघात ( गोठ ) में बेहरा, घाव, दाद, चर्मरोग या फनसा आदि में उपकारी है।

४४. सीना— कृमी नाशक । लक्षण—नाक की खुजली, दांतो का लगना, किड़मिड़ाना, बार बार भूख लगना, या भूख का न लगना, उदरामय कृमि निकल आना से मल द्वार की खुजली, बिस्तर पर मूत्र त्याग पेट का दर्द कृमि इत्यादि में।

४५ सिमिसिफ्यूगा —यह दवा खास कर गठियां सम्बन्धी पीडा में अधिक उपकारी है, शरीर के बायें अङ्ग में खास कर जब उस के साथ में जरायु की कोई पीडा हो अथवा कटि [ कमर ] में दर्द, माथे की वेदना, हृदय कम्पन, स्वल्परज, या रजशूल, अथवा अधिक रक्त का गिरना, गर्भा वस्था की पीडा, वृद्धा वस्था में जब रज स्राव बन्द होता है उस समय की पीडा।

४६ स्पन्जिया—घुगरि खासी की प्रथम अवस्था में यह दवा एकोनाइट के साथ अदल बदल कर देने से बहुत लाभ होता है। इस के अलावा अगर सूखी खांसी रात्रि में अधिक उठे, स्वरभङ्ग या उसी के साथ सूखी खासी अथवा अयटकोश के बढने या कठोर होने मेंभी उपकारी है।

४७ टेपेकेसिर्स -स्नायविक खासी, हूपिङ्ग खासी, घूगरि खांसी, हापनी विकारज्वर, सविरामज्वर, आक्षेप मृगी, पक्षाघात, शोथ, दुष्प्रवा सन्यापात, केनसर [ कर्कट रोग ] नाराङ्गा ( एक प्रकार का फोडा ) ऋतु शूल, अपाक, कमला, टेनसिल प्रदाह डिपथीरिया, उदरामय, अर्श, आदि पीडाओं में व्यवहार होती है।

४८ हायसायेमस — मृगीरोग, येठन,स्नायु की उत्तेजना उन्मत्तता, मद जनित प्रलाप, सन्निपातिकज्वर के बहुत से लक्षण देख पडना, मूत्र बन्द होजाना, या ऐसा होना जो मालूम न पडे। अवधाङ्ग राग में सूखी, खांसी स्नायु या सिर के बहुत प्रकार के रोगों में यह व्यवहार होती है रात्री में सूखी खासी, सोने पर

दुखकी, प्रसव के बाद उदरामय, स्नायु और मसूड़े की पीड़ा में व्यवहार होती।

४६ हेमा मेलिस — वस के द्वारा रक्त का गिरना रक्त गिरने वाली बवासीर, शरीर के हर एक स्थान से रक्त गिरना ओमरी की पीड़ा के कारण रजशूल कालासिरा, बाहर का प्रयोग जहां पर आर्निका सही न आवे वहां पर इसे व्यवहार करना चाहिये, खूनी बवासीर को बन्द करने के लिये चारभाग जल में १ भाग इस दवा को मिलाकर लगाना चाहिये।

५० हेपर सलफर—यह दवा कालकेरिया और सलफर इन दोनों को मिलाकर बनी है। इसी लिये कालकेरिया के समान गांठ पर और सलफर के समान चर्म के ऊपर इस का व्यवहार होता है। श्वास की नली की सब पीड़ा और घुमरी खांसी स्वरभङ्ग, घड़ घड़ श्वास का होना धरमाकाश, गांठ से पीव विस्फोटक और चिह्नभि पारा आदिक के अपव्यवहार करने से जो रोग होते हैं उन सब में प्रयोग होती है।



इति

# लाहिड़ी एण्ड को

प्रधान औषधालय—१०१नम्बर कोलेज स्ट्रीट-कलकत्ता

| कलकत्ता शाखा | मुफस्सिल शाखा |
| --- | --- |
| (१)शोभा बाजार शाखा, | (४)बांकीपुर शाखा चोहट्टा बांकीपुर, |
| (२) बड़ा बाजार शाखा, | ( ५ ) पटना शाखा चौक पटना |
| ( ३ ) भवानीपुर शाखा, | मथुरा शाखा होलीदरवाजा मथुरा |

हम लोगों के औषधालय में सर्व प्रकार की होमियो पैथिक पुस्तकें औषधें-इंग्रेजी-बंगला-हिन्दी-उर्दूकी पुस्तकें और होमियोपैथिक चिकित्सा करने के उपयोगी सामान सर्वदा मौजूद रहते हैं

हमारे औषधालय में अच्छे अच्छे डाक्टर रहकर औषधी का काम देखा करते हैं। उत्कृष्ट और अकृत्रिम औषध विक्रय करनाही हम लोगो का उद्देश्य है। सस्ते मुल्य दिखाकर, निकृष्ट वस्तु विक्रय करना अधर्म समझते हैं-सर्व लोगो से प्रार्थना है कि हम लोगों की उत्तम औषध की परीक्षा करके देखे-मांग आने से, सूचीपत्र इंग्रेजी--बंगला--हिन्दी--उर्दू भाषाओं का छपा बिना मुल्य भेजा जाता हैं।

और सर्व साधारण लोगों के सुभीते के लिये और विदेशीय ग्राहक महाशयों के लिये--बांकीपुर--पटना और मथुरा शाखा के औषधालय में होमियो पैथिक औषधियों के सिवाय एलो पैथिक औषधों भी दुसरे स्थान में रखकर विक्रय करते हैं। सम्पूर्ण औषधें बिलायत को सीधा ओर्डर भेजकर मगाते हैं इस लिये और औषधालयों की अपेक्षा उत्तम औषध और बहुत कम नफे पर विक्रय करते हैं। सिवाय होमियो पैथिक--एलोपैथिक औषधों के और भी उपयोगी सामान जैसे -थर्मोमेटर [ बुखार-

आगने का यन्त्र ] पिचकारी नश्तर--आदि डाक्टरी चिकित्सा करने के औजार भी मौजूद रहते हैं।

## साधारण औषधों की सूची

| | १ ड्राम | २ ड्राम | ४ ड्राम | १ औंस |
|---|---|---|---|---|
| अमिश्रअर्क(मदरटिंचर) | ।=) | ॥=) | १) | १॥) |
| १ नम्बर से १२ तक | ।) | ।=) | ॥=) | १) |
| ३० | ।=) | ॥) | ॥।) | १।) |
| २०० | १) | १॥) | २॥) | ४) |
| ५०० | २) | ३) | ४) | ५) |
| १००० | ३) | ४) | ५) | ६) |
| चूर्ण (पाउडर) ३ नम्बर | ।) | ॥।) | १।) | २) |
| टिंचर चूर्ण ३० न, तक | ।=) | ॥) | ॥।) | १।) |

## हैजे की अमूल्य औषध डा० रूबनी - साहिब का असली स्प्रिट कैम्फर

यह औषध हैजे के लिये अत्यंत ही उपयोगी साबित हुई है इस से बढ़कर शीघ्र फायदा करने वाली दूसरी औषध नहीं है। इसको हर एक गृहस्थ मनुष्य को पास रखना चाहिये और प्राय उन मनुष्यों को जो विदेश भ्रमण करते हैं, तीर्थ यात्रा करते हैं, या तिजारत करने जाते हैं उनके लिये तो बहुत उपयोगी है। क्योंकि हर एक स्थान पर औषधी मिलना बहुतही मुश्किल है, और कोई कोई स्थान ऐसे है जहां पर नतो औषध मिल सकी है न कोई चिकित्सक है। वहां पर बीमारी होजाने से मनुष्य घबरा गया बैठते हैं, उनके लिये मित्र के समान हैजे से बचाने वाली औषध अर्क कपूर की जरूर १ शीशी पास रखना चाहिये १ शीशी से कितनेही मनुष्यों को फायदा पहुंचता है

और इसी उपयोगी औषध होने पर भी मूल्य बहुत कम है यानी छोटी शीशी मूल्य ।-) मध्यमशीशी मूल्य ॥) बड़ीशीशी ॥।=) है

## अर्क कपूर की गोली

यह गोली भी अर्क कपूर के समान फायदा पहुचाती है। इसे बच्चे तक बड़ी आसानी से खासके हैं और विदेश में भ्रमण करने वालों के लिये इसके पास रखने में बड़ा सुभीता पड़ता है और विशेष फायदा करती है मूल्य आधी औंस की शीशी ।।।) । १ औंस की शीशी १।)

## डाक्टर सालजर साहिब का बनाया हुआ कपूर का चूर्ण।

चूर्ण इस चूर्ण के सेवन करने में बड़ा सुभीता पड़ता है और फायदा अर्क कपूर व कपूर की गोली के समान ही करता है मूल्य आधा औंस शीशी १ रु- येक औंस की शीशी का १॥)

## औषधो से भरा हुआ बक्स

न १—हैजे की दवाई का बक्स ( छोटा ) १२ शीशी दवाई और पुस्तक हैजा के इलाज करने की,१शीशी कपूर का अर्क,और १ बूंद टपकाने का यन्त्र के सहित मूल्य ४॥।)

२—हैजे की दवाई का बक्स ( बड़ा )। २४ शीशी दवाई व उपरोक्त लिखा सामान सहित मूल्य ८)

३—गृह चिकित्सा करने का बक्स ( छोटा ) २४ शीशी दवाई सहित बक्स १ गृह चिकित्सा नाम की हिन्दी पुस्तक, और बून्द टपकाने के यंत्र सहित मूल्य ८)

नं०४—गृह चिकित्सा का ( बड़ा ) बक्स ३६ शीशी दवाई व उपरोक्त सामान सहित मुल्य ११॥)